ISSN 0377-0575

# JOURNAL OF THE GANGANATHA JHA CAMPUS

| LXV (1-4) | JANUARY-DECEMBER 2009 |
|---|---|

General Editor
**Radha Vallabh Tripathi**

Editors
**Sarvanarayan Jha**
**Lalit Kumar Tripathi**
**Aparajita Mishra**




**Rashtriya Sanskrit Sansthan**
(Deemed University)
Ganganatha Jha Campus
Chandrashekhar Azad Park
Allahabad -211 002
**2011**



*Published by*
**Rashtriya Sanskrit Sansthan**
Deemed University
**Ganganath Jha Campus**
Chandrashekhar Azad Park, Allahabad-2
principal.alld@gmail.com
visit us : www.gnjhacampusrsks.org





गङ्गानाथप्रसृमरयशश्चन्द्रिकाधौतहर्म्यं
कूजद्विद्वद्विहगनिवहानेकगीताभिरामम् ।
काले काले कुसुमितनवान्वेषणाऽऽमोदिताशं
विद्यापीठं जयतु जगतां भूयसे मङ्गलाय।।

Price : Annual Subscription
Indian : ₹ 150/- Foreign : $ 35/-

**Page Setting**
Brahmanand Mishra
Ashish Kumar Dwivedi

**Printed at :**
Academy Press
602, Daraganj, Allahabad

## Editorial

The Ganganath Jha research Institute (from 1943-1971), The Ganganath Jha Kendriya Sanskrit Vidyapeetha (From 1971-2002) and now the Ganganath Jha Campus of Rashtirya Sanskrit Sansthan, Deemed University has been publishing the Journal since last 69 Years. We are extremely happy to produce the 65th volume of the Journal of the Ganganath Jha Campus in a renovated form as it has minor changes in the shape, size and quality etc.

From this volume, the papers are published with an abstract as well. In future we will also publish the abstracts either in Sanskrit or in English. If the paper is written in English the abstract will be in Sanskrit and if the paper is written either in Hindi or in Sanskrit the abstract will be in English for the convenience of our readers. It is our great pleasure to thank all of our learned contributors as it would not have been possible to publish the Journal without their Co-operations. The learned contributors are requested to kindly go through our appeal under the title "To Our Contributors" Published overleaf and cooperate us by contributing accordingly. Since the Journal is being published by the research campus of the Rashtriya Sanskrit Sansthan where about 54000 Manuscripts of Indology are preserved, therefore, we would like to prefer text-based studies i.e. textual criticism, textual appreciation, Book-reviews, Manuscript- related papers etc.

Although the papers have been edited with utmost care even then a few minor mistakes might have crept in, which may kindly be corrected as per the contexts by our learned readers.

**Editors**

## To Our Contributors

The Rashtriya Sanskrit Sansthan, Ganganatha Jha Campus, Allahabad (formerly Ganganatha Jha Research Institute till 1973 and Ganganatha Jha Kendriya Sanskrit Vidyapeetha till 2002) under the Ministry of HRD, Government of India, was founded on November 17, 1943 in memory of Mm. Dr. Sir Ganganatha Jha, one of the greatest Orientalists of India. From the very beginning, a number of Indologists and erudite scholars of eminence like Mm. Dr. Gopinatha Kaviraj, Dr. Ishwari Prasad, Mm. Dr. Umesh Mishra, Pt. Kshetresh Chandra Chattopadhyaya and others have been closely associated with this Research Institute which has been conducting higher research in Indology and publishing a research journal of International repute on Sanskrit and Indological subjects since its inception. The Research Journal, in addition to the research papers written by eminent scholars from all over the world, also contains sections on short communications, critical editions of short original Sanskrit texts and reviews of books concerning Indology.

We welcome your kind and invaluable cooperation in the form of your research papers and reviews written either in English or in Hindi or in Sanskrit Languages. The papers must give an evidence of research by discovery of new facts or by that of new interpretation or relationship of known facts and must not be parts or chapters of theses. They should be brief and completely ready for the press with an abstract of maximum 200 words. The absract should be either in Sanskrit or in English. But the language should be other than the language in which the paper is written.

The research papers should be computerised either in Kruti-Dev-10 or in APS Fonts in double space, fully corrected, and with notes and references at the end of the paper numbered consecutively. The writers are requested to follow the standard system of presentation and transliteration. The titles of books and journals as well as important Sanskrit or non-English words or quotations written in Roman script should be in italic and properly marked with diacritical Signs. Titles, authors and places of publications or editions of books and journals referred to for the first time in the paper should be given in full and thereafter, their abbreviations should be used. The postal address of the author with phone No. and email ID should be given at the end of the papers with a brief self introduction.

The contributors will get 25 off-prints of their research papers and one author-copy of the journal. The decision of the Editorial Board is final with regard to the publication of the Research papers.

The papers are preferred by Email or in CD composed in desired fonts along with a hard copy.

**Editors**

# Contents

## [ Volume LXV, (1-4) ]

**Book Review**



**Apendix**

# कैयटादि भाष्यव्याख्याताओं की उदात्तादिस्वरूप-विषयक महती भ्रान्ति

विजयपालशास्त्री

*प्रस्तुत शोधलेख में प्रतिपादित किया है कि उदात्तादि के मुनित्रय-सम्मत स्वरूप को कैयट-नागेशादि भाष्य-व्याख्याताओं ने मूल के विपरीत ही प्रस्तुत कर दिया है तथा उनके द्वारा उखावित यह भ्रान्ति परवर्ती वैयाकरणों में प्ररूढ होकर सिद्धान्तकौमुदी आदि ग्रन्थों के माध्यम से आज सर्वत्र पठन-पाठन व लेखन में व्याप्त हो गई है। यहाँ उसी महती भ्रान्ति का सप्रमाण निराकरण कर उदात्तादि का मुनित्रय-सम्मत मूल स्वरूप प्रस्तुत करने का प्रयास किया है। वस्तुतः* **उच्चैरुदात्तः** *व* **नीचैरनुदात्तः** *के यथाश्रुत अर्थ के अनुसार ऊंचे से अर्थात् जोर लगाकर बोलना ही उदात्त है तथा बिना जोर लगाए धीरे बोलना अनुदात्त है। इस* **उच्चैः** *और* **नीचैः** *का लक्षण तैत्तिरीय प्रातिशाख्य से लेकर भाष्यकार ने प्रस्तुत किया है-* **आयामो दारुण्यमणुता खस्येति उच्चैःकराणि शब्दस्य। अन्ववसर्गो मार्दवमुरुता खस्येति नीचैःकराणि शब्दस्य।** *इस लक्षण में दुर्बल व बलवान् के लिए यह आवश्यक है कि दोनों एक जैसा प्रयत्न करें, जिसे* **समान प्रक्रम** *कहा गया है। ऐसा होने पर श्रवणगोचर बाह्य ध्वनि के विषम होने पर भी लक्षण निर्दुष्ट रहता है। इसे ही कात्यायन ने-* **'सिद्धं तु समानप्रक्रमवचनात्'** *के द्वारा कहा है। यह प्रक्रम विवक्षा के अनुसार नाभितल से वायूत्थानरूप प्रयत्न है। जो मन्द मध्य व तीव्र रूप में होता है। तीव्र प्रयत्न होने पर उदात्त, मन्द प्रयत्न होने पर अनुदात्त व मध्यम प्रयत्न होने पर स्वरित स्वर बनता है। तीव्र प्रयत्न* **शिरःप्रक्रम,** *मन्दप्रयत्न* **उरःप्रक्रम** *तथा मध्यप्रयत्न* **कण्ठप्रक्रम** *के रूप में भाष्यकार द्वारा प्रस्तुत किया गया है। यही स्वरूप आपिशलि पाणिनि व प्रातिशाख्यकारों ने स्पष्ट शब्दों में बताया है। जबकि परवर्ती व्याख्याकारों ने प्रक्रम का अर्थ उच्चारणस्थान मानकर वहां ऊर्ध्वाधोभाग की कल्पना कर ऊर्ध्वभागनिष्पन्न अच् को उदात्त तथा अधोभाग निष्पन्न को अनुदात्त बताया है। उनकी यह काल्पनिक व्याख्या त्रिमुनिविरुद्ध व अनुभवविरुद्ध होने से त्याज्य है। प्रस्तुत लेख में यही तथ्य अनेक प्रमाणों से सिद्ध किया है।*

श्रीमद्भगवत्पतञ्जलिप्रणीत महाभाष्य की भाषा यद्यपि बहुत सरल, सुललित व सरस है, अतः भाषासौष्ठव से यह आपाततः अति सरल प्रतीत होता है तथापि इसमें गम्भीर अर्थ छिपा है, जिस तक पहुँचना कहीं-कहीं सुधीजनों के लिए भी दुष्कर हो जाता है, अकृतबुद्धियों की तो बात ही क्या है? भर्तृहरि ने वाक्यपदीय में कुछ ऐसा ही कहा है-

**अलब्धगाधे गाम्भीर्यादुत्तान इव सौष्ठवात्।**
**तस्मिन्नकृतबुद्धीनां नैवावास्थित निश्चयः॥**[1]

प्रस्तुत शोधलेख में प्रतिपादित किया है कि उदात्तादि के मुनित्रय-सम्मत स्वरूप को कैयट-नागेशादि भाष्यव्याख्याताओं ने मूल के विपरीत ही प्रस्तुत कर दिया है तथा उनके द्वारा उद्भावित वह भ्रान्ति परवर्ती

वैयाकरणों में प्ररूढ होकर सिद्धान्तकौमुदी आदि ग्रन्थों के माध्यम से आज सर्वत्र पठन-पाठन व लेखन में व्याप्त हो गई है। यहाँ उसी महती भ्रान्ति का सप्रमाण निराकरण कर उदात्तादि का मुनित्रय-सम्मत मूल स्वरूप प्रस्तुत करने का प्रयास किया है। पहले हम पस्पशाह्निक से ही आरम्भ करते हैं। व्याकरण के प्रयोजन बताते हुए भाष्यकार **'चत्वारि शृङ्गा'** मन्त्र प्रस्तुत करते हैं-

**चत्वारि शृङ्गा त्रयो अस्य पादा द्वे शीर्षे सप्त हस्तासो अस्य।**
**त्रिधा बद्धो वृषभो रोरवीति महो देवो मर्त्यां आविवेश।।**[2]

यहाँ **'त्रिधा बद्धः'** की व्याख्या करते हुए भाष्यकार कहते हैं- **'त्रिषु स्थानेषु बद्धः, उरसि कण्ठे शिरसीति'**।[3] इसका वास्तविक अभिप्राय यह है कि शब्दरूप वृषभ उर, कण्ठ और सिर इन तीन स्थानों पर बंधा हुआ है। इन तीन स्थानों पर बंधा होने का भाव यह है कि यह अनुदात्त, स्वरित व उदात्त इन तीन स्वरों से युक्त है, जो प्रातिशाख्य व शिक्षाग्रन्थों में प्रसिद्ध रीति के अनुसार मन्द, मध्य व तीव्र रूप में नाभितल से होने वाले त्रिविध प्रयत्न द्वारा उत्थापित प्राणवायु से उक्त तीन स्वरस्थानों में निष्पन्न होते हैं। त्रैस्वर्य शब्द की एक बड़ी विशेषता है, जिसे यहाँ मन्त्र द्वारा बताना अभीष्ट है। यही तथ्य महाकवि कालिदास ने भी **'न्यायैस्त्रिभिरुदीरणम्'**[4] से सूचित किया है। इस प्रकार यहाँ भाष्यकार का यह अभिप्राय स्पष्ट रूप से प्रकट हो रहा है कि शब्दवृषभ उरः कण्ठ और शिरः इन तीन स्थानों पर बंधा हुआ है अर्थात् इन स्थानों में निष्पन्न होने वाले उदात्त, अनुदात्त व स्वरित इन तीन स्वरों से युक्त है।

भाष्यकार के इस वचन से मिलता-जुलता व इसी अभिप्राय को प्रस्तुत करने वाला वाक्य हमें **उच्चैरुदात्तः, नीचैरनुदात्तः**[5] इन सूत्रों के भाष्य में भी मिलता है, जो पस्पशागत इस वाक्य से निकटतया सम्बद्ध है-

**सिद्धं तु समानप्रक्रमवचनात्**[6]

(भाष्यम्-) **'सिद्धमेतत्, कथं समाने प्रक्रमे इति वक्तव्यम्। कः पुनः प्रक्रमः? उरः कण्ठः शिर इति'**।[7]

यह स्थल स्पष्टतया- **'त्रिधा बद्धः उरसि कण्ठे शिरसीति'** इस कथन की ओर सङ्केत करता हुआ दिखाई देता है। इस प्रकार यह सर्वथा निर्भ्रान्त रूप से स्पष्ट है कि जिन तीन स्थानों पर शब्दवृषभ को बंधा हुआ बताया है वे **उच्चैरुदात्तः, नीचैरनुदात्तः** सूत्रभाष्य में निर्दिष्ट तीन प्रक्रम ही हैं- **उरःप्रक्रम, कण्ठप्रक्रम व शिरःप्रक्रम।** यहाँ हमें प्रक्रम शब्द का अर्थ समझ लेना चाहिए- **प्रारम्भः क्रमस्य प्रक्रमः,** जैसे- प्रारम्भो दोषायाः प्रदोषः (दोषा= रात्रि का प्रारम्भ प्रदोष सायंकाल/रात्र्यारम्भकाल) उसी प्रकार उच्चारण के लिए क्रम का (प्रयत्न का) जो प्रारम्भ है, वह प्रक्रम है। वह अपने वेग के त्रिविध पर्यवसान-स्थल के कारण उरःप्रक्रम कण्ठप्रक्रम व शिरःप्रक्रम नाम से भाष्य में सूचित किया गया है।

प्रक्रम शब्द आरम्भ अर्थ में प्रसिद्ध है, अमरकोश में भी इसका यही अर्थ दिया है- **'प्रक्रमः स्यादुपक्रमः स्यादभ्यादानमुद्घात आरम्भः'**[8]। यह इसका रूढ अर्थ है। प्रस्तुत प्रसङ्ग में केवल प्रारम्भ अर्थ नहीं है, प्रत्युत क्रम (प्रयत्न) का प्रारम्भ प्रक्रम है, ऐसा समझना चाहिए। इस प्रकार प्रक्रम शब्द में प्रादिसमास जानना चाहिए।

यह प्रक्रम विवक्षा (बोलने की इच्छा) के आधार पर बनता है। जैसी विवक्षा होगी वैसा ही प्रक्रम होगा, यदि जोर से बोलने की इच्छा होगी तो शिरःप्रक्रम होगा, बिना जोर लगाए धीरे से बोलने की इच्छा होगी तो उरःप्रक्रम होगा। मध्यम स्वर से बोलने की इच्छा होगी तो कण्ठप्रक्रम होगा। इस प्रकार त्रिविध प्रक्रम

विवक्षा पर निर्भर है। **'आत्मा बुद्ध्या समर्थ्यार्थान् मनो युंक्ते विवक्षया'**[9] इत्यादि श्लोकों में भी इसी आशय का कथन है।

इस प्रकार जैसी विवक्षा होगी, उसी के अनुरूप नाभितल से जो वायूत्थानरूप क्रम (प्रयत्न) का मन्द, मध्य या तीव्र रूप में आरम्भ होता है, वह प्रक्रम है। वह अपने वेग के उर: कण्ठ: व शिर: इस त्रिविध स्थान पर पर्यवसित होने के कारण भाष्योक्त त्रिविध प्रक्रम के रूप में ज्ञातव्य है। प्रक्रम का यही स्वरूप आपिशलि व पाणिनि की शिक्षा में स्पष्ट रूप से बताया गया है-

**स्थानमिदं करणमिदं प्रयत्न एष द्विधानिल:।**
**स्थानं पीडयति वृत्तिकार: प्रक्रम एषोऽथ नाभितलात्॥**[10]

इसका भाव यह है कि- स्थान, करण, द्विविध प्रयत्न, स्थानपीडन व वृत्तिकार प्रकरण के साथ नाभितल से होने वाला यह प्रक्रम शिक्षाग्रन्थ का अन्तिम (सप्तम) प्रकरण है। इसी प्रकरण में नाभितल से वायु के उत्थानरूप यत्नविशेष (प्रक्रम) से पाणिनि व आपिशलि ने त्रिविध स्वर की निष्पत्ति इस प्रकार बताई है-

**तत्र यदा सर्वाङ्गानुसारी प्रयत्नस्तीव्रो भवति तदा गात्रणां निग्रह: कण्ठबिलस्य चाल्पत्वं स्वरस्य च वायोस्तीव्रगतित्वात् रौक्ष्यं भवति, तमुदात्तमाचक्षते। यदा मन्द: प्रयत्नो भवति तदा गात्रणां प्रसन्नत्वं कण्ठबिलस्य च महत्त्वं स्वरस्य च वायोर्मन्दगतित्वात् स्निग्धता भवति तमनुदात्तमाचक्षते। उदात्तानुदात्तस्वरितसन्निकर्षात् स्वरित इति।**[11]

इस उद्धरण से स्पष्ट है कि प्रक्रम प्रकरण में वायु द्वारा निष्पन्न अन्य बाह्य प्रयत्नों के साथ उदात्त, अनुदात्त, स्वरित का लक्षण वा स्वरूप मुख्यरूप से बताया है, तथा इसी के साथ उपसंहार करते हुए प्रकरण समाप्त किया है।

इससे स्पष्ट है कि भाष्यकार, वार्तिककार व सूत्रकार, इन तीनों मुनियों की दृष्टि में त्रिविध प्रक्रम से उदात्त, अनुदात्त व स्वरित ये तीन स्वर निष्पन्न होते हैं। यहाँ उच्चारण स्थानों के उर्ध्वाधोभाग में स्वरनिष्पत्ति वाली कल्पना का लेशमात्र भी निर्देश नहीं है। यदि यह कल्पना तथ्यपूर्ण होती तो विस्तारपूर्वक स्वरस्वरूप बताने वाली शिक्षा की उक्त पंक्तियों में क्या आचार्य इसका निर्देश नहीं कर सकते थे? इससे उक्त कल्पना की नि:सारता व हेयता स्पष्ट है।

हम यहाँ पूर्वोद्धृत- **'स्थानमिदं करणमिदं0'**- श्लोक का अर्थ भी प्रसङ्गत: स्पष्ट करना चाहते हैं। इसका अर्थ है कि प्रस्तुत शिक्षा वेदाङ्ग में- स्थान, करण, आभ्यन्तर प्रयत्न, बाह्य प्रयत्न, स्थानपीडन व वृत्तिकार इन छ: प्रकरणों के साथ सातवाँ प्रक्रम प्रकरण है। श्लोक के अन्तिम चरण- **'प्रक्रम एषोऽथ नाभितलात्'** का अन्वय यही है- 'और नाभितल से होने वाला यह प्रक्रम शिक्षाग्रन्थ का सप्तम प्रकरण है'।

इस श्लोक के चतुर्थ चरण के अर्थ में अब तक हुई एक महती भ्रान्ति की ओर सङ्केत करना यहाँ सर्वथा प्रासङ्गिक है। भ्रान्ति यह है कि अन्तिम चरण का अर्थ इस प्रकार किया जाता है- प्रक्रम और नाभितल से होने वाला वायु का उत्थान, इस प्रकार प्रक्रम के बाद एक और प्रकरण गिना है एवं प्रकरणों की संख्या आठ कर दी है। वस्तुत:- **'प्रक्रम एषोऽथ नाभितलात्'** का वास्तविक भाव यही है कि- और नाभितल से होने वाला यह प्रक्रम शिक्षा का सातवाँ प्रकरण है। क्योंकि प्रक्रम को अलग करने पर **एषोऽथ नाभितलात्** का कोई अर्थ नहीं लगता और यह वाक्य साकांक्ष ही रह जाता है। प्रक्रम को साथ

जोड़ने पर ही यह निराकांक्ष किंवा पूर्ण बन पाता है। आपिशलि व पाणिनि की शिक्षा के अन्तिम प्रकरण में त्रैस्वर्य के निष्पादक इस प्रक्रम का ही मुख्यतया वर्णन है। शिक्षा का यही प्रक्रम भाष्य में- **'सिद्धं तु समानप्रक्रमवचनात्'** (वार्तिक-1.2.29-30) की व्याख्या में निर्दिष्ट है।

इस प्रकार नाभितल से होने वाला प्रक्रम शिक्षा के अन्तिम व सातवें प्रकरण का मुख्य प्रतिपाद्य है। अतः अन्तिम प्रकरण प्रक्रम-प्रकरण जानना चाहिए। इसके विपरीत आठ प्रकरण गिनने वाले कुछ विद्वानों ने आठवें प्रकरण को नाभितल प्रकरण नाम से लिखा है। यह सब विसङ्गतिपूर्ण है। इस विषय में हमने एक स्वतन्त्र लेख लिखा है, जो शीघ्र ही प्रकाशित किया जाएगा।

जैसा पहले कहा जा चुका है कि- यह प्रक्रम विवक्षा के आधार पर नाभितल से प्राणवायूत्थानरूप यत्नविशेष होता है। अतः शिक्षा के इस प्रकरण के आरम्भ में ही प्रकरणान्त में वर्णित किए जाने वाले **आयामो दारुण्यम्** आदि लक्षण वाले प्रक्रम की भूमिका के रूप में वायु के उत्थान की ही चर्चा करते हुए शिक्षाकार स्वयं कहते हैं- **तत्र नाभिप्रदेशात् प्रयत्नप्रेरितः प्राणो नाम वायुः**[12] **...** नाभितल से प्रयत्नप्रेरित यह प्राणवायु किस प्रकार उदात्त अनुदात्त व स्वरित इन तीन स्वरों को निष्पन्न करता है, यह प्रकरणान्त-गत निम्न वाक्य में स्पष्ट किया है-

**तत्र यदा सर्वाङ्गानुसारी प्रयत्नस्तीव्रो भवति तदा गात्रणां निग्रहः कण्ठबिलस्य चाल्पत्वं स्वरस्य च वायोस्तीव्रगतित्वाद् रौक्ष्यं भवति, तमुदात्तमाचक्षते।**[13] यही शिरःप्रक्रम है। यहाँ नाभिप्रदेश से तीव्र प्रयत्न से प्रेरित वायु शिर (मूर्धा) पर्यन्त तेजी से जाता हुआ इस उदात्त स्वर को बनाता है। आगे शिक्षाकार अनुदात्त का स्वरूप दिखाते हैं, जिसे उरःप्रक्रम निष्पन्न करता है- **यदा मन्दः प्रयत्नो भवति तदा गात्रणां प्रसन्नत्वं कण्ठबिलस्य च महत्त्वं स्वरस्य च वायोर्मन्दगतित्वात् स्निग्धता भवति तमनुदात्तमाचक्षते।**[14] यह उरःप्रक्रम है। यहाँ मन्दप्रयत्न-पूर्वक प्रेरित वायु उरः (छाती) तक ही अपना वेग रख पाता है, अतः यह उरःप्रक्रम है। यही अनुदात्त स्वर को निष्पन्न करता है।

शिरः और उरः के बीच में कण्ठ है। जब मध्यमप्रयत्न-प्रेरित प्राणवायु नाभितल से उठ कर कण्ठ तक अपना वेग रख पाता है, तब यह कण्ठप्रक्रम होता है। यही स्वरित स्वर को निष्पन्न करता है। इसी के लिए शिक्षाकार कहते हैं- **उदात्तानुदात्तसन्निकर्षात् स्वरित इति।**[15]

श्लोकात्मिका पाणिनीय शिक्षा में ये तीन प्रक्रम तीन सवनों के रूप में वर्णित हैं-

**आत्मा बुद्ध्या समर्थ्यार्थान् मनो युंक्ते विवक्षया।**
**मनः कायाग्निमाहन्ति स प्रेरयति मारुतम्॥**

**मारुतस्तूरसि चरन् मन्द्रं जनयति स्वरम्।**
**प्रातस्सवनयोगं तं छन्दो गायत्रमाश्रितम्॥**

**कण्ठे माध्यन्दिनयुगं मध्यमं त्रैष्टुभनुगम्।**
**तारं तार्ता यसवनं शीर्षण्यं जागतानुगम्॥**[16]

यहाँ स्पष्टतः पूर्वोक्त तीनों प्रक्रमों का ही प्रकारान्तर से वर्णन करते हुए बताया गया है कि ये मन्द्र, मध्य एवं तार स्वरों को किंवा अनुदात्त स्वरित व उदात्त स्वरों को निष्पन्न करते हैं। इसी शिक्षा में आगे इन तीन सवनों का स्पष्टीकरण करते हुए कहा है-

**प्रातः पठेन्नित्यमुरःस्थितेन स्वरेण शार्दूलरुतोपमेन।**
**मध्यन्दिने कण्ठगतेन चैव चक्राह्वसङ्कूजितसन्निभेन॥**

**तारं तु विद्यात् सवनं तृतीयं शिरोगतं तच्च सदा प्रयोज्यम्।**
**मयूरहंसाम्बुभृतस्वराणां तुल्येन नादेन शिर:स्थितेन।।**[17]

संस्कृत-वाङ्मय के परिचायक प्रपञ्चहृदय नामक प्राचीन ग्रन्थ में भी ऐसा ही भाव प्रकारान्तर से सूचित किया है, जिससे स्पष्ट होता है कि नाभितल से होने वाले त्रिविध प्रक्रम से ही उदात्त, अनुदात्त व स्वरित स्वर बनते हैं-

**तथा स्वर: प्राणप्रयत्नजनित: स्वरवर्णाश्रयो वायवीय:। स तूदात्तानुदात्तस्वरितभेदेन त्रिविध:। तत्कारणमपि भगवता प्रदर्शितम्-**

**उच्चैरुन्मार्गगो वायुरुदात्तं कुरुते स्वरम्।**
**नीचैर्गतोऽनुदात्तञ्च स्वरितं तिर्यग्गतस्तथा।।**

**तद्विकारा: निषादगान्धारादय: सप्त स्वरा:। तत्रोदात्ते निषादगान्धारौ। अनुदात्ते धैवतर्षभौ। स्वरिते षड्जमध्यमपञ्चमा:।**[18]

यहाँ प्रपञ्चहृदयकार ने उदात्त, अनुदात्त व स्वरित इन तीन स्वरों की शिक्षोक्त प्राणप्रयत्नजनितता व प्राणप्रयत्न से उर: कण्ठ: व शिर: इन तीन स्वरस्थानों में इनकी निष्पत्ति इतने स्पष्ट शब्दों में कह दी है कि सन्देह का कोई अवसर ही नहीं रहता। उक्त कथन से पाणिनि के **उच्चैरुदात्त:** सूत्र के यथाश्रुत अर्थ की पुष्टि हो रही है। भाष्य में **'सिद्धं तु समानप्रक्रमवचनात्। क: पुन: प्रक्रम:? उर: कण्ठ: शिर इति**[19]**'** द्वारा कात्यायन व पतञ्जलि भी इसी तथ्य की पुष्टि कर रहे हैं।

यहाँ महाभाष्यकार का मन्तव्य विस्तार से दिखाना अपेक्षित है। महाभाष्यकार **उच्चैरुदात्त:** सूत्र में ऊँचे से बोलना उदात्त होता है, इस अर्थ को मानते हुए इसमें आने वाली एक मुख्य विप्रतिपत्ति पहले दिखाते हैं और **आयामो दारुण्यम्** आदि लक्षण से उसका निवारण कर देते हैं। तदनन्तर उक्त लक्षण से बने उच्चै: में अल्पप्राण व महाप्राण का उदाहरण देकर फिर एक अनैकान्तिकता प्रस्तुत करते हैं तथा इस अनैकान्तिकता का- अल्पप्राण व महाप्राण के प्रक्रम के समान होने पर बने उच्चैस्त्व को इस अनैकान्तिकता से मुक्त बताकर **आयामो दारुण्यम्** आदि से बने उच्चै: को व्यवस्थित व उदात्तसंज्ञाभाक् रूप में सिद्ध मानते हैं। हम यहाँ भाष्य का वह पूरा उद्धरण प्रस्तुत कर रहे हैं-

**उच्चनीचस्यानवस्थितत्वात्संज्ञाऽप्रसिद्धि:** (वार्तिकम्)

**इदमुच्चनीचमनवस्थितपदार्थकम्, तदेव हि कञ्चित् प्रत्युच्चैर्भवति कञ्चित्प्रति नीचै:। एवं हि कश्चित् कञ्चिदधीयानमाह- किमुच्चै रोरूयसे शनैर्वर्ततामिति। तमेव तथाऽधीयानमपर आह- किमन्तर्दन्तकेनाधीषे उच्चै- र्वर्ततामिति। एवमुच्चनीच-मनवस्थितपदार्थकम्, तस्यानवस्थितत्वात्संज्ञाया अप्रसिद्धि:। एवं तर्हि लक्षणं करिष्यते- आयामो दारुण्यमणुता खस्येति उच्चै:कराणि शब्दस्य। आयामो गात्रणां निग्रह:। दारुण्यं स्वरस्य दारुणता रूक्षता। अणुता खस्य कण्ठस्य संवृतता। उच्चै:कराणि शब्दस्य।।**

**अन्ववसर्गो मार्दवमुरुता खस्येति नीचै:कराणि शब्दस्य। अन्ववसर्गो गात्रणां शिथिलता। मार्दवं स्वरस्य मृदुता स्निग्धता। उरुता खस्य। महत्ता कण्ठस्येति नीचै:कराणि शब्दस्य।।**

**एतदप्यनैकान्तिकम्। यद्धयल्पप्राणस्य सर्वोच्चैस्तद्धि महाप्राणस्य सर्वनीचै:।। सिद्धं तु समानप्रक्रमवचनात्** (वार्तिकम्)**।। सिद्धमेतत्। कथम्? समानप्रक्रमवचनात्। समाने प्रक्रमे इति वक्तव्यम्। क: पुन: प्रक्रम:? उर: कण्ठ: शिर इति।**[20]

भाष्यकार कहते हैं कि **उच्चैरुदात्तः, नीचैरनुदात्तः** में कहा उच्च, नीच स्वर अव्यवस्थित, किसी मानदण्ड से अनियन्त्रित है। अतः उच्च स्वर उदात्त संज्ञा वाला होता है, इस प्रकार उदात्त संज्ञा नहीं बन पाएगी। इसी प्रकार नीच स्वर अनुदात्तसंज्ञक होता है, यह अनुदात्त संज्ञा भी नहीं बन पाएगी, क्योंकि उच्च, नीच ये दोनों ही अनिश्चित हैं, अव्यवस्थित हैं। यहाँ व्यवस्था शब्द का अर्थ सीमा या अवधिनियम है। इतने बिन्दु की ऊँचाई वाला स्वर **उच्चैः** माना जाएगा तथा इतने बिन्दु की निम्नता वाला **नीचैः** माना जाएगा, यह व्यवस्था (वि-अवस्था सीमितता, फिक्सेशन) नहीं है। अतः जो एक को ऊँचा लगता है, उसे दूसरा नीचा मानता है, तथा जो किसी एक को नीचा लगता है उसे दूसरा ऊँचा मानता है। इस प्रकार यह उच्च, नीच अव्यवस्थित है, अतः उदात्त, अनुदात्त संज्ञा सिद्ध नहीं हो सकती।

इस समस्या का समाधान करते हुए भाष्यकार कहते हैं कि इस अव्यवस्थितता को दूर करने के लिए लक्षण कर देंगे कि- आयाम (अङ्गों का सङ्कोच/खिंचाव) दारुण्य (स्वर की कर्कशता) व कण्ठ की अणुता (सङ्कुचितता) से होने वाला स्वर **उच्चैः** माना जाएगा और वही उदात्त होगा। इसी प्रकार **नीचैः** का भी व्यवस्थितत्व इस लक्षण से कर देंगे कि- गात्रें का अन्ववसर्ग (शैथिल्य) स्वर का मार्दव (मृदुत्व) व कण्ठ की उरुता (खुलापन) से होने वाला निम्न स्वर ही नीचैः माना जाएगा, वही अनुदात्त होगा। तैत्तिरीयप्रातिशाख्य से उद्धृत यह लक्षण भाष्यकार द्वारा पूर्णतया स्वीकृत है। पुरातन वैदिक परम्परा से प्राप्त यह सर्वमान्य लक्षण प्रातिशाख्यकारों, वैदिकों, पाणिनि व कात्यायन को भी अन्तिम रूप से स्वीकार है। भाष्यकार यहाँ इसी की पुष्टि कर रहे हैं।

यहाँ यह स्पष्ट रूप से समझ लेना चाहिए कि आयाम आदि कारण हैं और उच्चैस्त्व इनका कार्य है। अत एव स्फुटतया इन्हें **उच्चैःकराणि** कहा है। इनसे हुआ यह उच्चैस्त्व सर्वथा व्यवस्थित है। इस प्रकार यहाँ भाष्यकार ने **उच्चैः नीचैः** का अव्यवस्थितपदार्थकत्व निरस्त कर उन्हें सिद्धान्ततः मान्य रूप में प्रस्तुत कर दिया है।

अब भाष्यकार इसमें भी आपाततः प्रतीयमान एक व्यभिचार को प्रस्तुत कर समान प्रक्रम के आधार पर उसका निराकरण कर इसी **उच्चैस्त्व नीचैस्त्व** को समर्थित करते हुए कहते हैं कि यह उच्चैस्त्व नीचैस्त्व अनैकान्तिक नहीं, अपितु सिद्ध है और यही **उच्चैः नीचैः** उदात्त व अनुदात्त होता है। भाष्यकार ने आपाततः प्रतीयमान इस व्यभिचार का उपस्थापन व निराकरण इस प्रकार किया है-

आयाम आदि से किया उच्चैस्त्व भी अनैकान्तिक (अनिश्चित) है- हम एक अल्पप्राण (दुर्बल) व्यक्ति द्वारा उदात्त के उदाहरणभूत **ये के ते** का आयामादिपूर्वक ऊँचे से उच्चारण करवाते हैं। यह इतना उच्चैस्त्व आपकी दृष्टि में उदात्त है। इतना ही उच्चैस्त्व महाप्राण (बलवान्) व्यक्ति बिना आयामादि के कर देता है। अब आपको दुर्बल के आयामादि से कृत उच्चैस्त्व के बराबर महाप्राण द्वारा बिना आयामादि के किया उच्चैस्त्व मिल गया। इसे भी उदात्त मानना पड़ेगा, जबकि इसमें आयामादि किया ही नहीं गया। और यह आपके द्वारा प्रस्तुत उच्चैस्त्व जितना ही है। इस प्रकार आयामादिकृत उच्चैस्त्व इस उदाहरण में व्यभिचरित हो गया। अतः अनैकान्तिक (अव्यवस्थित) ही रहा।

इसका समाधान करते हुए भाष्यकार कात्यायनीय वार्त्तिक प्रस्तुत कर कहते हैं कि- **'सिद्धं तु समानप्रक्रमवचनात्'**। उच्चैस्त्व का आयामादि वाला पूर्वोक्त लक्षण ही सिद्ध है और इससे बने उच्चैः स्वर की ही उदात्त संज्ञा भी सिद्ध है- **समान प्रक्रम होने पर**- ऐसा सूत्र के साथ कहने से। अर्थात् अल्पप्राण व महाप्राण, इन दोनों के प्रक्रम के समान होने पर इनका जो उच्चैः स्वर होगा वही उदात्तसंज्ञक होगा। पूर्वनिर्दिष्ट व्यभिचारस्थल में महाप्राण का प्रक्रम अल्पप्राण के समान नहीं था, इसलिए व्यभिचार या

अनैकान्तिकता उपस्थित हुई। यदि वहाँ महाप्राण भी दुर्बल के समान आयामादि करके उच्चैः उच्चारण करता तो दोनों का स्वर उच्चैः माना जाता व उदात्तसंज्ञक होता, भले ही दोनों के श्रवणगोचर उच्चैस्त्व में कितना भी अन्तर होता। इससे स्पष्ट हुआ कि यदि दुर्बल व प्रबल का प्रक्रम समान हो तो, ऐसा होने पर जो उच्चैस्त्व होगा वही लक्षणानुसारी उच्चैस्त्व है, वही उदात्त होगा। यही उच्चैरुदात्तः का भाव है। दुर्बल व प्रबल, इन दोनों के एक जैसे आयामादि से निष्पन्न इस उच्चैस्त्व की श्रवणीयता में भले ही अन्तर हो, उसकी कोई चिन्ता नहीं। इस रीति से अनैकान्तिकता नहीं रही।

इस प्रकार- **समानप्रक्रमवचनात्, समाने प्रक्रमे ( सति ) इति वक्तव्यम्** यह बात जोड़कर पूर्वलक्षण को ही समर्थित किया है, यह भाष्य की शब्दावली से सर्वथा सुव्यक्त है।

भाष्य के प्रायः सभी आधुनिक व्याख्याकार यहीं भटक गए हैं। भाष्यकार ने तो समान प्रक्रम वाली बात को पूर्व लक्षण के साथ जोड़कर उसीका समर्थन किया है, पर ये लोग उस लक्षण को भी अव्यवस्थित समझ कर 'यह उसके विरुद्ध नया समाधान है' ऐसी व्याख्या करते हैं तथा कहते हैं कि भाष्य में आयामादिकृत उच्चैस्त्वलक्षण को अमान्य कर यह उच्चैस्त्व का नया लक्षण बनाया है। वे कहते हैं- यहाँ प्रक्रम का अर्थ ताल्वादि वर्णोच्चारणस्थान हैं, उनमें क्रमशः ऊर्ध्व, अधः व मध्य भागों में निष्पन्न स्वर क्रमशः उदात्त, अनुदात्त व स्वरित होते हैं। इस प्रकार की व्याख्या करने वाले आधुनिक भाष्य-व्याख्याता एतत्स्थलगत भाष्य की पंक्तियों का स्वारस्य तो समझे ही नहीं, प्रत्युत कुछ त्रुटियां भी कर बैठे। एक तो यह कि शिक्षादि में प्रसिद्ध नाभितल से प्राणवायूत्थान रूप प्रक्रम को न समझ कर उसे यौगिकतया व्याख्यात करते हुए वर्णोच्चारणस्थान का वाचक मान बैठे, जो सङ्गत नहीं है। क्योंकि यह शब्द शिक्षानिर्दिष्ट अर्थ में प्रसिद्ध है, और **रूढिर्योगापहारिणी** यह सर्वतन्त्रसम्मत मन्तव्य है। दूसरी त्रुटि यह है कि **प्रक्रमे** में विद्यमान **सति सप्तमी** को आधार सप्तमी मान लिया, जबकि भाष्यगत स्वारस्य से यहाँ- **समाने प्रक्रमे सति** यह अर्थ स्पष्टतया प्रकट हो रहा है तथा प्रसङ्गानुकूल भी यही है कि- 'अल्पप्राण व महाप्राण का प्रक्रम समान होने पर उक्त व्यभिचार न होने से पूर्वोक्त लक्षण ही सिद्ध है'।

यहाँ यदि हम आधुनिक व्याख्याकारों की उक्त व्याख्या मान लें तो भाष्यकार, तैत्तिरीय-प्रातिशाख्य-प्रोक्त- **'आयामो दारुण्यमणुता खस्येति उच्चैःकराणि शब्दस्य। अन्ववसर्गो मार्दवमुरुता खस्येति नीचैःकराणि शब्दस्य'**[21] इस लक्षण के प्रत्याख्याता होकर ऊर्ध्वाधोभागनिष्पन्नता वाले मत के प्रतिपादक बने दिखाई देते हैं। इन व्याख्याताओं की व्याख्याएं पढ़कर आधुनिक विद्वान् व अध्येता भाष्यकार को स्वरविषयक प्रातिशाख्यमत का विरोधी ही मानते हैं। इससे पाठक के सामने एक विकट सङ्कट प्रकट हो जाता है कि जिससे वह न तो पतञ्जलि के मत का विरोध कर पाता है और दुविधाग्रस्त हुआ न ही प्रातिशाख्य के मत को अपना सकता है। इस प्रकार एक विचित्र उलझन में उलझ कर रह जाता है। इसके लिए हम प्रसिद्ध आधुनिक वैदिक विद्वान् प्रो0 ब्रजविहारी चौबे (होशियारपुर, पञ्जाब) का उदाहरण ले सकते हैं। वे इस सन्देहदोला की अभिव्यक्ति किस प्रकार करते हैं, यह उन्हीं के शब्दों में देखिए-

''**उदात्त**- उदात्त को उच्च स्वर माना जाता है। पाणिनि ने उच्चैरुदात्तः (पा. 1.2.29), इस सूत्र के द्वारा उदात्त के उच्चारण का विधान किया है। तैत्तिरीय प्रातिशाख्य के अनुसार गात्रों की दीर्घता, स्वर की कठिनता तथा कण्ठविवर की संवृतता ही शब्द या वर्ण के उच्च अर्थात् उदात्त के उच्चारण का कारण होती है। **( आयामो दारुण्यमणुता खस्येति उच्चैःकराणि शब्दस्य- तै. प्रा. 22.9. )** कहने का अभिप्राय यह है कि उदात्त स्वर के उच्चारण में गात्रों को ऊपर खींचा जाता है, ध्वनि को कठोर बनाया जाता है तथा

कण्ठ को दबाकर उच्चारण किया जाता है। महाभाष्यकार पतञ्जलि को उदात्त स्वर के ये लक्षण स्वीकार्य नहीं। जो लोग उदात्त का उच्च स्वर में उच्चारण करना स्वीकार करते हैं, उनके विरुद्ध महाभाष्यकार का कहना है कि यह उच्च स्वर अनवस्थित है। एक ही स्वर किसी के लिए उच्च हो सकता है और किसी के लिए नीच हो सकता है। इसलिए जो स्वर किसी के लिए नीच है, उसको उच्च कैसे कहा जा सकता है? अगर वह उच्च है, तो उसका उच्चत्व सबके लिए और सदा के लिए होना चाहिए। इसी प्रकार तैत्तिरीय प्रातिशाख्य के मत को महाभाष्यकार ने अनैकान्तिक माना है। एक कमजोर व्यक्ति जिस ध्वनि का बहुत परिश्रमपूर्वक उच्चारण करता है, उसी ध्वनि का उच्चारण एक बलवान व्यक्ति बहुत सरलता से करता है। महाभाष्यकार का अपना मत है कि पाणिनि ने उच्चैरुदात्तः के द्वारा उदात्त के उच्चारण की जो व्यवस्था दी है, उसका अभिप्राय यह है कि वर्णों के उच्चारण-स्थान के उच्चभाग से जब उच्चारण होता है तो वह उदात्त होता है। वार्तिककार तथा भाष्यकार द्वारा दी गई उदात्त-उच्चारण की इस व्यवस्था को यद्यपि परवर्ती वैयाकरणों ने स्वीकार किया है, किन्तु इसकी स्पष्टता में सबको सन्देह है। वर्णो के उच्चारण-स्थान के ऊर्ध्वभाग से किस प्रकार उच्चारण होता है, यह निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता''[22]।

हमारे विचार से वैदिक विद्वान् तो उक्त उलझन से आसानी से बच सकते हैं, क्योंकि मूल वैदिक ग्रन्थों में ऊर्ध्वाधोभागनिष्पन्नता वाली कल्पना का कहीं लेशतः भी उल्लेख नहीं है। परन्तु वैदिक भी क्या करें? जब ये इस प्रसङ्ग में व्याकरण-ग्रन्थों को देखते हैं तो सर्वत्र गड्डलिकाप्रवाहेण प्रातिशाख्यादि-विरोधी स्वरविषयक उक्त काल्पनिक व्याख्यान ही पाते हैं। अतः सन्देहग्रस्त होना सहज ही है। आज इस व्याख्यान के संशोधन की महती आवश्यकता है। हमारा यह प्रयास इसी के लिए है।

हमारे द्वारा उपर्युक्त रीति से उक्तस्थलगत भाष्यपंक्तियों की व्याख्या करने से भाष्यकार यहाँ कात्यायन व पाणिनि का एवम् प्रातिशाख्यगत वैदिकों के परम्परागत मत का समर्थन करते हुए दिखते हैं। इससे उक्त सन्देह निर्मूल हो जाता है। यदि ध्यान से भाष्यपंक्तियों को देखा जाए तो भी हम इस भ्रान्ति से बच सकते हैं, परन्तु यहाँ अध्येताओं पर कैयटादि की दृष्टि इतनी प्रभावी है कि वे उसी से अभिभूत होकर भाष्य को देखते व समझते हैं तथा उसे प्रातिशाख्यमत का विरोधी मान बैठते हैं।

इसके अतिरिक्त **तस्यादित उदात्तमर्धह्रस्वम्**[23] सूत्र पर भाष्यकार का- **ऊर्ध्वमात्तमिति चात उदात्तम्**[24] कथन भी उदात्त के पूर्वनिर्दिष्ट प्रक्रमानुसारी श्रुतिप्रकर्ष को ही सङ्केतित कर रहा है। **प्रत्यभिवादेऽशूद्रे**[25] **दूराद्धूते च**[26] इत्यादि सूत्रों में जो वाक्य के टिभाग को प्लुत उदात्त किया है, वह भी उदात्त स्वर के श्रवणगत उच्चैस्त्व को सूचित कर रहा है। इन सूत्रों के उदाहरणों में इस प्रकार का श्रुतिप्रकर्ष व्यवहार में स्पष्टतया दिखाई देता है।

आजकल यदा-कदा किए जाने वाले सोमयाग में वैदिकों को जब हम **उच्चैरुदात्तः** के उदाहरण- **ये के ते** का उच्चारण करते हुए देखते हैं तो पाते हैं कि वे प्रायः चिल्लाते हुए से इन्हें बोलते हैं तथा उच्चारणकर्त्ता में आयाम दारुण्य व कण्ठ की अणुता स्पष्टतया अनुभवगोचर होती है। वैदिकों की परम्परा में सुरक्षित यह उच्चारण मुनित्रयसम्मत रूप में आज भी देखा जा सकता है। इसीलिए प्राचीन ग्रन्थों में उदात्तादि स्वरों को स्फुटतया श्रवणविषयक बताया है।

इस पूर्वोक्त विवेचन से यह बात सुतराम् स्पष्ट हो गई है कि जोर लगा कर ऊँचे से बोलने पर उदात्त स्वर बनता है तथा बिना जोर लगाए शरीर को ढीला छोड़कर बोलने से मन्द्र ध्वनि वाला अनुदात्त स्वर बनता है। एवम् इन दोनों के समाहार से स्वरित स्वर बनता है। कोई भी स्थूलबुद्धि व्यक्ति अथवा सुकुमारमति छात्र भी उदात्त अनुदात्त के इस लक्षण को सरलता से समझ सकता है। पाणिनि, कात्यायन और पतञ्जलि को

यही लक्षण अभिप्रेत है, यह तथ्य भाष्य के पूर्वोद्धृत स्थल से सर्वथा निर्भ्रान्त रूप में प्रकट हो रहा है।

परन्तु उक्त आर्ष वचनों की व्याख्या के प्रसङ्ग में प्रक्रम का वास्तविक अर्थ न समझकर कैयट व उनके अनुगामी नागेशादि सभी आधुनिक भाष्य-व्याख्याताओं ने ताल्वादि वर्णोच्चारण-स्थानों को प्रक्रम मान लिया और अर्थ का अनर्थ कर दिया, जो आज की पठन-पाठन की परम्परा में आँख मूँद कर आगे बढ़ाया जा रहा है।

इसके विपरीत भाष्य-सम्मत प्रक्रम का स्वरूप प्राचीन शिक्षाग्रन्थों में स्पष्ट रूप से निर्दिष्ट है। हम यहाँ अनेक शिक्षाकारों के उद्धरण प्रस्तुत कर रहे हैं, जिनसे उक्त मन्तव्य सर्वथा उपोद्बलित होता दिखाई देता है। श्लोकात्मिका पाणिनीय शिक्षा से इस आशय के उद्धरण पहले ही प्रस्तुत किए जा चुके हैं। याज्ञवल्क्य शिक्षा का वचन इस प्रकार है-

**स्वर उच्चः स्वरो नीचः स्वरः स्वरित एव च।**
**स्वरप्रधानं त्रैस्वर्य्यं व्यञ्जनं तेन सस्वरम्॥**[27]

यहाँ स्पष्टतया जोर से बोले गए उच्च स्वर को उदात्त व इसके विपरीत नीच (मन्द) स्वर को अनुदात्त कहा है। मुनित्रय-सम्मत प्रक्रम के स्वरूप का समर्थन करने वाला नारदीय-शिक्षा का निम्न उद्धरण विशेष रूप से अवधेय है-

**उरः कण्ठः शिरश्चैव स्थानानि त्रीणि वाङ्मये।**
**सवनान्याहुरेतानि साम्नि चाप्यधरोत्तरे॥**[28]

नारदीय-शिक्षा पर भट्ट यशोभास्कर की टीका भी है। टीकाकार इस श्लोक की अवतरणिका इस प्रकार लिखते हैं- **स्वरस्वरूपं त्रिषु स्थानेष्वभिव्यज्यते इत्युच्यते।** इसके अनन्तर उक्त श्लोक की टीका भी अवधेय है-

**नीचमध्यमोत्तम-रया उरसि कण्ठे शिरसि चाभिव्यज्यन्ते। उरसि वक्षःस्थाने शब्दोच्चारणं प्रातःसवनमुच्यते। नीचैरुच्चारितं प्रातःसवन-शब्दस्येत्यर्थः। कण्ठस्थाने मध्यमेन स्वरेणोच्चरणं माध्यन्दिनं सवनम्। शिरोलक्षणे स्थाने उच्चैरभिव्यज्यमानं शब्दजातं तृतीयसवनम्।**[29]

नाट्यशास्त्र में भरतमुनि भी ऐसा ही कहते हैं-

**शारीरं मन्द्रसम्भूतं छन्दो गायत्रसंज्ञितम्।**
**कण्ठे माध्यन्दिनं प्रोक्तं त्रैष्टुभं परिकीर्त्यते।**
**तृतीयसवनं चापि शीर्षण्यं जागतं हि तत्॥**[30]

सङ्गीतशास्त्र में मुनित्रय-सम्मत उक्त तीन प्रक्रम तीन स्वरस्थानों के रूप में सुतराम् प्रसिद्ध हैं। सङ्गीत के सात स्वर क्योंकि उदात्त-अनुदात्त-स्वरित से ही बनते हैं, अतः सङ्गीतशास्त्री अपने ग्रन्थों में पहले इन तीन स्वरस्थानों का वर्णन करते हैं। यहाँ कुछ सङ्गीतशास्त्रीय ग्रन्थों के उद्धरण प्रस्तुत हैं-

**व्यवहारे त्वसौ नादः प्रोच्यते त्रिविधो बुधैः।**
**मन्द्रो हृदि स्थितः कण्ठे मध्यस्तारस्तु मूर्द्धनि॥**
**द्विगुणः किल मानेन पूर्वस्मादुत्तरोत्तरः॥**[31]

**त्रीणि स्थानानि हृत्कण्ठशिरांसीति समासतः।**
**एकैकमपि तेषु स्याद् द्वाविंशतिविधायुतम्॥**

**द्वाविंशतिविधो मन्द्रो ध्वनिः सञ्जायते हृदि।**
**यथोत्तरमसौ नादो वीणायामधरोत्तरम्॥**

**स एव द्विगुणो मध्यात्कण्ठस्थाने यथाक्रमम्।**
**स एव मस्तके तारः स्यान्मध्याद् द्विगुणः क्रमात्॥**

**इति स्वरगता ज्ञेयाः श्रुतयः स्वरवेदिभिः।**
**अन्तरस्वरवर्तिन्यो ह्यन्तरश्रुतयो मताः॥**[32]

शिक्षाकार भी सात स्वरों की त्रैस्वर्यमूलकता का निर्देश स्फुटतया करते हैं, जैसा कि याज्ञवल्क्य-शिक्षा में कहते हैं-

**गान्धर्ववेदे ये प्रोक्ताः सप्त षड्जादयः स्वराः।**
**त एव वेदे विज्ञेयास्त्रय उच्चादय स्वराः॥**

**उच्चौ निषादगान्धारौ नीचावृषभधैवतौ।**
**शेषास्तु स्वरिता ज्ञेयाः षड्जमध्यमपञ्चमाः॥**[33]

यह है तीन प्रक्रमों अथवा तीन स्वरस्थानों की मुनिपरम्परा से प्राप्त, शिक्षाकारों द्वारा सम्मत व सङ्गीतशास्त्रियों द्वारा समर्थित वास्तविक प्राचीन मान्यता। इसकी ओर ध्यान न देकर इसके विपरीत कैयट आदि विद्वान् **उच्चैरुदात्तः-नीचैरनुदात्तः** सूत्रभाष्य में निर्दिष्ट प्रक्रम का अर्थ वर्णोच्चारण-स्थान मानते हैं-

**''सिद्धं त्विति। प्रक्रम्यन्तेऽस्मिन्वर्णा इति प्रक्रमः स्थानमुच्यते, तेनायमर्थः- एकस्मिंस्ताल्वादिके स्थाने ऊर्ध्वभागेनोच्चार्यमाण उदात्तः, अधरभागनिष्पन्नोऽनुदात्तः। एवं चोच्चैरित्यनेनोर्ध्वभागो गृह्यते नीचैरित्यधरभागः। अभ्यास-समधिगम्यश्चायं स्वरविशेषः षड्जादिवद्विज्ञेयः''।**[34]

इसी स्थल पर प्रदीपानुसारी उद्योत भी द्रष्टव्य है- **''प्रक्रम्यन्त इति। अधिकरणे घञि नोदात्तोपदेशस्येति वृद्धिप्रतिषेधः ऊर्ध्वभागेनेति ऊर्ध्वभागावच्छिन्नवायुसंयोगेनेत्यर्थः। न चेदं पूर्वं कर्त्तव्यमित्याह एवञ्चेति। करणस्य चाधिकरणत्वविवक्षा बोध्या। कस्योर्ध्वभागे इत्याकाङ्क्षायां योग्यतया स्थानस्येति लभ्यत इति भावः। मन्दं प्रति तु वचनमेवावश्यकमिति बोध्यम्।** भाष्ये- **उरः कण्ठः शिर इति। शिरःपदं ताल्वादीनामुपलक्षणम्''।**[35]

आधुनिक विद्वानों की सभी व्याख्याएं कैयट व नागेश का अनुसरण करने वाली ही हैं। इस श्रेणी में भट्टोजिदीक्षित आदि विद्वानों का बहुत बड़ा वर्ग है। आधुनिक युग के एक प्रकाण्ड पण्डित विश्वेश्वरसूरि ने भी अपनी वैयाकरणसिद्धान्तसुधानिधि में ऐसा ही अर्थ दिया है।

कैयट और नागेश का व्याख्यान पूर्वपरम्परा से विपरीत जाता है, अतः ग्राह्य नहीं हो सकता। ये विद्वान् ताल्वादि भागयुक्त स्थानों में ऊर्ध्व, अधः और मध्य भाग मानते हैं और इन तीनों स्थानों में निष्पन्न स्वर को उदात्त अनुदात्त व स्वरित मानते हैं। साथ ही ये लोग कहते हैं कि स्वर का यह विषय बड़ा ही दुर्विज्ञेय है, इसे बहुत अभ्यास और सावधानी से ही ग्रहण किया जा सकता है, यथावत् उच्चारित किया जा सकता है। इनका यह सब व्याख्यान भाष्य से सर्वथा विपरीत एवं काल्पनिक है। यहाँ प्रक्रम शब्द में अधिकरण में घञ् मानना एवम् आधार सप्तमी मानना भी भाष्याभिप्राय से विरुद्ध है। यहाँ भाव में घञ् एवं सति सप्तमी है, यह भाष्य के वाक्य-स्वारस्य से स्पष्ट है।

अब यह विचारणीय है कि इन विद्वानों के इस प्रकार के व्याख्यान का मूल आधार क्या है? प्राचीन ग्रन्थ देखने से प्रतीत होता है कि लगभग पाँचवीं शताब्दी के आस-पास रची गई काशिकावृत्ति इस प्रकार

का व्याख्यान करने वालों का उपजीव्य है। क्योंकि हमारी दृष्टि में काशिका ही ऐसा प्राचीन ग्रन्थ है जिसमें ताल्वादि उच्चारणस्थानों को ऊर्ध्व अधः एवं मध्य इन तीन भागों में विभक्त मानते हुए ऊर्ध्वभाग-निष्पन्न अच् को उदात्त, अधोभाग-निष्पन्न अच् को अनुदात्त कहा है- **उच्चैरिति च श्रुतिप्रकर्षो न गृह्यते- उच्चैर्भाषते उच्चैः पठतीति, किं तर्हि? स्थानकृतमुच्चत्वं संज्ञिनो विशेषणम्। ताल्वादिषु हि भागवत्सु स्थानेषु वर्णा निष्पद्यन्ते, तत्र यः समाने स्थाने ऊर्ध्वभागनिष्पन्नोऽच् स उदात्तसंज्ञो भवति।**[36]

परन्तु काशिका में एक विशेष बात यह है कि इस प्रकार के विचित्र सूत्र-व्याख्यान के तुरन्त बाद इस व्याख्यान से विपरीत जाने वाले भाष्य के मन्तव्य को इन शब्दों में उद्धृत किया है- **यस्मिन्नुच्चार्यमाणे गात्रणामायामः निग्रहो भवति, रूक्षता अस्निग्धता स्वरस्य, संवृतता कण्ठविवरस्य। ये, ते, के।**[37]

अगले सूत्र **नीचैरनुदात्तः** में भी काशिकाकार का व्याख्यान इसी प्रकार का है- **नीचैरुपलभ्यमानो योऽच् सोऽनुदात्तसंज्ञो भवति। समाने स्थाने नीचभागे निष्पन्नोऽच् अनुदात्तः। यस्मिन्नुच्चार्यमाणे गात्रणामन्ववसर्गः मार्दवं भवति, स्वरस्य मृदुता स्निग्धता, कण्ठविवरस्योरुता महत्ता, त्व-सम-सिम-नेमेत्यनुच्चानि। नमस्ते रुद्र नीलकण्ठ सहस्राक्ष।**[38]

यहाँ यदि काशिकाकार के व्याख्यान को- **समाने प्रक्रमे उच्चैरुच्चार्यमाणोऽच् उदात्तसंज्ञो भवति, यस्मिन्नुच्चार्यमाणे गात्रणामायामः निग्रहो भवति, रूक्षता अस्निग्धता स्वरस्य, संवृतता कण्ठविवरस्य** इस रूप में परिवर्तित कर दिया जाए तभी काशिकाकार द्वारा भाष्य-मन्तव्य को उद्धृत किया जाना सङ्गत है, अन्यथा परस्परविरोधिता बनी ही रहती है। काशिका में इस विसङ्गति को देखते हुए शङ्का होती है कि क्या वस्तुतः काशिका का मूल पाठ यही था? अथवा कालान्तर में वर्तमान स्वरूप में बदल दिया गया? न्यास व पदमञ्जरी को देखने से इतना तो स्पष्ट है कि उनके समय तक काशिका का उक्तस्थलगत पाठ ऐसा ही था।

इस विसङ्गति के समाधान का प्रयास करते हुए पदमञ्जरीकार लिखते हैं- **'ऊर्ध्वभागनिष्पत्तेरप्रत्यक्षत्वात् तन्निश्चये लिङ्गमाह- यस्मिन्नति। आयामः इत्यस्य विवरणं निग्रहः। रूक्षतेत्यस्य विवरणं अस्निग्धतेति। संवृततेति अणुता, अत एव वायुः शनैर्निष्क्रामन् गलावयवान् शोषयतीति स्वरस्य रूक्षता भवति'।**[39]

पदमञ्जरीकार का इस प्रकार सङ्गति लगाना गले नहीं उतरता है, क्योंकि यहाँ स्थिति उलटी हो गई है। ऊर्ध्वभागनिष्पन्न अच् में ये स्थितियां बनेंगी, यह समझ में नहीं आता। आयाम दारुण्य आदि को आधार मानकर यदि तदनुसारितया ऊर्ध्वाधोभागनिष्पन्नता कही जाती तो यह काल्पनिक बात सामान्यतया पकड़ में नहीं आती और धुप्पल में चलती रहती, पर ऊर्ध्वभागनिष्पन्नता से आयाम दारुण्य आदि होते हैं, यह सर्वथा अनुभव-विरुद्ध है। इसलिए हमने कहा कि यहाँ उलटी स्थिति हो गई।

इस प्रकार पदमञ्जरी का उक्त कथन भाष्य के विरुद्ध जाता है। भाष्यकार कहते हैं- आयाम दारुण्य से बना उच्च स्वर उदात्त होता है, इसके विपरीत ये कहते हैं- ताल्वादि सभाग स्थानों में ऊर्ध्वभागनिष्पन्नता के लिङ्ग आयाम दारुण्य आदि हैं। इस प्रकार उक्त मन्तव्य की भाष्य-विरुद्धता स्पष्टतः दिख रही है, साथ में अनुभव-विरुद्धता भी है ही। क्योंकि यह इतनी सरलता से प्रतीत होने वाली बात होती तो काशिकानुसारी इस मन्तव्य को मानने वाले कैयटादि ऐसा क्यों लिखते- **अभ्यास-समधिगम्यश्चायं स्वरविशेषः षड्जादिवद्विज्ञेयः।**[40] जबकि आयामादि की स्थिति को मन्दमति भी सहजता से समझ सकता है।

अनन्तरवर्ती वैयाकरणों की परम्परा में भट्टोजिदीक्षित आदि ने काशिकागत सूत्रवृत्ति के पूर्वभाग को अपने ग्रन्थ में लिया और भाष्य-मन्तव्य वाले आगे के भाग को हटा दिया। वर्त्तमान में सिद्धान्तकौमुद्यनुसारी पठन-पाठन की परम्परा में सम्बद्ध सूत्रों पर- **'ताल्वादिषु सभागेषु स्थानेषूर्ध्वभागनिष्पन्नोऽजुदात्तसंज्ञः स्यात्'**[41] इत्यादि वृत्तिभाग ही शेष रहा दिखता है। इन्होंनें इस वृत्तिभाग के अनन्तर काशिका के समान **यस्मिन्नुच्चार्यमाणे गात्रणामायामः** इस भाष्य-मन्तव्य को उद्धृत करना ही प्रायः छोड़ दिया। नव्य व्याकरण पढ़ने वाला आज का वैयाकरण भट्टोजिदीक्षित की इन्हीं पंक्तियों तक सीमित रह जाता है। वह उक्त भाष्य-मन्तव्य की चर्चा ही नहीं करता। वह निःशङ्क होकर **उच्चैरुदात्तः-नीचैरनुदात्तः** की कौमुदीनिर्दिष्ट वृत्ति बोलकर सूत्रार्थ की परिपूर्णता मान लेता है। जब उससे पूछा जाता है कि उदात्त का उच्चारण कैसे होता है? तो उसका वैयाकरणखसूचित्व ही प्रकट होता है। यही प्रश्न यदि उक्त परम्परा के अध्यापक से किया जाता है तो वह अधिक से अधिक- **अभ्यास-समधगिम्श्चायं स्वरविशेषः षड्जादिवद्विज्ञेयः** इस कैयट वाली बात को कहकर यथाथञ्चित् पीछा छुड़ा लेता है। इस प्रकार उक्त वृत्ति ने उदात्तादि स्वरों का स्वरूप दुर्गम, दुर्विज्ञेय व अन्धकारावृत सा बना दिया है। जबकि मुनित्रय के प्रतिपादन के अनुसार यह सर्वजनगम्य है। शिक्षाकारों द्वारा प्रस्तुत उदाहरणों के अनुसार तो इसे पशु-पक्षी भी धड़ल्ले से प्रस्तुत करते हैं, फिर मनुष्यों की तो बात ही क्या है! तद्यथा-

**उच्चौ निषादगान्धारौ नीचावृषभधैवतौ।**
**शेषास्तु स्वरिता ज्ञेया षड्जमध्यमपञ्चमाः।।**[42]

**षड्जे वदति मयूरो गावो रम्भन्ति चर्षभे।**
**अजा वदति गान्धारे क्रौञ्चनादस्तु मध्यमे।।**

**पुष्पसाधारणे काले कोकिलः पञ्चमे स्वरे।**
**अश्वस्तु धैवते प्राह कुञ्जरस्तु निषादवान्।।**[43]

अतः सर्वग्राह्य व स्पष्ट उदात्तादि के स्वरूप को भूलभुलैया में डालने वाली उक्त वृत्ति को छोड़ देना उचित है। हमारे विचार से **ताल्वादिषु सभागेषु स्थानेषूर्ध्वभागनिष्पन्नोऽजुदात्तसंज्ञः** इत्यादि भाष्यविरुद्ध वृत्ति को इन सूत्रों से हटा देना चाहिए तथा उसके स्थान पर भाष्यानुसारितया- **अल्पप्राण-महाप्राणयोः समाने प्रक्रमे ( सति ) उच्चैरुच्चार्यमाणोऽजुदात्तसंज्ञो भवति, यस्मिन्नुच्चार्यमाणे गात्रणामायामः निग्रहो भवति, रूक्षता अस्निग्धता स्वरस्य, संवृतता कण्ठविवरस्य।।**

**अल्पप्राण-महाप्राणयोः समाने प्रक्रमे ( सति ) नीचैरुच्चार्यमाणोऽजनुदात्तसंज्ञो भवति, यस्मिन्नुच्चार्यमाणे गात्रणामन्ववसर्गः मार्दवं भवति, स्वरस्य मृदुता स्निग्धता, कण्ठविवरस्योरुता महत्ता।** इस प्रकार की वृत्ति रखनी चाहिए। काशिका में भी ऐसा ही संशोधन अपेक्षित है।

अब रही यह बात कि जो व्यक्ति काशिकाकार-निर्दिष्ट एवं कैयट, नागेश व भट्टोजिदीक्षित आदि द्वारा प्रचारित उक्त प्रकार की वृत्ति पर ही आग्रह रखते हैं, वे भाष्योक्त लक्षणों को उसी का लिङ्ग बताते हैं। हमारी दृष्टि से उनका ऐसा कथन अग्राह्य है, क्योंकि उन द्वारा प्रतिपादित एक-उच्चारणस्थानगत ऊर्ध्वाधोभागनिष्पन्नता में आयाम दारुण्य आदि का होना असम्भव है। इसलिए इस प्रकार की निष्पन्नता के साथ वे स्वर को दुर्विज्ञेय भी मानते हैं, जबकि आयाम-दारुण्यादि की स्थिति सहजतया सर्वजनसंवेद्य है। अतः एक उच्चारणस्थान में ऊर्ध्वाधोभागनिष्पन्न स्वर के लिङ्ग के रूप में आयाम दारुण्य आदि को उन द्वारा प्रस्तुत करना हमें कथमपि स्वीकार्य नहीं। दुर्जनतोष न्याय से उनका आग्रह थोड़ी देर के लिए मान भी लिया जाए तो भी यह सर्वथा उलटी स्थिति है। मूल लक्षण **आयामो दारुण्यम्** इत्यादि हैं, उनके होने पर

तन्मतानुसारितया कदाचित् ताल्वादि भागवान् स्थानों में ऊर्ध्वाधोभागनिष्पन्नता जैसी कोई स्थिति बनती हो और वह अप्रत्यक्ष रहती हो एवं अभ्यास-समधिगम्य व दुर्विज्ञेय हो, वक्ता व श्रोता की भी पकड़ में भी आनी मुश्किल हो, ऐसी उस गौण स्थिति को मुख्य मानकर आयामो दारुण्यम् आदि मूल लक्षणों को उसका अनुगामी मान लेना कैसे उचित है?

यदि उस आग्रह वाले व्यक्ति अपना आग्रह नहीं छोड़ पाते हैं तो उदात्तादि के भाष्यानुसारी **आयामो दारुण्यम्** आदि मूल लक्षणों को मानते हुए उनके परिणामस्वरूप ऊर्ध्वाधोभागनिष्पन्नता को व्याख्यात करना चाहें तो भी उनको मूलवृत्ति में न रखकर आयामो दारुण्यम् आदि के परिणाम के रूप में मान सकते हैं। यह हम उन्हीं के तोष लिए कह रहे हैं, हमें तो यह कथमपि स्वीकार नहीं है। क्योंकि ताल्वादि स्थानों में ऊर्ध्वाधोभागनिष्पन्नता मूलतः काल्पनिक है। यह उदात्तादि की निष्पत्ति में कोई कारण है ही नहीं।

पहले हमने कहा कि अल्पप्राण व महाप्राण के समान प्रक्रम के साथ **आयामो दारुण्यम्** आदि को मूल लक्षण के रूप में रखकर वे ऊर्ध्वाधोभागनिष्पन्नता को अपने तोष के लिए उसके लिङ्ग के रूप में रखना चाहें तो भले ही रक्खें, पर साम्प्रतिक वैयाकरणपरम्परा में तो सर्वथा विपरीत हो गया है। भाष्यानुसारी मूलवृत्ति को हटाकर ऊर्ध्वाधोभागनिष्पन्नता वाली काल्पनिक वृत्ति ने उसका स्थान ले लिया है। इससे अध्येता व अध्यापक उदात्तादि का वास्तविक स्वरूप न समझकर भ्रान्त हो जाते हैं। जबकि सूत्रकार, वार्तिककार व भाष्यकार का आशय सर्वथा स्पष्ट है कि जोर से बोलना उदात्त व धीरे से बोलना अनुदात्त है, जिसे मन्द व्यक्ति भी समझ सकता है और यह लोक में आबालवृद्ध) द्वारा प्रयुक्त है।

इस प्रकार भाष्यकार के **त्रिधा बद्धः उरसि कण्ठे शिरसीति** की सही व्याख्या इस लेख के आरम्भ में प्रस्तुत की है, वही ग्राह्य है। इसके विपरीत यहाँ नागेशादि ने भाष्य के मूल आशय के विपरीत उरः कण्ठः शिरः को प्रक्रम रूप में नहीं समझा और वर्णोच्चारणस्थान के रूप में मान लिया-

**'भाष्ये- उरसीत्यादि। हकारं पञ्चमैर्युक्तमन्तस्थाभिश्च संयुतम्। उरस्यं तं विजानीयात्। स्युर्मूर्धन्या ऋटुरषाः इत्युक्तेर्मूर्धैव शिरः॥ कण्ठ इत्यनेन मुखान्तर्गतकण्ठादि स्थानमुपलक्ष्यते'॥**[14]

जब उन्हें शङ्का हुई कि उच्चारणस्थान तीन नहीं, आठ हैं, अतः **त्रिधा बद्धः** की जगह **अष्टधा बद्धः** होना चाहिए था, तो इस शङ्का को दूर करने के लिए उन्होनें एक अन्य कल्पना की कि तीन स्थान अन्य उच्चारणस्थानों के उपलक्षण के रूप में निर्दिष्ट किए हैं। जब उनसे कोई पूछे कि उपलक्षण के लिए तो एक ही पर्याप्त था, तीनों का ग्रहण क्यों किया? तो वे इस कल्पना का सहारा लेते हैं कि मुख के अन्दर ऊपर नीचे व मध्य में विद्यमान स्थानों को सूचित करने के लिए इन तीनों को उपलक्षण के रूप में लिया है।

परन्तु वेदमन्त्र व भाष्यकार पतञ्जलि के मूल आशय को न समझने के कारण भ्रान्त हुए लोगों की ये अस्थानगत क्लिष्ट कल्पनाएं हैं। इनमें कोई सार प्रतीत नहीं होता है, क्योंकि उदात्तादि स्वर वर्णोच्चारणस्थान-जन्य नहीं अपितु वायुजन्य हैं। नाभितल से प्रक्रान्त वायु ही अपने वेगपूर्वक गन्तव्य स्थान के कारण उर कण्ठ व शिर इन तीन प्रक्रमों के माध्यम से स्वरों की निष्पत्ति करता है। अतः इस प्रसङ्ग में वर्णोच्चारणस्थानों की ओर बुद्धि को दौड़ाना व्यर्थ है।

आधुनिक युग के वैदिकशिरोमणि महान् वेदभाष्यकार महर्षि दयानन्द सरस्वती ने भी अपनी **ऋग्वेदादि-भाष्यभूमिका** के 'स्वरव्यवस्थाविषय' में उदात्तादि का स्वरूप पूर्वव्याख्यात भाष्यलक्षणानुसारितया ही माना है। वहां उन्होंने ऊर्ध्वाधोभागनिष्पन्नता का कोई संकेत नहीं किया-

**अथ वेदार्थोपयोगितया संक्षेपतः स्वराणां व्यवस्था लिख्यते।....तत्रेदात्तादीनां लक्षणानि व्याकरणमहाभाष्यकारपतञ्जलिप्रदर्शितानि लिख्यन्ते-**

**'स्वयं राजन्त इति स्वराः। आयामो दारुण्यमणुता खस्येत्युच्चैःकराणि शब्दस्य। आयामो गात्रणां निग्रहः, दारुण्यं स्वरस्य दारुणता रूक्षता, अणुता खस्य, कण्ठस्य संवृतता, उच्चैःकराणि शब्दस्य। अन्ववसर्गो मार्दवमुरुता खस्येति नीचैःकराणि शब्दस्य। अन्ववसर्गो गात्रणां शिथिलता, मार्दवं स्वरस्य मृदुता स्निग्धता, उरुता खस्य महत्ता कण्ठस्येति नीचैःकराणि शब्दस्य।..... 'उच्चैरुदात्तः' इत्याद्युपरि'।**[45]

आधुनिक युग के प्रसिद्ध वैदिक विद्वान् समीक्षाचक्रवर्ती पण्डित मधुसूदन ओझा ने बहुत पहले इस भ्रान्ति की ओर स्पष्ट शब्दों में संकेत किया था- **'यत्तु कैयटेन प्रक्रमः स्थानमुच्यते, स्थानञ्च ताल्वादिकमूर्ध्वाधरभागयुक्तम् इत्येवं व्याख्यातम्। काशिका- कौमुदीकारादिभिरपि कैयटवर्त्मैवानुसृतम्। तदेतत् सर्वं भगवत्पतञ्जल्यादि- महर्षितात्पर्यविरुद्धत्वादुपेक्ष्यम्। न हीमानि ताल्वादिस्थानानि तथोर्ध्वाधरभागयुक्तानि श्रूयन्ते वा स्मर्यन्ते वानुभूयन्ते वा। तिर्यग्भागैः सभागत्वेऽप्यूर्ध्वाधरभागैः सभागत्वस्य अप्रामाणिकत्वात्। अथ खल्वेकैकस्मिन् स्थाने प्रकल्पितेषु अग्रमध्यमपश्चाद्भागेषु उच्चादीनामभिनिष्पत्तिरिष्यते इति चेत् स्यादेतदेवम्, यदि नाम ताल्वादीनि स्थानानीह विवक्षितानि स्युः। न च तथा विवक्षां पश्यामः। द्विविधानि हि वर्णस्थानानि भवन्ति- सवनस्थानानि च मुखस्थानानि च। तत्रोरःकण्ठ-शिरोरूपैस्त्रिभिः सवनस्थानैरेवैतेषां सम्बन्धः सूत्रवार्तिकभाष्येषु प्रदर्श्यते। तस्मात् ताल्वादिसभागस्थानेषूर्ध्वभागनिष्पन्न उदात्तः। अधोभागनिष्पन्नोऽनुदात्त इत्येवमुक्तिः केषाञ्चिद् अपदार्थत्वादुपेक्ष्येति दिक्'।**[46]

महामहोपाध्याय गिरिधरशर्मा चतुर्वेदी ने भी उक्त स्थल पर महाभाष्य-व्याख्याताओं के इस प्रमाद का स्पष्टतया उल्लेख किया है-

''एवमेव **उच्चैरुदात्तः'** इति सूत्रेऽपि शब्दोत्पत्तिप्रक्रिया या वैज्ञानिकी महाभाष्यकृतोक्ता, सा व्याख्याकृद्भिरन्यथैव नीता।.... वर्णानां हि द्विविधानि स्थानानि पाणिनीयशिक्षादौ दर्शितानि, सवनस्थानानि , आस्यान्तर्गतस्थानानि च। बुद्ध्यार्थान् समर्थ्यात्मना प्रेरितेन मनसाऽभिहतः कायाग्निर्यदा शारीरं मारुतं प्रेरयति, तदा स वायुः उरसि शरसि कण्ठे वा मनोऽभिप्रायोनुकूलमेव क्वचित्प्रक्रमं करोति , तान्येतानि त्रीणि सवनस्थानानि शिक्षायामारम्भ एव स्पष्टीकृतानि-......। प्रत्यात्ममनुभवसिद्धं चेदम्- स्वसामर्थ्यानुसारं कदाचित्कश्चिदुच्चैर्वदति, कदाचिन्नीचैः, कदाचिच्च समेन स्वरेण इति। सोऽयं भेदः सवनस्थानकृत एव। तान्येतानि सवनस्थानान्येव प्रक्रमशब्देनोक्त्वा भाष्यकारेण उच्चैस्त्वनीचैस्त्वयोरव्यवस्थायाः समाधानं कृतम्, यद्यथाविधो यस्योपक्रमः, तत्र यदुच्चैस्तदुदात्तमिति विज्ञातव्यम्, कामं तदन्यापेक्षया नीचैर्भवतु, न तेनास्माकं प्रयोजनमिति। परं कैयटमहाशयः सवनस्थानानामास्यस्थानानां च भेदमविचार्यैव 'उरः कण्ठः शिरः' इति स्थानत्रयमष्टानामपि स्थनानामुपलक्षणं मत्वा तत्र च प्रत्येकं स्थानेपु काल्पनिकमनुप्वविरुद्धं विन्दुत्रयमुररी -चकारेत्येकदेशितात्रपराध्यति। एवं महाभाष्यस्य गूढा आशया व्याख्याकृतां कृपया अन्यथैव नीता इति निदर्शनमात्रमिदम्''।[47]

**भाष्य के आधुनिक व्याख्याकारों में आचार्य चारुदेव शास्त्री, पं. युधिष्ठिर मीमांसक आदि ने कैयटादि के व्याख्यान को ही गतानुगतिकतया स्वीकार कर पुष्ट करने का प्रयास है। अतः उक्त स्थलगत इनकी व्याख्याएं भी संशोधनीय हैं।**

**कः पुनः प्रत्र मः? उरः कण्ठः शिर इति।** यहाँ तीनों के अनन्तर इति शब्द लगाकर भाष्यकार ने स्पष्ट कर दिया है कि ये तीन ही प्रक्रम हैं। अतः यहाँ ये उच्चारणस्थान या उनके उपलक्षण के रूप में कथमपि निर्दिष्ट नहीं मानें जा सकते हैं।

यहाँ भाष्यकार द्वारा बोले गए **'उरः कण्ठः शिर इति'** ये पस्पशोक्त **'त्रिधा बद्धः- त्रिषु स्थानेषु बद्धः, उरसि कण्ठे शिरसीति'** की ओर स्पष्टतः सङ्केत करते दिखाई देते हैं। जब हम पस्पशा के उक्त वाक्य को पढ़ते हैं तो संवादितया- **'कः पुनः प्रक्रमः उरः कण्ठः शिर इति'** यह वाक्य याद आ जाता है तथा जब इसे पढ़ते हैं तो पस्पशागत- **'त्रिषु स्थानेषु बद्धः उरसि कण्ठः शिरसीति'** यह याद आ जाता है। ये दोनों स्थल निःसन्देह शब्द के त्रैस्वर्यरूप वैशिष्ट्य को सूचित कर रहे हैं।

**त्रिधा बद्धः** वाला पूर्वप्रस्तुत उद्धरण ऋग्वेद से लिया गया है, अतः उक्त वेदमन्त्र द्वारा शब्द के त्रैस्वर्यरूप धर्म को बताना वैदिक भाषा की दृष्टि से तो अतीव महत्त्वपूर्ण है। क्योंकि यह वैदिक शब्दों की बहुत बड़ी विशेषता है, जो उच्चारण व अर्थनिर्धारण में महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाती है। यद्यपि लौकिक संस्कृत में भी स्वर अर्थविशेष का निर्धारण करते हैं, अष्टाध्यायी के षष्ठाध्यायगत द्वितीयपाद में लौकिक भाषा के शब्दों में अर्थविशेष में स्वरविधान विशेषरूप से उपलब्ध है। परन्तु वेदशब्दों में तो यह अतीव महत्त्वपूर्ण है। वेदशब्दों की इसी विशेषता को उक्त मन्त्र में **त्रिधा बद्धः** से प्रकट किया है। महाकवि कालिदास भी इसे देवगण द्वारा की गई ब्रह्मा की स्तुति के प्रसङ्ग में निम्न प्रकार से प्रस्तुत करते हैं-

**उद्घातः प्रणवो यासां न्यायैस्त्रिभिरुदीरणम्।**
**कर्म यज्ञः फलं स्वर्गस्तासां त्वं प्रभवो गिराम्।।**[48]

अर्थ- देवगण ब्रह्माजी की स्तुति करते हुए कहते हैं- हे ब्रह्मन्! जिन वेदवाणियों का आरम्भ प्रणव (ओ३म्) से होता है, जिनका उदीरण (उच्चारण) तीन न्यायों से (उदात्त, अनुदात्त, स्वरित, इन) तीन स्वरों से होता है, जिनका कर्म यज्ञ तथा फल स्वर्ग है, उन वेदवाणियों के प्रभव (उद्गमस्थान) आप ही हैं। यहाँ मल्लिनाथ लिखते हैं- **''नीयन्ते एभिरर्थविशेषा इति न्यायाः स्वराः। उक्तञ्च स्वरविशेषादर्थविशेषप्रतिपत्तिः, यथेन्द्रशत्रुः स्वरतोऽपराधादिति''।**[49]

इस प्रकार स्पष्ट है कि- **उरः कण्ठः शिरः** ये वर्णोच्चारण स्थान न होकर उदात्त, अनुदात्त व स्वरित इन तीन स्वरों के साधक तीन प्रक्रम हैं। **उच्चैरुदात्तः-नीचैरनुदात्तः** सूत्रभाष्य में भी **उरः कण्ठः शिरः** इन स्वरसाधक प्रक्रमों को न समझकर कैयटादि ने इन्हें उच्चारणस्थान के रूप में मान लिया और काशिका वाली वृत्ति की ओर झुक गए।

मुनित्रय के अभिप्राय के विरुद्ध व्याख्यान करने वाले आधुनिक वैयाकरण सिद्धान्तकौमुदी या लघुसिद्धान्तकौमुदी आदि के व्याख्यान-प्रसङ्ग में कहते हैं कि यदि **उच्चैरुदात्तः** में ऊर्ध्वभागनिष्पन्नता न लेकर ऊँचा स्वर लिया जाए तो उपांशु उच्चारण में उदात्तादि स्वर नहीं हो सकेंगे। इनके इस आशय वाले कथन यहाँ प्रस्तुत हैं-

**'नादधर्मविशेषः उच्चैस्त्वं नेह विवक्षितम्, उपांशूच्चार्यमाणे अव्याप्तेः। किन्तूच्चैश्शब्दोऽधिकरण-शक्तिप्रधान ऊर्ध्वभागे इत्यर्थे वर्त्तते'।**[50]

**'कुछ लोग जो ऊँचे स्वर से बोला जाए वह उदात्त होता है ऐसा अनर्थ किया करते हैं। उनके अनर्गल-प्रलाप से सावधान रहना चाहिए; क्योंकि तब मानसिक जप में उदात्तत्व आदि न माना जा सकेगा, अतः यह अनिष्ट है'।**[51]

इन लोगों के इस तर्क का उत्तर यह है कि उपांशु का अर्थ दूर तक न सुनाई देने वाला स्वर है- उप समीपे अश्नुते व्याप्नोतीति उपांशु। आचार्य हेमचन्द्र भी कहते हैं- **'उपाश्नुते उपांशु'**[52]। उपांशु का यही स्वरूप स्मृतियों में भी निर्दिष्ट है-

> **त्रिविधो जपयज्ञः स्यात्तस्य तत्त्वं निबोधत।**
> **वाचिकश्च उपांशुश्च मानसश्च त्रिधाकृतिः॥**
> **शनैरुच्चारयन्मन्त्रं किञ्चिदोष्ठौ प्रचालयेत्।**
> **किञ्चिच्छ्रवणयोग्यः स्यात् स उपांशुजपः स्मृतः॥**[53]

उपांशु उच्चारण में श्रवणगोचर होने वाले बाह्य स्वर को दबाकर भी पाणिन्युक्त मन्द, मध्य व तीव्र इस त्रिविध प्रयत्न से बोला जा सकता है। जैसे कि कोई किसी भयावह स्थिति में प्रियजन को उससे बचाने के लिए बाह्य ध्वनि को दबाकर भी उसके प्रति जोर लगाकर, आयामादि-पूर्वक बोलता है। इस रीति से उपांशु में भी उदात्त स्वर निर्बाध रूप से संभव है। केवल कर्णगोचर बाह्य ध्वनि का तारतम्य (न्यूनाधिकत्व) ही उदात्तत्व आदि का साधक नहीं है, यह तथ्य **'सिद्धं तु समानपप्रक्रममवचनात्'** की व्याख्या में स्पष्ट किया जा चुका है। अतः यह कोई समस्या नहीं है।

## सन्दर्भटिप्पणी

1. वाक्यपदीयम्- 2.480;
2. ऋग्वेद- 4.58.3;
3. महाभाष्यम्, पस्पशाह्निकम्।
4. कुमारसम्भवम्- 2.12;
5. अष्टाध्यायी-1.2.29-30;
6. वार्तिक-1.2.29-30;
7. महाभाष्यम्- 1.2.29-30;
8. अमरकोश-3.2.26;
9. पाणिनीयशिक्षा श्लोकात्मिका- 6;
10. शिक्षासूत्रणि- पाणिनीयशिक्षा, आरम्भ से तीसरा पद्य
11. शिक्षासूत्रणि- पाणिनीयशिक्षा, नाभितलप्रकरण, सूत्र- 20-23;
12. शिक्षासूत्रणि- पाणिनीयशिक्षा, नाभितलप्रकरण, प्रथम सूत्र।
13. शिक्षासूत्रणि- पाणिनीयशिक्षा, नाभितलप्रकरण, सूत्र 21;
14. शिक्षासूत्रणि- पाणिनीयशिक्षा, नाभितलप्रकरण, सूत्र 22;
15. शिक्षासूत्रणि- पाणिनीयशिक्षा, नाभितलप्रकरण, सूत्र 23;
16. पाणिनीयशिक्षा श्लोकात्मिका-6-8;
17. पाणिनीयशिक्षा श्लोकात्मिका-36-37;
18. प्रपञ्चहृदयम्, पृ.- 22;
19. महाभाष्यम्- 1.2.29-30;
20. महाभाष्यम्- 1.2.29-30;
21. तैत्तिरीयप्रातिशाख्यम्- 22.9-10;
22. वैदिक-स्वर-बोध, पृ.- 1-2;
23. अष्टाध्यायी- 1.2.32;
24. महाभाष्यम्- 1.2.32;
25. अष्टाध्यायी- 8.2.83;
26. अष्टाध्यायी- 8.2.84;

27. शिक्षासंग्रह:- याज्ञवल्क्यशिक्षा, श्लोक- 118, पृ. 17;
28. शिक्षासंग्रह:- सटीक नारदीयशिक्षा, श्लोक- 7, पृ. 331;
29. शिक्षासंग्रह:- सटीक नारदीयशिक्षा, श्लोक- 7, पृ. 331;
30. नाट्यशास्त्रम्- 14.102-103;
31. सङ्गीतनारायण:- खण्ड-1, परिच्छेद-1, श्लोक-31;
32. सङ्गीतसमयसार (पार्श्वदेवकृत), प्रथमाधिकरणम्-10-13;
33. शिक्षासङ्ग्रह:- याज्ञवल्क्यशिक्षा, श्लोक- 6-7;
34. महाभाष्यप्रदीप- 1.2.29-30;
35. उद्योत- 1.2.29-30;
36. काशिका- 1.2.29;
37. काशिका- 1.2.29;
38. काशिका- 1.2.30;
39. पदमञ्जरी- 1.2.29;
40. महाभाष्यप्रदीप:- 1.2.29;
41. वैयाकरणसिद्धान्तकौमुदी, संज्ञाप्रकरणम्।
42. शिक्षासंग्रह:- याज्ञवल्क्यशिक्षा, श्लोक- 6;
43. शिक्षासंग्रह:- माण्डूकीशिक्षा, श्लोक- 9-10;
44. पस्पशागत 'चत्वारिशृङ्गा0' पर उद्योत।
45. ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका, स्वरव्यवस्थाविषय:, पृ.- 340;
46. वर्णसमीक्षा, पृ.- 144;
47. महाभाष्यम्, नवाह्निकम्, गिरिधरशर्मचतुर्वेद-लिखिता भूमिका, पृ.- 33-34;
48. कुमारसम्भवम्- 2.12;
49. कुमारसम्भवम्, मल्लिनाथीया टीका- 2.12;
50. सिद्धान्तकौमुदी- 'उच्चैरुदात्त:' पर बालमनोरमा।
51. लघुसिद्धान्तकौमुदी- 6-7, भैमीव्याख्या, प्रथम भाग, चतुर्थ संस्करण।
52. अभिधानचिन्तामणि स्वोपज्ञवृत्ति-1538;
53. लघुहारीतस्मृति:- 41, 43;

## सन्दर्भ-ग्रन्थ


1. वाक्यपदीयम्, सम्पादक- काशिनाथ वासुदेव अभ्यंकर, विष्णु प्रभाकर लिमिये, पुण्यपत्तन-विद्यापीठ, पुणे, 1965 ई.।
2. ऋग्वेदसंहिता- वैदिक यन्त्रालय, केसरगंज, अजमेर (राजस्थान)
3. महाभाष्यम्, प्रदीपोद्योतसहितम्, (गुरुप्रसादशास्त्रिसम्पादितम्) राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थानम्, जनकपुरी, नई दिल्ली- 58. पुनर्मुद्रण- 1999 ई.
4. कुमारसम्भवम्- राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थानम्, जनकपुरी, नई दिल्ली-58 पुनर्मुद्रण- 2005 ई.
5. अष्टाध्यायी- वैदिक यन्त्रालय, केसरगंज, अजमेर (राजस्थान), 2065 वि.
6. अमरकोश:- राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थानम् जनकपुरी, नई दिल्ली- 58 पुनर्मुद्रण- 2003 ई.
7. पाणिनीयशिक्षा (श्लोकात्मिका, शिक्षासंग्रह के अन्तर्गत) सम्पादक- रामप्रसाद त्रिपाठी, सम्पूर्णानन्द संस्कृत-विश्वविद्यालय, वाराणसी-1989 ई.
8. शिक्षासूत्राणि-सम्पादक- युधिष्ठिर मीमांसक, रामलाल कपूर ट्रस्ट, रेवली, सोनीपत (हरियाणा)
9. प्रपञ्चहृदयम्, सम्पादक- ति. गणपति शास्त्री, शिवालिक प्रकाशन 27/16 शक्तिनगर दिल्ली- 32, पुनर्मुद्रण- 2002 ई.

10. तैत्तिरीयप्रातिशाख्यम्- सम्पादक- जमुनाप्रसाद पाठक, चौखम्बा संस्कृत सीरीज ऑफिस वाराणसी, प्रथम संस्करण 2007 ई.

11. वैदिक-स्वरबोध, लेखक- डा. ब्रजबिहारी चौबे, कात्यायन वैदिक साहित्य प्रकाशन, चतुर्वेद निकेतन, जोधामल मार्ग, गौतमनगर, होशियारपुर (पंजाब), संशोधित एवं परिवर्धित संस्करण, अक्तूबर, 2004 ई.

12. शिक्षासङ्ग्रहः- याज्ञवल्क्यशिक्षा, नारदीयशिक्षा, माण्डूकी शिक्षा, सम्पादक- रामप्रसाद त्रिपाठी, सम्पूर्णानन्द संस्कृत-विश्वविद्यालय वाराणसी-1989 ई.

13. नाट्यशास्त्रम् (द्वितीय भाग) सम्पादक- रविशंकर नागर,परिमल प्रकाशन, 27/28 शक्तिनगर, दिल्ली 7, 1995 ई.

14. सङ्गीतनारायणः, सम्पादक- मन्दाक्रान्ता वोस, इन्दिरा गाँधी राष्ट्रीय कलाकेन्द्र, दिल्ली, 2009 ई.

15. सङ्गीतसमयसार (पार्श्वदेवकृत), सम्पादिका- डा. एम. विजयलक्ष्मी, शिवालिक प्रकाशन, 27/16 शक्तिनगर, दिल्ली- 32. प्रथम संस्करण-2003 ई.

16. काशिका-रामलाल कपूर ट्रस्ट, बहालगढ़, (सोनीपत) हरियाणा, प्रथम संस्करण- 2054 वि.

17. पदमञ्जरी (प्रथमभागः 1-4 अध्यायाः) संस्कृतपरिषद, उस्मानियाविश्वविद्यालय, हैदराबाद, प्रथमसंस्करणम्-1985 ई.

18. वैयाकरणसिद्धान्तकौमुदी, सम्पादक- पणशीकर वासुदेव शर्मा, मेहरदास लछमनदास, अंसारी रोड़, दरियागंज, नई दिल्ली, 2, पुनर्मुद्रण- 1985 ई.

19. ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका (महर्षिदयानन्दकृता), वैदिक पुस्तकालय, दयानन्द आश्रम, केसरगंज, अजमेर, त्रयोदश वार, 2008 ई.

20. वर्णसमीक्षा, लेखक- मधुसूदन ओझा, राजस्थान संस्कृत अकादमी, श्रीवीरेश्वर भवन, गणगौरी बाजार, जयपुर (राजस्थान), 2051 वि.

21. महाभाष्यम्, नवाह्निकम्, रुद्रदत्तझाप्रणीत-तत्त्वालोकटीकोपेतम्, गिरिधरशर्मचतुर्वेद-लिखिता भूमिका, प्रकाशक-चौखम्बा संस्कृत संस्थान वाराणसी, चतुर्थ संस्करण 1996 ई.

22. वैयाकरणसिद्धान्तकौमुदी (बालमनोरमासहिता) प्रथम भाग , सम्पादक- गोपालदत्त पाण्डेय, चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन, वाराणसी, षष्ठ संस्करण, 1998 ई.

23. लघुसिद्धान्तकौमुदी-भैमीव्याख्या, प्रथमभाग, चतुर्थ संस्करण-2000ई., भीमसेन शास्त्री, भैमी प्रकाशन, 537, लाजपतराय मार्केट, दिल्ली-110006)

24. अभिधानचिन्तामणि (स्वोपज्ञवृत्तियुत), सम्पादक- हेमचन्द्रविजयगणि, श्रीजैनसाहित्यवर्धकसभा अहमदाबाद, गुजरात, 2032 वि.

25. लघुहारीतस्मृतिः (अष्टादशस्मृति, भाषाटीका सहित, के अन्तर्गत), सम्पादक व अनुवादक- पं0 मिहिरचन्द, राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थानम्, जनकपुरी, नई दिल्ली- 58. पुनर्मुद्रण- 2005 ई.

डा. विजयपालशास्त्री प्रचेताः (साहित्यविभागाध्यक्षः)
*राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थानम्, वेदव्यास-परिसरः,*
*बलाहर, निकट-देहरा (कांगड़ा)*
*हिमाचल-177 101*



# भाषाकविर्देवोऽस्य शृङ्गारविलासिनी च

विश्वम्भरनाथ गिरिः

*सवैयाप्रभृतिभाषाच्छन्दसां संस्कृते विरल प्रयोग उपलभ्यते। रीतिकालिकप्रथितभाषाकविना देवेन नाट्यशास्त्रीयलक्षणग्रन्थस्य निर्माणे कृतस्तत्प्रयोगस्तूत्कण्ठां द्विगुणीकरोति। परन्तु संस्कृतजगति प्रायेण देवोऽपरिचित एव। तदिहैतेन लघुलेखेन देवकवेस्तत्कृतिशृङ्गारविलासिन्याश्च परिचयो यत्किञ्चिद्वैशिष्ट्यञ्च प्रस्तूयते।*

हिन्दीसाहित्येतिहासे रीतिकालस्य प्रख्यापकेषु कविषु देवोपनाम्नो महाकवेर्देवदत्तस्य गौरवाधायकं स्थानमस्ति। स्वग्रन्थेष्वेतत्कृतेनोल्लेखेनावगम्यते यदयमुत्तरप्रदेशस्येष्टिकापुरे (इटावा) जनपदे घोसड़ियाद्विजकुले समुत्पन्नोऽभूत्। अस्य जनको वंशीधरो बभूव। शृङ्गारविलासिन्याः पर्यन्ते लिखति देवः –

देवदत्तकविरिष्टिकापुरवासी स चकार।
ग्रन्थमिमं वंशीधरद्विजकुलधुरं बभार॥[1]

देवदत्तस्य स्थितिसमयः 1673–1767 खिस्ताब्दः स्थिरीक्रियते[2]। बहूनां राज्ञां श्रेष्ठिनाञ्चाश्रयमवापासौ सुकविर्येषु – आज़मसाहः (औरङ्गजेबतनयः), भवानीदत्तवैश्यः, फफूँद (इटावा) राज्यशासकः कुशलसिंहः, श्रेष्ठी भोगीलालः, नृप उद्योतसिंहः, पिहानीपतिः अलीअकबरसाहश्चैते प्रमुखा आसन्। अनेकेषामाश्रयदातॄणां प्रभाववशात् स्वकीयाभिरुचेरनुरोधाच्च देवेनानेकेऽनेकविधाश्च गन्था लिखिताः। यद्यप्यैतिह्यविद्भिः प्रायः पञ्चसप्तति (75) गन्थानां कर्तायमभ्युपगम्यते तथापि सम्प्रति समुपलब्धानां प्रकाशिताप्रकाशितानां तेषां तालिका काचिदिह प्रस्तूयते[3] –

कुशलविलास, जातिविलास, भावविलास, भवानीविलास, प्रेमतरंग, अष्टयाम, देवचरित्र, रसविलास, प्रेमचन्द्रिका, सुजानविनोद। काव्यरसायन (शब्दरसायन), सुखसागरतरंग, रागरत्नाकर, देवशतक, देवमायाप्रपञ्च, वृक्षविलास, पावसविलास, राधिकाविलास, सुमित्रविनोद, वैराग्यशतक (जगद्दर्शनपचीसी, आत्मदर्शनपचीसी, प्रेमदर्शनपचीसी एवं तत्त्वदर्शनपचीसी), नीतिशतक, प्रेमदीपिका, प्रेमदर्शन, सुन्दरीसिन्दूरकाव्य, नखशिख, वखतविलास, वखतविनोद, वखतशतक, वृत्तमञ्जरी, माधवगीता, कालिकास्तोत्र, नृसिंहचरित्र, प्रज्ञानशतक, शृङ्गारविलासिनी (संस्कृतग्रन्थः)।

महाकवेर्देवस्य प्रतिष्ठा कविरूपेणाचार्यरूपेण चोभयथा विद्यते। तदीया प्रेमचन्द्रिका प्रेम्णो विविधं स्वरूपं प्रस्तौति तर्हि रागरत्नाकरः संगीतविषयको लक्षणग्रन्थोऽस्ति। देवशतकं, तावदध्यात्मनिरूपकम्। देवचरित्रं पुनः प्रबन्धकाव्यमस्ति। देवमायाप्रपञ्चस्तु प्रसिद्ध संस्कृतनाटकस्य प्रबोधचन्द्रोदयस्य भाषापद्यानुवादरूपो वर्तते। अन्ये ग्रन्थाः प्रायशः काव्याङ्गनिरूपका अलङ्कारशास्त्रीयाः सन्ति। भावविलासो रसस्योनचत्वारिंशदलङ्कारस्य च निरूपणं प्रस्तौति। सम्भवतो देवकवेरयमाद्यो ग्रन्थः यतोऽस्य निर्मितिसमयेऽयं षोडशाब्ददेशीय एवासीत्।

काव्यरसायन ग्रन्थः काव्यलक्षण-गुणलङ्कार-रीति-वृत्तिच्छन्दसां निरूपकोऽस्ति। देवस्य बहवो ग्रन्था नायिकानायकभेदप्रतिपादकाः सन्ति। अलङ्कारशास्त्रीयग्रन्थानां निर्माणार्थमनेन काव्यालङ्कार-काव्यादर्श-काव्यप्रकाश-साहित्यदर्पण-रसमञ्जरी-रसतरङ्गिणी-केशवकविकृत- रसिकप्रियाकविप्रियेत्यादि प्राचीनार्वाचीनग्रन्था आधारभूमीकृताः।

चतुर्नवति (94) वर्षस्य सुदीर्घो जीवनकालो देवस्यासीत्। आषोडशाब्दाद्यावज्जीवनं सततं साहित्य-साधनातत्परोऽसावलोक्यते। विविधग्रन्थकर्तृत्वाद् भाषासमीक्षकाणामिव ''बहुआयामीव्यक्तित्वसम्पन्न देव'' इति वक्तुं युज्यते। तथापि कवित्वदृष्ट्या तदीयाः रचनाः विशेषेण ग्राह्याः। आलङ्कारिकग्रन्थेषु तत्र तत्र प्रदर्शितामात्मीयां रसवादितां रसभावप्रवणैः स्वकाव्यैः प्रमाणयत्येषः। भावाभिव्यक्तिक्षमा तदीया ललिता रचना सर्वथा हृद्या वर्तते। सवैया छन्दसां बाहुल्येन प्रयोगः कृतो देवेन, यत्र लयं प्रति महानाग्रहोऽस्ति। अत एव शब्दानामनवधानतया प्रयोगकरणजान्यो दोषश्च्युतसंस्कृत्याख्यः क्वचित्केन सुलभः। तथाप्यसंशयं रसभावदृष्ट्या सर्वथोत्कृष्टा देवस्य रचना, स च श्रेष्ठः कविः।

शृङ्गारविलासिनी तावल्लघुकायो रसनिबन्धोऽस्ति। अत्र रसराजस्यशृङ्गारस्यात्यावश्यक सामग्रीभूतालम्बनविभावो नायिका नायकभेदः प्रपञ्चितोऽस्ति। तत्रापि प्रामुख्येन नायिकाभेद एव। ग्रन्थारम्भे जगज्जननी गिरिवरसुता स्मर्यते। स्मृता सती सर्वदा शुभफलप्रदा सा प्रारिप्सितप्रतिबन्धकीभूतानज्ञतालस्यादिविघ्नानपसार्यखिल-सदर्थप्रकाशनात्मिकां सुमतिं प्रयच्छतु यया ग्रन्थो निर्विघ्नं परिसमाप्तिमेतु। अनन्तरमनुबन्धचतुष्टयमनुबध्नाति ग्रन्थकृत् -

**रसिकमुदेसुविलासिजनमनः परानन्दाय।**
**शुभशृङ्गारविलासिनी क्रियते सुकविहिताय॥**[4]

ग्रन्थनामनिर्देशेनैव तत्प्रतिपाद्यविषयोऽपि सूच्यते। सोऽस्ति नायिकानायकभेदः। विलासप्रियाणां सहृदयानां हृदये परमाह्लादजननं तावत्प्रयोजनम्। काव्यक्रियोन्मुखेभ्यः सुकविजनेभ्यः नायिकादिविषयक-विविधस्वरूपप्रकृतिप्रवृत्तिसम्बन्ध्युपनिबन्धनस्यापदेशरूपमपरमपि प्रयोजनं ज्ञेयम्। तथा च सहृदयो जिज्ञासुः कविश्चेति द्वावप्यधिकारिणौ प्रोक्तौ। ग्रन्थः प्रतिपादकः प्रतिपाद्यविषयश्च नायिकानायकभेद इत्युभ्योः प्रतिपाद्यप्रतिपादकभावः सम्बन्ध जिज्ञासुर्बोध्यः बोधकश्च ग्रन्थ इति बोध्यबोधकभावोऽपि सम्बन्धस्तयोर्ज्ञेयः।

भरतादिभिराचार्यैः प्रणीतेषु सत्स्वप्याकरग्रन्थेषु प्रकृतग्रन्थः कथमुपयोगीति जिज्ञासां समादधतो देवस्य विश्वासोऽस्ति - रसालङ्कारसमन्विता तत्कृतिस्सुधीनां परितोषाय भविष्यति, न तूद्वेजनायेति[5]। वस्तुतस्तदुदाहृतानि सवैयाच्छन्दांसि तद्गर्वोक्तौ प्रमाणानि। ग्रन्थस्योपक्रमे प्रायेण सर्वप्राणिसुखकरस्य शृङ्गारस्याभ्यर्हिततत्वात् तन्निष्पत्तेर्मूलकारणस्य नायिकानायकभेदस्य निरूपणौचित्यं प्रस्तौति। यतश्च भेदोपभेदसहितस्य नायिकानायकस्वरूपादेर्यथावसरं सम्यगुपनिबन्धनेनैव हि काव्येषुशृङ्गारः परं परिपोषमेतीति शृङ्गारसामग्री-प्वालम्बनविभावरूपस्य तस्य प्राधान्यम्। संक्षेपोपदेशैकप्रयोजनेन देवकविना कृतं प्रधानस्यैव निरूपणं सर्वथोचितमित्याशयः।

नायिकानायकभेदनिरूपणे देवेन प्राचीनाचार्याणां परम्परैवानुसृता, न तु पृथक्कल्पना कृता। सर्वप्रथमं स्वीया परकीया सामान्या चेति नायिकाविभागः कृतः। तत्र कुलशीलपरायणा पतिव्रता नायिका स्वीयोच्यते। मुग्धामध्याप्रगल्भाभेदात् स्वीया त्रिविधा। मुग्धा पञ्चविधा-मुग्धा, नववधू, नवयौवना, नवानङ्गरहस्या, लज्जाप्रायरतिका चेति। मध्या चतुर्विधा-आरूढयौवना, प्रादुर्भूतमनोभवा, सुप्रगल्भवचना, विचित्रसुरता चेति। प्रगल्भापि चतुर्विधा-लब्धपतिका, समस्तरतिकोविदा, कान्तप्रिया, सविभ्रमा चेति। मध्याप्रगल्भे श्रैङ्गारिकमानदृष्ट्या धीरा-धीरा-धीराधीरेति त्रिधा प्रोक्ते। इमे (मध्याप्रगल्भे) ज्येष्ठाकनिष्ठेऽपि सम्भवतः। सविधिपरिणीता

नायिकात्मीयैरूपादिगुणैर्नवोढेत्येव वा पत्युरधिकं प्रेम्णः पात्रत्वाज्ज्येष्ठोच्यते, न्यूनप्रेमपात्रतया च कनिष्ठेतिज्ञेयः। पतिव्रतधर्मविमुखा परपुरुषानुरागवती स्त्री परकीयोच्यते। इयं कन्या परोढा चेति द्विविधा। कविर्देवो द्वयोरपि परकीययोः सामान्यतः षड्भेदान्प्रदर्शितवान् - गुप्ता, वचनविदग्धा, लक्षिता, कुलटा, अनुशयना, मुदिता चेति। सामान्या स्त्री केवलं धनमिच्छति। तत्कृते कस्यापि पुरुषस्य रूपयौवनादिगुणजातमनुपयोगि। इयमेकविधैव।

स्वीयापरकीयासामान्यासु प्रत्येकं गर्वितान्यरतिदुःखितामानिनीभेदात् त्रिविधाः प्रोक्ताः। प्रियस्यातिशय-प्रेमाधिगतेः स्वरूपातिशयवशाद्वा गर्वद्वहन्ती नायिका गर्वितोच्यते। प्रियेण साकमपरां कान्तां रममाणां वीक्ष्य विज्ञाय वा कथमपि दुःखमनुभवन्ती नायिकान्यरतिदुःखिता ज्ञेया। परस्त्रीविषयकानुरागज्ञानेन मानवती मानिनी मता। श्रृङ्गारिकावस्थादृष्ट्या प्रथिताः प्रोष्यत्पतिकाद्या अष्टौ भेदा अपि सोदाहरणं प्रदर्शिताः देवकविना।

नायकं प्रति नायिकानां प्रेम्णोव्यवहारदृष्ट्यापि कश्चिद्भेदः कृतोऽस्ति उत्तमा, मध्मा, अधमा चेति। तत्र प्रियस्य निश्चलं प्रेमाधिगत्यानधिगत्य वापि स्वभावतस्तत्परायणा तद्धितैषिणी नायिकोत्तमोच्यते। प्रियतमस्य प्रेम्णोऽनुरूपं समाचरन्ती स्त्री मध्यमोक्ता स्वभावतः कुटिलाचारपरा प्रियप्रतिकूलवृत्तरता व्यभिचारिणी नायिकाधमा ज्ञेया। तद्यथा -

**अहिते हिते हितोत्तमा हिते हिता मध्या च।**
**अधमा स्यादहिता हित चलप्रीतिरोषा च॥**[6]

इत्थं देवकविः संक्षेपेण नायिकाभेदान् प्रदर्श्य प्रथितांश्चतुरो नायकभेदाननुकूल-दक्ष-धृष्ट-शठाख्यान् सोदाहरणं प्रदर्शितान्। सोऽत्र नायिकानायकयोः प्रमुखान् सहायानपि निरूपयति। नायकस्य श्रृङ्गारिक-व्यापारविधौ त्रयो मुख्याः सहायाः-विट-विदूषक-पीठमर्दाः लक्षिता उदाहृताश्च। एतेषां सत्परामर्शेन प्रणयव्यापारे सफली भवन्ति नायका अतस्तेषां नर्मसचिवा इमे नायिकानामपि मुख्यतया सहकारिण्यौ सखीदूत्यौ चर्चितेऽत्र। पर्यन्ते दम्पत्योरन्योन्यदर्शनस्याभिव्यञ्जिकां सवैयां स्ववंशपरिचयेन सह ग्रन्थकर्तृताबोधिकां दोहां च विलिख्य ग्रन्थं समापयति कविर्देवः।

महाकविना देवेन हिन्दीसाहित्यस्य रीतिकालिकप्रवृत्त्यनुरूपं विलासप्रियसहृदयसमाजस्य प्रीत्यर्थं काव्यक्रियोन्मुखसुकविजनेभ्यः पाठ्यसामग्रीप्रस्तुतिकरणरूपहितकरणार्थञ्चेयं शृङ्गारविलासिनी विनिर्मिता। सेयं विलासिनी भाषायां सुप्रचलितानामष्टोत्तरशत (108) दोहा-सोरठा-छप्पय- सवैयाच्छन्दसां मुक्तामालया समलङ्कृतास्ते। सुललितपदाढ्यानां रसभावसान्द्रानां भाषाच्छन्दसां 300 वर्षपूर्वमैव संस्कृते प्रयोगकर्ता सम्भवतो महाकविर्देव आद्य आचार्योऽस्ति। समस्तानि लक्षणानि दोहाच्छन्दस्सु सर्वाण्युदाहरणानि सवैयाच्छन्दस्सु च लिखितानि। केवलं मङ्गलाचरणे छप्पयच्छन्दसः प्रौढाभेदप्रतिपादनप्रसङ्गे सोरठाच्छन्दसश्च प्रयोगः कृतः। देवेनास्य निर्माणे प्रायेण भानुदत्तप्रणीतो रसमञ्जरीग्रन्थ आदर्शीकृतः। प्रतिपाद्यविषयस्य चयने नायिकानायकभेदोपभेदप्रदर्शने लक्षणानां निरूपणे तदनुरूपोदाहरणप्रसङ्गे च सर्वत्र रसमञ्जर्याः प्रभावः परिलक्ष्यते। भानुकविना शृङ्गारालम्बनत्वेन नायिकाभेदो निरूपितः सोपज्ञोदाहरणानि च प्रस्तुतान्यतो देवेनापि स्वग्रन्थे तथैव कृतम्। भानुना लक्षणानि गद्येन लिखितानि देवेन दोहाच्छन्दसेति विशेषः। परन्तु तथा चातुर्येण यथा संक्षेपोऽपि भवेदभिप्रायश्चाप्यनभिहितो मा स्यादिति।

देवेन नायिका भेदप्रपञ्चप्रदर्शनमपि भानुदत्तानुसारि कृतम्। संक्षिप्तिस्तत्रावश्यं दृग्गोचरी भवति। यत्र भानुनानेके भेदाः कृतास्तत्र प्रमुखा एव देवेन प्रदर्शिताः। अनेकोदाहरणानि विहायैकमेव तत्प्रस्तुतम्। परकीयाभेदभूतगुप्ताया भानुनावृत्त-वर्त्तिष्यमाण-वृत्तवर्त्तिमाणसुरतगोपनेति भेदत्रयं प्रदर्श्योदाहरणत्रयं प्रस्तुतं परन्तु देवेनैको भेदस्तदुदाहरणञ्चाप्येकं कृतम्। भानुदत्तेन नायिकानामवस्थाजन्यानां वासकसज्जादीनां भेदानां प्रत्येकं मुग्धा-मध्या-प्रगल्भा-परकीया-सामान्येति पञ्च पञ्चोदाहरणानि प्रस्तुतानि। देवेन त्वेकोभेद एकमुदाहरणमिति

कृत्वा विस्तराद्विरम्यते।

सम्पूर्णारसमञ्जरी नायिकानायकभेदं प्रस्तौति। पर्यन्ते तत्र संक्षेपेण सात्त्विकानामभिधानं, शृङ्गारस्य लक्षणं, संयोगविप्रलम्भभेदः, विप्रलम्भस्य दशावस्थानां सोदाहरणं निरूपणं च कृतमस्ति। इमा दशावस्थाः प्रियतमदर्शनाभावे सम्भवन्ति दर्शनमपि स्वप्नचित्रसाक्षादिति त्रिविधमुपदिष्टम्। शृङ्गारविलासिन्यां देवस्तु ''दम्पत्योरन्योन्यदर्शनम्'' इति विषयमुदाहरन् सवैयाच्छन्दो लिखति -

**चित्रपटेऽतिविचित्ररुचिः पटुरीक्षत एष विलासयुतः।**
**स्वापगतेन शुभे स्वरुचा बत येन जनो विदुषा विधुतः॥**

**गच्छति बालतमालतले करपूरितवेणुगभीर रुतः।**
**सैष युवा घननीलघनद्युतिर्मन्द गतिः सखि! नन्दसुतः॥7**

रसमञ्जर्या उपरिचर्चितस्य स्वप्नचित्रसाक्षाद्दर्शनात्मकस्य प्रकरणस्य सारसंक्षेपोऽत्रावश्यमुपलभ्यते। अन्यथा शृङ्गारविलासिन्याः सवैयाच्छन्द इहाप्रासङ्गिकं स्यादिति। बोध्यम्।

शृङ्गारविलासिन्या उदाहरणभागोऽतितरामाकर्षकोऽस्ति। लक्षणानुरूपं निर्मितानि सवैयाच्छन्दांसि वस्तुतः संस्कृतसाहित्यस्य सूक्तिरत्नानि सन्ति। देवकवेरिहत्या सरसा मधुरा रचना हठाद्धरति चेतस्सचेतसाम्। यत्सत्यं प्रतिभाति यन्नायमालङ्कारिको देवः प्रत्युत रससिद्धः कविः, सोऽपि शृङ्गारी। नायिकानायकभेदनिरूपणन्तु पारम्परिकाभिधानमात्रमेव। वस्तुतो देवस्य कवित्वशक्तिप्रकाशिका उदाहरणभूता इमा मौलिकरचनास्तदीयजीवनस्य रागपक्षं प्रकाशयन्ति। अपूर्वमस्ति भावाभिव्यक्तिसामर्थ्यं तस्य अपृथग्यत्ननिर्वर्त्यैरुपमा रूपकोत्प्रेक्षाद्यलङ्कारैरलङ्कृतया ललितया रचनया कविदेव प्रस्तुता सूक्ष्मातिसूक्ष्ममनोभावाः झटित्येव विशन्ति हृदयं सहृदयानाम्।

आलङ्कारिकग्रन्थेषूदाहृतानां पद्यानामुत्तरकालिकग्रन्थेषु यथावसरमादानस्याथवा स्वरचितोदाहरणप्रसङ्गे ततो भावानुहरणस्यातीवस्वच्छ परम्परोपलभ्यते। भानुदत्तेन रसमञ्जर्यां सोपज्ञोदाहरणानि प्रस्तुतानि तथापि तत्र तत्र पूर्वोदाहरणानां तत्परिगृहीता भावच्छाया स्पष्टमवलोक्यते। सुकविनादेवेनापि परम्परेयमनुसृता। अनुसरणेऽस्मिन् पूर्वदृष्टा अप्यर्था नवा इवाभान्ति। रसमञ्जर्यां रूपसौन्दर्यगर्वितयोः पृथगुदाहरणद्वयं विद्यते ययोर्भावच्छाया देवेनैकेनैव सवैयाच्छन्दसातितरां कौशलेनोपस्थापितास्ते। तद्यथा -

**अन्यतरे रचयन्ति सदा निजदारतनौ किल भूषणवृन्दम्।[8]**
**कर्णयुगे कलयन्ति दृशोः समतां कमलेन सहैव सनन्दम्।**
**श्रीफलवत्कुचयोर्विसृजन्ति सकेसरसेकमपीदममन्दम्।**
**हे सखि! मत्तनुं द्रष्टुमना पतिराभरणं न ददाति हि शन्दम्॥[8]**

रसमञ्जर्या रूपसौन्दर्यगर्वितयोरुदाहरणे क्रमतो यथा -

**वपुषि तव तनोति रत्नभूषां,**
**प्रभुरिति धन्यतमासि किं ब्रवीमि।**
**सखि! तनुनयनान्तरालभीरुः,**
**कलयति नैव विभूषणानि कान्तः।**
**कलयति कमलोपमानक्ष्णोः,**
**प्रथयति वाचि सुधारसस्य साम्यम्।**
**सखि! कथय किमाचरामि कान्तः,**
**समजनि तत्र सहिष्णुतैव दोषः।[9]**

एवमेव पतिमवमत्य पश्चात्परितप्यमानायाः कलहान्तरिवाया उदाहरणे रसमञ्जर्याः प्रभावोऽवलोक्यते। तद्यथा –

परितप्य पुनः पुनरेव धुनोति शिरो हृदि शोक उपाश्रयितः।
कथयत्युदिताश्रुरहो! कथमद्य बताभिमतोऽपि महानयितः।
किमकार्यावमानित ईहित सद्मनि यत्र जनः सततं लयितः।
प्रियवल्लभ एष विनष्टधिया स मया सखि निर्दयया दयितः॥[10]

रसमञ्जर्यां कलहान्तरिता यथा –

अकरोः किमु शोणिभाषां,
किमकार्षीः करपद्मतर्जनं वा।
कलहं किमधाः कुधा रसज्ञे,
हितमर्थं न विदन्ति दैवद्रष्टाः॥[11]

शृङ्गारमञ्जर्यां विदूषकोदाहरणं यथा –

आनयनाय चलन्नयनामचलन्नभिगम्य विनम्य शशास।
चाटुवचोभिरिहानयदाशु च गूढतया शयनाध उवास।
छद्म विधाय सुपद्मसुखीं परिरब्धुमना पतिराकुल आस।
चोर उपागत इत्यभिधाय च तौ सभयौ स निरीक्ष्य जहास॥[12]

रसमञ्जर्यां विदूषको यथा –

आनीय नीरजमुखीं शयनोपकण्ठ –
मुत्कण्ठितोऽस्मि कुचकञ्चुकमोचनाय।
अत्रान्तरे मुहुरकारि विदूषकेन,
प्रातस्तनस्तरुणकुक्कुटकण्ठनादः॥[13]

देवकविना साक्षादपि प्राचीनालङ्कारिकग्रन्थोदाहरणानां क्वचिद्भावच्छाया परिगृहीतास्ते। काव्यप्रकाशादिषु समुदाहृत्तस्यातिप्रसिद्धस्य ''निःशेषच्युतचन्दनमि''त्यादिपद्यस्यातीवरमणीयः संवादः शृङ्गारविलासिन्याः सुरतदुःखितोदाहरणेऽवलोक्यते। तद्यथा –

निर्गतकज्जलनेत्रयुगं परिमृष्टसुरागमुभोष्ठमवेहि।
धौतमहो किलकेसरसेकमुरोजतटे नखराणि निधेहि।
तन्वि! तवैव वपुः प्रतिभाति पुनः पुलकाङ्क्युतञ्च मुदेहि।
तत्कलयामि विगाढमये! सुखदेषु सरस्सु गता किमपेहि॥[14]

एवमेव दशरूपकादावुदाहृत्तेनामरुकशतकीयेन ''कान्ते तल्पमुपागते विगलिता नीवी स्वयं बन्धनादि'' त्यादिपद्येन संवादं दधती शृङ्गारविलासिन्याः प्रोढोदाहरणभूता सवैया, यथा –

चुम्बनचाटुवचो मुखदानपरा परिरम्भ सप्रेमसदङ्का।
कामकलाकुशला सुरते कलकोमलकोकिलकूजितशङ्का॥
केलिचलद्द्युतिरिन्दुमुखी श्रमविन्दुविराजितचन्दनपङ्का।
मोहमिता न विवेद पुनः क्रियते किमिति क्व च कोऽयमहङ्का॥[15]

तदेवं नानासंवादस्थलानि द्रष्टुं शक्यन्ते परन्तु महाकवेर्देवस्य तत्र तत्राद्‌भुतकवित्वशक्ति संस्पर्शवशादवश्यं नूतनाह्लादकभावस्य दर्शनं जायते। यद्यपि परिमितानि सवैयाच्छन्दांसि देवस्य तथापि तान्येव संस्कृतसाहित्ये तदीयं गौरवं स्थापयितुमलं, नास्त्यत्र संशीतिलेशोऽपि। यत्सत्यन्तु संस्कृतस्यापि देवो महान् कविः।

**सन्दर्भटिप्पण्यः**

1. शृङ्गारविलासिनी, दोहा-108, विवेकप्रकाशन इलाहाबाद - 2006
2. द्रष्टव्य-भूमिका, हिन्दी साहित्य (द्वितीयखण्ड)
   सम्पादक - धीरेन्द्रवर्मा, ब्रजेश्वरवर्मा
   प्रकाशक - भारतीय हिन्दी परिषद्, प्रयाग एव हिन्दी साहित्यका इतिहास
   सम्पादक डॉ. नगेन्द्र, पृ. 326-327
3. अधोऽङ्किता ग्रन्थतालिका क्वचिदेकत्र लिखिता नोपलभ्यते। हिन्दीसाहित्यस्यैतिह्यग्रन्थेभ्यः 72-75 ग्रन्थानां कर्ता देवस्तेषु त्रिंशदधिकाः ग्रन्था उपलभ्यन्तेऽन्ये विलुप्तप्राया इति ज्ञायते। मया पुनर्देवनाम्ना कथमपि तत्र तत्र स्मृतानां ग्रन्थानां संग्रहः कृतः। अत एव समुपलब्धानां प्रकाशिताप्रकाशितानामित्युक्तम्। संग्रहे शृङ्गारविलासिनी संस्कृतग्रन्थ इति निश्चितम्। अन्ये सम्भवतो भाषाग्रन्थाः सन्ति।
4. शृङ्गारविलासिनी दोहा - 4
5. यदि भरतादिनिरूपिताः ग्रन्था सन्त्यपि सन्तु
   सरसचमत्कृति मत्कृतिस्सुधियस्त्विह रसयन्तु।। तत्रैव दोहा - 3
6. तत्रैव दोहा - 100
7. तत्रैव, सवैया - 107
8. तत्रैव, दोहा - 65
9. रसमञ्जरी, उदाहरण संख्या - 34-35
10. शृङ्गार विलासिनी, सवैया - 81
11. रसमञ्जरी, उदाहरण - 51
12. शृङ्गारविलासिनी, सवैया - 99
13. रसमञ्जरी, उदाहरण - 119
14. शृङ्गारविलासिनी, सवैया - 67
15. तत्रैव, सवैया - 33

**सन्दर्भग्रन्थसूची**


1. हिन्दीसाहित्य - द्वितीयखण्ड, सम्पा. - धीरेन्द्रवर्मा-ब्रजेश्वरवर्मा प्रकाशक भारतीय साहित्य परिषद्, प्रयाग
2. हिन्दीसाहित्य का इतिहास, सम्पादक - डॉ. नगेन्द्र
3. शृङ्गारविलासिनी - देवदत्त "देव" प्रणीता सम्पादक/अनुवादक - डॉ. विश्वम्भर नाथ गिरि
   विवेकप्रकाशन, इलाहाबाद - 2006
4. रसमञ्जरी With 'PARIMALA' and 'RASAMODA', (Commentaries), Edited by Ram Suresh Tripathi, VIVEKA - Pubications, ALIGARH, First adition - 1981.



**डा. विश्वम्भरनाथ गिरिः**

***प्रवाचकः, राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थानम, गंगानाथ-झा-परिसरः, इलाहाबाद***




# ऋतु-पादप सम्बन्ध
## कालिदास-की कृतियों के सन्दर्भ में

बीना मिश्रा

*वृक्षों और ऋतुओं का अन्योन्याश्रय सम्बन्ध है। वृक्षों को, पुष्पों को देखकर ऋतु का अन्दाजा सहज ही लगाया जा सकता है। किस ऋतु में कौन सा वृक्ष, फल, पुष्पादि उत्पन्न होते है, उन-उन वृक्षों के पर्याय क्या हैं, उनके औषधीय गुणकर्म क्या हैं इन सभी का विवेचन इस शोध-पत्र में किया गया है।*

गत्यर्थक 'ऋ' धातु से 'ऋतु' शब्द बनता है। 'ऋतुरर्तेर्गतिकर्मण:' गतिकर्मण: गत्यर्थे वर्तमानस्य अर्ते: 'ऋधातो:' (भ्वा. प.) 'अर्तेश्चेति तुश्चात्कित्त्वम् तेन गुणभाव:'। 'ऋतुर्मासि वसन्तादौ धीरे स्त्रीकुसुमेऽपि च'। इति धरणि:।[1] जिसका सामान्य लक्षण है 'काल'। यह 'ऋतु' संवत्सर रूपी चक्र की 'नाभि' है। सतत् घूमने वाला संवत्सर-चक्र तीन-नाभियों से युक्त है, जिसमें सारा संसार स्थित है-''त्रिनाभि चक्रमजरमनर्वं यत्रेमा विश्वा भुवनानि तस्थु:।''[2] घूमने वाले उस बसन्त, ग्रीष्म, वर्षा, शरद् और हेमन्त रूपी पाँच आरो वाले संवत्सर-चक्र में यह सारा संसार स्थित है। ब्राह्मणकार का कहना है कि संवत्सर में पाँच ऋतुएँ होती हैं। हेमन्त और शिशिर को मिला देने से छ: ऋतु रूपी आरे हैं-''पञ्चारे चक्रे परिवर्त्तमाने'' (ऋग्वेद 1.164. 12) इति पञ्चर्तुतया। पञ्चर्तव: संवत्सरस्य। इति च ब्राह्मणम्। हेमन्त-शिशिरयो: समासेन। ''षडर आहुरर्पितम्'' (ऋग्वेद 1. 164. 12) इति षड्ऋतुतया। 'अरा प्रत्यृता नाभौ। षट् पुन: सहते:।'[3] इस संवत्सर-चक्र में बारह मास रूपी बारह आरे जुड़े है-''द्वादशारं''[4] ये बारह मास चन्द्र एवं सूर्य के द्वारा दो अयनों में विभक्त है- 'दक्षिणायन' तथा 'उत्तरायन'। दक्षिणायन में वर्षा, शरद् और हेमन्त तीन ऋतुयें होती हैं। क्योंकि चन्द्र तेज: पुञ्ज हो जाते हैं इसी से अम्ल, लवण और मधुर तीन रसों की औषधि विशेष रूप से उत्पत्र होती है, प्राणिमात्र क्रमश: बलवान् बनने लगते हैं। उत्तरायण में शिशिर, बसन्त और ग्रीष्म का आगमन होता है। क्योंकि सूर्य तेज: पुञ्ज हो जाते हैं इसी से कटु, कषाय और तिक्त तीन रसों का बल बढ़ता है और प्राणियों का पराक्रम क्रमश: घटता है। आयुर्वेदाचार्य सुश्रुत के मतानुसार शिशिर, वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा, शरद् और हेमन्त छ: ऋतुयें होती है। द्वादश मास के मध्य माघ-फाल्गुन=शिशिर, चैत्र-वैशाख=वसन्त, ज्येष्ठ-आषाढ=ग्रीष्म, श्रावण-भाद्र=वर्षा, आश्विन्-कार्तिक=शरद् तथा अग्रहायण-पौष=हेमन्त हैं।[5]

इन ऋतुओं के परिवर्तन का सीधा प्रभाव प्रकृति पर पड़ता है जिससे वृक्ष-लतादि को देखकर यह सहज की अनुमान लगाया जा सकता है कि इस समय कौन सी ऋतु बीत चुकी है और कौन सी ऋतु विद्यमान है अथवा कौन सी ऋतु आने वाली है। इस प्रकार वृक्षादि ऋतु के आगमन तथा समाप्ति के सच्चे सूचक होते हैं। वृक्षों या लताओं का बढ़ना, पल्लवित होना, पुष्पित होना, फलयुक्त होना, पत्ते झड़ना आदि सभी परिवर्तन ऋतु के अनुसार ही होते हैं। जिस ऋतु में जो वृक्ष या लता होती है वह उस ऋतु के गुणधर्म के अनुरूप ही होती है तथा उन वृक्षों के पत्ते, फूल, फल आदि का उस ऋतु में विशेष महत्व होता

है। ऋतु के अनुसार ही वृक्षों के बीज का वपन, वृक्ष या लतादि का रोपण तथा उनके सिंचन के काल का निर्धारण होता है। हमारे मनीषियों ने ऋतु और पादपों के सम्बन्ध में गहन चिन्तन किया है, जिसका वर्णन हमें संस्कृत वाङ्मय में प्राप्त होता है। इससे सम्बन्धित कुछ विधानों का वर्णन निम्नलिखित है–

**वृक्षारोपण विधान** – शार्ङ्धर-पद्धति ग्रन्थ के ''वृक्षायुर्वेदाध्याय'' प्रकरण के अन्तर्गत इस विधान का वर्णन प्राप्त होता है–

**''आषाढे श्रावणे मासि बीजावपनरोपणे।**
**ग्रीष्मादन्यत्र वल्लीनां केचिदिच्छन्ति रोपणम्॥''[6]**

अर्थात् बीज वपन आषाढ़ तथा श्रावण मास में करना चाहिये, कुछ लोग लताओं का रोपण ग्रीष्म ऋतु से अन्य ऋतु में करते हैं।

वराहमिहिर के बृहत्संहिता ग्रन्थ के वृक्षायुर्वेदाध्याय प्रकरण के अनुसार–

**''अजातशाखान् शिशिरे जातशाखान् हिमागमे।**
**वर्षागमे च सुस्कन्धान् यथादिक्स्थान्प्ररोपयेत्॥''**

**अर्थात्** – जिस वृक्ष में लता अंकुर न हो उसको शिशिर ऋतु में लगाना चाहिये। जिसमें शाखादि हो उनको हेमन्त ऋतु में लगाना चाहिए। महाशाखा युक्त वृक्षों को वर्षा ऋतु में लगाना चाहिए।

वृक्षों के रोपण में नक्षत्रों की स्थिति पर भी विचार किया गया है–

**''ध्रुवमृदुमूलविशाखा गुरुभ श्रवणस्तथाश्विनी हस्तः॥**
**उक्तानि दिव्यदृग्भिः पादपसंरोपणे भानि॥''[7]**

तथा –

**लतागुल्मवृक्षरोपो हस्तपुष्याश्विनी ध्रुवैः।**
**विशाखा-मृग-मूलाह्व-वारूणैश्च प्रशस्यते॥[8]**

बृहस्पति के अनुसार –

**सोमवारयुते मूले चापलग्ने मताद्रुमान्।**
**स्थापयेज्जीवलग्ने च रेवत्यां गुरुवासरे॥[9]**

**निषेचनविधि –**

वृक्षों के सिञ्चन में ऋतु के अनुसार काल का निर्धारण किया गया है–

**हेमन्ते शिशिरे देयं जलं चैकान्तरे दिने।**
**वसन्ते प्रत्यहं ग्रीष्मे सायंप्रातर्निषेचनम्॥[10]**

**वर्षासु च शरत्काले यदा वृष्टिर्न दृश्यते।**
**तदा देयं तज्ज्ञैरालवाले महीरुहाम्॥[11]**

तथा –

**''अशोकः कदली जम्बूस्तथा बकुलदाडिमाः।**
**सायं प्रातस्तु घर्मर्त्तौ शीतकाले दिनान्तरे॥''[12]**

**वर्षारात्रौ भुवः शोषे सेक्तव्या रोपिता द्रुमाः।[13]**

**''सायं प्रातस्तु घर्मान्ते शीतकाले दिनान्तरे।**
**वसन्ते पञ्चमेऽह्नस्तु सेव्या वर्षासु नक्वचित्॥''[14]**

ऋतु एवं काल के अनुसार वृक्षों की परिचर्या से वृक्षादि स्वस्थ एवं पत्र, पुष्प, फलादि से युक्त होते हैं क्योंकि ऋतु का प्रभाव वृक्षों पर पड़ता है। शीतवायु तथा धूप से वृक्षों में रोग पैदा होते हैं, वृक्षों के पत्ते पीले पड़ जाते हैं और वे सूखकर झड़ जाते हैं–

**''शीतवातातपै रोगो जायते पाण्डुपत्रता।**
**अवृद्धिश्च प्रवालानां शाखाशोषो रसस्रुतिः॥''[15]**

उक्त विधियों के अतिरिक्त भी संस्कृत वाङ्मय ऋतुओं एवं उनमें उत्पन्न होने वाले वृक्षों, लताओं एवं पुष्पादिकों के वर्णन से भरा पड़ा है। महाकवि कालिदास ने अपनी कृति ऋतुसंहार में षड्ऋतुओं (ग्रीष्म, प्रावृट्, शरद्, हेमन्त, शिशिर एवं वसन्त) का बड़ा ही सुन्दर क्रमिक सरल एवं सरस चित्रण छः सर्गों में किया है तथा प्रत्येक ऋतु में उत्पन्न होने वाले वृक्षों, लताओं, पुष्पादिकों का वर्णन एवं दैनिक जीवन में उनके प्रयोगों का वर्णन प्राप्त होता है। ऋतुसंहार के इसी ऋतुक्रम को आधार बनाते हुये कालिदास के अन्य ग्रन्थों में वर्णित वृक्ष, पुष्पादिकों का ऋतुओं से सम्बन्ध का विवेचन संक्षेप में यहाँ प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है।

**ग्रीष्मऋतु**

''ग्रीष्मःग्रस्यन्तेऽस्मिन् रसाः''।[16] इसमें रस जल सूख जाते हैं अतः ग्रीष्म नाम पड़ा। सूर्य का ताप प्रचण्ड होता है–''प्रचण्डसूर्यः स्पृहणीयचन्द्रमाः........निदाघकालोऽयमुपागतः प्रिये।''[17] वसन्त ऋतु के बाद ग्रीष्म ऋतु आती है जिसमें सूर्य की उपासना का विधान है–''वसन्तानन्तरमुष्णसमये भगवान् सूर्यो मया उपचरितव्यः।''[18] वृक्ष पत्रविहीन हो जाते हैं–''शीर्णपर्णद्रुमस्थः''[19] माधवी लता के पत्र गर्म वायु से मुरझा जाते हैं–''पत्राणमिव शोषणेन मरुता स्पृष्टा लता माधवी।''[20] रक्त कदम्ब का वृक्ष ग्रीष्म ऋतु की समाप्ति का सूचक है–''रक्तकदम्ब सोऽयं प्रियया घर्मान्तशंसि यस्यैकम्।''[21] धूप में तपे हुये को वृक्ष की छाया विशेष शान्ति देती है–''तरुच्छाया तप्तस्य हि विशेषतः।''[22] गरमी के कारण वृक्षों की छाया भी छिन्न-भिन्न हो गई है–''ग्रीष्मविरलपादपच्छायासु''[23]। शिरीष वृक्ष में पुष्प आ जाते हैं–''शिरीषकुसुमानि''[24]। सूर्य के ताप से अत्यन्त व्याकुल शरीर पर उशीर (खस) का लेपन तथा कमलपत्र भी शरीर को शीतलता प्रदान करता है–''उशीरानुलेपनं मृणालवन्ति च नलिनीपत्राणि......आतपलङ्घनाद्बलवदस्वस्था शकुन्तला तस्याः शरीर-निर्वापणायेति''[25], उग्र गर्मी में लताकुञ्जों का आश्रय लिया जाता है - ''इमामुग्रातप बेलां..........लतावलयवत्सु'' अरविन्द की सुरभि बेंतो से घिरे लतामण्डप तथा कमलिनीपत्र की हवा सुख प्रदान करती है–''अरविन्द सुरभिः.......वेतसपरिक्षिप्ते लतामण्डपे........कमलिनीपत्रवातः सुखयति।''[26] ग्रीष्म ऋतु का प्रमुख पुष्प शिरीष एवं शाल्मली वृक्ष का उल्लेख कालिदास ने ऋतुसंहार में किया है।

**शिरीष** – इस वृक्ष का पुष्प ग्रीष्म ऋतु में खिलता है। यह सुकुमारता का नमूना समझा जाता है– ''शिरीषपुष्पाधिकसौकुमार्यौ बाहू तदीयाविति मे वितर्कः''[27]। तथा ''पदं सहेत भ्रमरस्य पेलवं शिरीषपुष्पं न पुनः पतत्त्रिणः[28]। शिरीष पुष्प का कर्णाभूषण के लिये प्रयोग किया जाता था–''कर्णे चारु शिरीषम्''[29] इसका वानस्पतिक नाम है Albizzia Lebbeck Benth. तथा हिन्दी में इसे सिरिस भी कहते हैं। धन्वन्तरि निघण्टु में इसके पर्याय तथा गुणकर्म का विवेचन किया गया है–

''शिरीषो मृदुपुष्पश्च भण्डिकः शङ्खिनीफलः।
कपीतनः शुकतरुः श्यामवर्णः शुकप्रियः॥''[30]

यह तिक्त, उष्ण, विषहारी, कुष्ठ तथा श्वासकास को हरता है–

''तिक्तोषणो विषहा वर्ण्यस्त्रिदोषशमनो लघुः।
शिरीषः कुष्ठकण्डूघ्नस्त्वग्दोषश्वासकासहा॥''[31]

**शाल्मली** – इसका वानस्पतिक नाम Bombax Malabaricum है तथा हिन्दी में सेमर या सेमल कहा जाता है। बहुत गर्मी पड़ने से इसके वृक्षों की डालियों के पत्ते पीले होकर झड़ते जाते है– ''बहुतर इव जातः शाल्मलीनां द्रुमाणां....।''[32] शाल्मली के गुणकर्म निम्न हैं–

''शाल्मली शीतला स्निग्धा शुक्रश्लेष्मविवर्धिनी।
कषायस्तद्रसो ग्राही पुष्पं तद्वत्तथा फलम्॥''[33]

इसके पर्याय निम्न हैं–

''शाल्मली रक्तपुष्पा तु कुक्कुटी चिरजीविका।
पिच्छिला चूलिनी मोचा कण्टकाढ्या सुपूरणी॥''[34]

**वर्षाऋतु**

''वर्षा वर्षत्यासु पर्जन्यः'' इनमें बादल बरसता है अतः वर्षा नाम पड़ा।[35] इस ऋतु में सूर्य दक्षिणायन होते हैं। पश्चिम दिशा से वायु बहती है जिससे मेघ आकृष्ट होकर आकाशमण्डल को घेरते हैं। पेड़ो और लताओं की सच्ची सखी वर्षा ऋतु है–''तरुविटपलतानां बान्धवो''[36] फूलों के बोझ से झुके हुये पेड़–''कुसुमभरनतानां लासकः पादपानाम्''[37] तथा कमल पत्रपुष्प विहीन ''विपत्रपुष्पां नलिनीं''[38] हो जाते हैं। इस ऋतु का आगमन एक राजा की भाँति होता है–

''ससीकराम्भोधरमत्तकुञ्जरः....... समागतो राजवत्...''[39]। कदम्ब, सर्ज, अर्जुन, केतकी आदि वृक्षों की शोभा इस ऋतु में ही बढ़ती है।

**कदम्ब** – नये वर्षा के जल से गर्मी दूर हो जाने पर कदम्ब के खिले हुये पुष्पों से सारा जंगल मगन हो जाता है–''कदम्बसर्जार्जुनकेतकीवनं विकम्पयस्तत्कुसुमाधिवासितः। ससीकराम्भोधरसङ्गशीतलः समीरणः कं न करोति सोत्सुकम्।''[40] ''मुदित इव कदम्बैर्जातपुष्पैः.........नवसलिलनिषेकच्छिन्नतापो वनान्तः॥''[41] बादलों की गरज के साथ इसकी कलियों का खिलना प्रसिद्ध है। कदम्ब के फूलों से कर्णफूल वर्षा काल मानो बना रहा है–''कर्णपूरं वधूनां रचयति जलदौघः।''[42] कदम्ब के नये फूलों की मालायें गूँथकर स्त्रियाँ जूड़ों में बाँध ती है–''मालाः कदम्बः.....शिरसि बिभ्रति योषितोऽद्य।''[43] इस वृक्ष का वानस्पतिक लैटिन नाम Anthocephalus Cadamba है। इसके पर्याय निम्न है–

''कदम्बो वृत्तपुष्पश्च सुरभिर्ललनाप्रियः।
कादम्बर्यः सिन्धुष्पो मदाढ्यः कर्णपूरकः॥''[44]

यह दो प्रकार का होता एक–धाराकदम्ब दूसरा–धूलिकदम्ब। धाराकदम्ब के पर्याय हैं–

''धाराकदम्बः प्रावृष्यः कादम्बर्यो हरिप्रियः।''

तथा धूलिकदम्ब के पर्याय हैं–

**''नीपो धूलिकदम्बो सुवासो वृत्तपुष्पकः।''[45]**

धाराकदम्ब के पुष्प वर्षाकाल में आते हैं तथा धूलिकदम्ब के पुष्प ग्रीष्म में आते हैं। इसका लैटिन नाम Mitragyna Parviflora है। कदम्ब के गुणकर्म इस प्रकार हैं–

कदम्ब रस में कषाय, शीतवीर्य, व्रणरोपण, कास, दाह और विष को नष्ट करने की क्षमता होती हैं–

**''कदम्बस्तु कषायः स्याद् रसे शीतो गुणेऽपि च।**
**व्रणसंरोहणश्चापि कासदाहविषापहः॥''[46]**

धन्वन्तरि निघण्टु में धूलिकदम्ब को ही नीप वृक्ष कहा है जिसका उल्लेख कालिदास ने भी किया है–

''कदम्बकुटजार्जुनसर्जनीपान्।''[47] यहाँ कदम्ब का अर्थ धाराकदम्ब तथा नीप का अर्थ धूलिकदम्ब हो सकता है।

**सर्ज** – सर्ज वृक्ष के फूलों की सुगन्ध से भरी वायु वर्षाऋतु में ही बहती है। कदम्ब, अर्जुन तथा केतकी के वनों के साथ सर्ज के वृक्षों का उल्लेख किया गया है–

''कदम्बसर्जार्जुनकेतकीवनम्।''[48] इसके पर्याय निम्न हैं–

**''सर्जको बस्तकर्णश्च कषायश्चरीपत्रकः।**
**सस्यसंवरकः शूरः सर्जोऽन्यः शाल उच्यते।''[49]**

धन्वन्तरि ने इसके तीन प्रकार गिनाये हैं–

1. सर्ज = Veteria Indica Linn. (हिन्दी में) अजकर्ण।

2. अश्वकर्ण = Dipterocarpus alatus Roxb. (हिन्दी में) गर्जन।

3. शालः = Shorea robusta Gaertn. (हिन्दी में) साखू।

सर्ज के गुणकर्म इस प्रकार हैं–

**''कुष्ठकण्डूकृमिश्लेष्मवातपित्तरुजो जयेत्।**
**सर्जयुग्मं कषायं स्याद् वर्ण्यरूक्षं कफापहम्॥[50]**

**अर्जुन** – इस वृक्ष के फूलों की सुगन्ध वर्षा ऋतु में वायु के साथ सारे वातावरण को सुगन्धित करती है। इसके पुष्पों का प्रयोग तथा मञ्जरियों का प्रयोग कर्णावतंस के रूप में किया जाता है–''कर्णान्तरेषु ककुभद्रुममञ्जरीभिरिच्छानुकूलरचितानवतंसकाँश्च''।[51]

इसका वानस्पतिक नाम Terminialia Arjuna तथा हिन्दी में काहू, कहुआ नाम भी प्रचलित है। धन्वन्तरि निघण्टु में इसके पयार्य इस प्रकार हैं–

**''अर्जुनः ककुभः पार्थश्चित्रयोधी धनञ्जयः।**
**वीरान्तकः किरीटी च नदीसर्जोऽपि पाण्डवः॥[52]**

इसके गुणकर्म इस प्रकार हैं–

**''ककुभस्तु कषायोष्णः कफघ्नो व्रणनाशनः।**
**पित्तश्रमतृषार्तिघ्नो मारुतामयकोपनः॥[53]**

**केतकी** – वर्षा ऋतु में केतकी में उजली कलियाँ आ जाती है–''हसितमिव विधत्ते सूचिभिः केतकीनां नवसलिलनिषेकच्छिन्नतापो वनान्तः।''[54] वर्षा के नये जल की फुहारें केतकी के फूलों का पराग लेकर चारों ओर मनभावनी सुगन्ध फैला रही है–

**''नवजलकणसङ्गाच्छीततामादधानः कुसुमभरनतानां लासकः पादपानाम्।**
**जनितरुचिरगन्धः केतकीनां रजोभिः परिहरति नभस्वान्प्रोषितानां मनांसि॥''**[55]

कदम्ब, सर्ज, अर्जुन के साथ ही केतकी के वनों के पुष्पों की सुगन्ध को वर्षा ऋतु की हवा चारों ओर फैलाती है–

**''कदम्बसर्जार्जुनकेतकीवनं विकम्पयँस्तत्कुसुमाधिवासितः।''**[56]

इसके फूलों की मालायें गूँथकर स्त्रियाँ अपने जूड़ों में बाँध रही हैं–

**''मालाः कदम्बनवकेसरकेतकीभिरायोजिताः शिरसि बिभ्रति योषितोऽद्य।''**[57]

**बकुल** – इसे हिन्दी में मौलसिरी तथा लैटिन भाषा में Mlmusops elengi कहते हैं। कहा जाता है कि तरुणियों द्वारा मदिरा का गण्डूष छिड़कने पर इसमें मञ्जरी निकल जाती है और पुष्प की सुगन्धि स्त्रियों के मुख की मदिरा के समान ही होती है –

**''सुवदनावदनासवसंभृतस्तदनुवादिगुणः कुसुमोद्गमः।**
**मुधकरैरकरोन्मधुलोलुपैर्बकुलमाकुलमायतपंक्तिभिः॥**[58]

बकुल के पुष्पों की माला का उल्लेख किया है–

**''शिरसि बकुलमालां मालतीभिः समेतां विकसितनवपुष्पैर्यूथिकाकुड्मलैश्च''।**[59]

इसके पर्याय इस प्रकार हैं–

**''बकुलः सीधुगन्धश्च मद्यगन्धो विशारदः।**
**मधुगन्धो गूढपुष्पः शीर्षकेशरकस्तथा।''**[60]

इसके पुष्पों एवं फलों का गुणकर्म इस प्रकार वर्णित है–

**''मधुरं च कषायं च स्निग्धं संग्राहि बाकुलम्।**
**स्थिरीकरं च दन्तानां विशदं तत्फलं गुरु॥''**[61]

**मालती** – वर्षा ऋतु के नवीन जलकणों को प्राप्त कर मालती की कलियाँ स्वस्थ हो जाती हैं–''प्रत्याश्वस्तां सम अभिनवैर्जालकैर्मालतीनां।''[62] मालती के पुष्प श्वेतवर्ण के होते हैं– ''दन्तावभासविशदस्मितचन्द्रकान्तिं ........।''[63] श्वेत पुष्पों से उपवन श्वेतवर्ण का हो जाता है–

''शुक्लीकृतान्युपवनानि च मालतीभिः''।[64] इसके पुष्पों की माला को स्त्रियाँ अपने काले बालों में धारण करती हैं–

''केशान्नितान्तघननीलविकुञ्चिताग्रानापूरयन्ति वनिता नवमालतीभिः।''[65] मालती को हिन्दी में चमेली तथा लैटिन भाषा में Jasminum grandiflorum कहते हैं।

मालती के पर्याय निम्न हैं–

**''जाती मनोज्ञा सुमना राजपुत्री प्रियंवदा।**
**मालती हृद्यगन्धा च चेतकी तैलभाविनी॥''**[66]

मालती कफ-पित्त, मुखरोग, व्रण तथा कुष्टरोग को नष्ट करती है। इसकी कलिका नेत्र के लिए हितकर है।

> "मालती कफपित्तास्यरुक् पाकव्रणकुष्ठजित्।
> चक्षुष्यो मुकुलस्तस्यास्तत्पुष्पं कफपित्तजित्।।"[67]

**शरद्ऋतु**

वर्षा ऋतु बीत जाने पर शरद् ऋतु बादलों से चाँदनीं छीन लेती है–"वर्षात्ययेन रुचमभ्रघनादिवेन्दो:"।[68] कालिदास ने शरद् ऋतु को नववधू के समान कहा है–"प्राप्ता शरन्नववधूरिव रूपरम्या"।[69] प्रकृति में सर्वत्र शुक्ल वर्ण छा जाता है। वृक्ष फूलों के भार से झुक जाते हैं। "कुसुमभारनतैर्वनान्ता:"[70] कॉस की झाड़ियों से, छतिवन के पुष्पों से, मालती के फूलों से उपवन श्वेत हो गये है–"शुक्लीकृतान्युपवनानि।"[71] कदम्ब, कुटज, अर्जुन, सर्ज और अशोक के वृक्षों की शोभा छतिवन के पेड़ पर चली गई है– "मुक्त्वा कदम्बकुटजार्जुनसर्जनीपान्सप्तच्छदानुपगता कुसुमोद्गमश्री:।"[72] शेफालिका के पुष्पों की सुगन्ध चारों ओर फैली है–"शेफालिकाकुसुमगन्धमनोहराणि"।[73] कह्लार, पद्म तथा कुमुद के पत्रों पर ओस की बूँदे पड़ी रहती है– "कह्लारपद्मकुमुदानि...पत्रान्तलग्नतुहिनाम्बुविधूयमान:।"[74] बेलों की टहनियाँ फलों के बोझ से झुक गई है–"श्यामालता: कुसुमभारनतप्रवाला:" तथा "कंकेलि व मालती के पुष्प खिल गये हैं– "कंकेलिपुष्परुचिरा नवमालती च।"[75] शरद् काल में सूर्य की किरणें प्रखर होती है सम्पूर्ण पृथ्वी सूख जाती है तथा सरोवर में पद्म कुसुमादि खिलते हैं। इस ऋतु के वृक्षों, पुष्पों तथा लताओं का उल्लेख कुछ इस प्रकार प्राप्त होता है–

**कुमुद** – सफेद कुमुदिनी जिसे कहते हैं कि चन्द्रोदय के समय खिलती है, चन्द्र की किरणों से खिलने वाला कुमुद सूर्य की किरणों से नहीं खिलता – "नोच्छ्वसिति तपनकिरणैश्चन्द्रस्यैवांशुभि: कुमुदम्।"[76] तथा–"कुमुदान्येव शशाङ्क: सविता वोधयति पङ्कजान्येव"[77] श्वेत एवं शीतल कुमुद को छूने से पवन भी शीतल हो गई है–

> "कह्लारपद्मकुमुदानि मुहुर्विधुन्वँस्तत्संगमादधिकशीतलतामुपेत:।
> उत्कण्ठयत्यतितरां पवन: प्रभाते पत्रान्तलग्नतुहिनाम्बुविधूयमान:।।"[78]

धन्वन्तरि निघण्टु में इसके पर्यायों का उल्लेख मिलता है–

> "कुमुदं श्वेतजलमब्जमम्भोजमम्बुजम्।
> पङ्कजं चारविन्दं च कह्लारं च कुशेशयम्।।"[79]

इसके गुणकर्म का उल्लेख भी यहीं किया गया है–

> "कुमुदं शीतलं स्वादु पाके तिक्तं कफापहम्।
> रक्तदोषहरं दाहश्रमपित्तप्रशान्तिकृत्।।"[80]

**सप्तच्छद** – यह एक घनी छाया वाला वृक्ष है–"प्रच्छाय-शीतलायां सप्तवर्णवेदिकायां"।[81] इसके पुष्प श्वेत वर्ण के होते हैं–"सप्तच्छदै: कुसुमभारनतैर्वनान्ता : शुक्लीकृतान्युपवननि च मालतीभि:"।[82] वर्षाऋतु के वृक्षों के पुष्पों की शोभा सप्रच्छद के पुष्पों में आ जाती है – "सप्तच्छदानुपगता कुसुमोद्गमश्री:।"[83] छितवन के दूध की गन्ध कटु अर्थात् कसैली होती है–"सप्तच्छदक्षीरकटुप्रवाहमसह्यमाघ्राय"[84]। इस वृक्ष का वानस्पतिक नाम Alstonia Scholaris तथा हिन्दी में सतौना, सतवन, छतिवन तथा सप्तवर्ण है। इसके अन्य पर्याय निम्न है–

**''सप्तवर्णः शुक्तिपर्णच्छत्रपूर्णः सुपर्णकः।**
**सप्तच्छदो गूढपुष्पस्तथा शाल्मलिपत्रकः॥''[85]**

इसके गुणकर्म इस प्रकार हैं–

**''त्रिदोषशमनो हृद्यः सुरभिर्दीपनः सरः।**
**शूलगुल्मकृमीन् कुष्ठं हन्ति शाल्मलिपत्रकः॥''[86]**

**कोविदार** – इस वृक्ष पर पुष्प अधिक मात्रा में खिलते हैं, इसके पुष्प चित्ताकर्षक होते हैं–

**''मन्दानिलाकुलितचारुतराग्रशाखः पुष्पोद्गमप्रचयकोमलपल्लवाग्रः।**
**मत्तद्विरेफपरिपीतमधुप्रसेकश्चित्तं विदारयति कस्य न कोविदारः॥''[87]**

इस वृक्ष को हिन्दी में कोइलार तथा कचनार भी कहते हैं। वानस्पतिक नाम है Bauhinia Purpurea। इसके पयार्य हैं–

**''कोविदारोऽथ कुद्दालः कुम्भारः कुण्डली कुली।**
**ताम्रपुष्पश्चमरिको महायमलपत्रकः॥''[88]**

इसके गुणकर्म इस प्रकार है–

**''कोविदारः कषायस्तु संग्राही व्रणरोपणः।**
**गण्डमालागुदभ्रंशशमनः कुष्ठकेशहा॥''[89]**

**शेफालिका** – शरद् ऋतु के इस पौधे के पुष्पगन्ध मनोहर होती है–''शेफालिकाकुसुमगन्ध-मनोहराणि।''[90] धन्वन्तरि ने इसे एक प्रकार की निर्गुण्डी कहा है–

**''शेफालिकाऽन्या निर्गुण्डी वनजा नीलमञ्जरी।**
**कृष्णसंज्ञो विषघ्नश्च पवित्रो गिरिसिन्दुकः॥''**

**शुक्लाऽन्या श्वेतसुरसा भूतकेशी च कथ्यते॥[91]**

इस प्रकार शेफालिका कृष्णपुष्पा तथा शुक्लपुष्पा भेद से दो प्रकार की होती है।

**हेमन्त-ऋतु**

हेमन्तो हिमवान् भवति, हिमयुक्त होने से हेमन्त नाम पड़ा। ''हिमं पुनर्हन्तेर्वा हिनोतेर्वा।'' ''हन्'' धातु से हिम बनता है क्योंकि यह औषध और वनस्पतियों को मारता है– **''हन्तेः हिंसार्थस्य हिमं तदौषधिवनस्पतीन्हन्ति।''[92]** इस ऋतु में उत्तर दिशा से शीतल वायु चलती है। कालिदास ने इस ऋतु का वर्णन इस प्रकार किया है–

**''नवप्रवालोद्गमसस्यरम्यः प्रफुल्ललोध्रः परिपक्वशालिः।**
**विलीनपद्मः प्रपतत्तुषारो हेमन्तकाल : समुपागतोऽयम्॥[93]**

तुषार के कारण हिमयुक्त हो जाती है यह ऋतु–

**''विनिपतिततुषारः.....हिमयुक्तः काल एषः ....''॥[94]**

इस ऋतु में लोध्र के वृक्ष फूलों से लद जाते हैं। प्रियङ्गु की लता पाले के कारण पीली हो जाती है।

**लोध्र** – लोध्र के वृक्ष फूलों से लद जाते हैं। इस वृक्ष के पुष्प पीत वर्ण के होते हैं–

''लोध्रपाण्डुना''[95] तथा इसके पुष्प के पराग को मुख पर मलकर मुख को गोरा किया जाता है–''नीता लोध्रप्रसवरजसा पाण्डुतामानने श्रीः''[96]। धन्वन्तरि ने इसके पर्याय निम्न बताये हैं–

**''लोध्रो रोध्रः शाबरकस्तिल्वकस्तिलस्तरुः।**
**तिरीटकः काण्डहीनो भिल्ली शम्बरपादपः॥''[97]**

इसके गुण निम्न हैं–

**''लोध्रः शीतः कषायश्च हन्ति तृष्णामरोचकम्।**
**विषविध्वंसनः प्रोक्तो रूक्षो ग्राही कफापहः॥[98]**

**प्रियङ्गु**– यह एक लता है। कहते हैं कि यह लता स्त्रियों के स्पर्श मात्र से खिल उठती है–''स्त्रीणां स्पर्शात् प्रियङ्गुर्विकसति।'' तुषार के कारण यह लता पीली पड़ जाती है –

**''पाकं व्रजन्ती हिमजात-शीतैराधूयमाना सततं मरुद्भिः।**
**प्रिये प्रियङ्गुः प्रियविप्रयुक्ता विपाण्डुतां याति विलासिनीव।''[99]**

प्रियङ्ग. की लता आम के वृक्ष से लिपटी है–''मिथुनं परिकल्पितं त्वया सहकारः फलिनी च नन्विमौ।''[100] इसका वानस्पतिक नाम (callicarka Macrophylla) है। इसके पर्याय निम्न हैं–

**''प्रियङ्गु प्रियवल्ली च फलिनी कङ्गुनी प्रिया।**
**वृत्ता गोवन्दनी श्यामा कारम्भा वर्णभेदनी॥''[101]**

प्रियङ्गु शीतवीर्य, तिक्त है–

**''प्रियङ्गु शीतला तिक्ता मोहदाहविनाशिनी।**
**ज्वरवान्तिहरा रक्तमुद्रिक्तं च प्रसादयेत्॥''[102]**

### शिशिरऋतु

इस ऋतु में घने तुषार के कारण वृक्षों के पत्र पुष्पादि नष्ट हो जाते हैं। घनी ओस से वायु अत्यधिक शीतल हो जाती है– ''वायवः सान्द्रतुषारशीतला।''[103] इस ऋतु में धान और ईख के खेत लहलहा उठते हैं– ''प्ररूढशालीक्षुचयावृतक्षितिं।''[104] इस ऋतु में होने वाले वृक्षलतादि का वर्णन कालिदास ने अत्यल्प किया है।

## वसन्त ऋतु

शिशिर ऋतु के बाद वसन्त ऋतु आती है। वसन्त के आते ही सब वृक्ष फूलों से लद जाते हैं–''द्रुमाः सपुष्पाः''[105], आम की मञ्जरी अपना पराग प्रकट करते हैं तथा कुरबक के वृक्ष में फूल लगते हैं, पलाश के वृक्षों में कलियाँ निकल आती हैं–

''उपहितं शिशिरापगमश्रिया मुकुलजालमशोभत किंशुके।''[106] वसन्तागमन के क्रम में पहले फूल खिलते हैं, फिर नयी कोपलें फूटती हैं फिर भौरो की गूँज और कोयल की कूक सुनाई पड़ती है–''कुसुमजन्म ततो नवपल्लवास्तदनु षट्पदकोकिलकूजितम्।''[107] वसन्तागमन के सूचक अशोक के वृक्ष–''सर्वाशोकतरूणां प्रथमं सूचितवसन्तविभवानाम्।''[108] कुसुमित नवकुरबक तथा आम्रमञ्जरियों की गंध से वसन्तागमन की सूचना हो जाती है–''प्रथमावतारसुभगानि रक्तकुरबकानि.......नववसन्तावतारः।''[109] कुरबक के पुष्प तथा लाल अशोक के पुष्प बसन्तजन्य शोभा की बाल्यावस्था को तथा आम के पेड़ में नया

बौर (मञ्जरी) युवावस्था को सूचित करती है–

''अग्रे स्त्रीनखपाटलं कुरबकं श्यामं द्वयोर्भागयोः
रक्ताशोकमुपोढरागसुभगं भेदोन्मुखं तिष्ठति।
ईषद्बद्धरजःकणाग्रकपिशा चूते नवा मञ्जरी
मुग्धत्वस्य च यौवनस्य च सखे मध्ये मधुश्री स्थिता।।''[110]

इस ऋतु में दक्षिणी वायु (मलयानिल) बहती है जिससे पेड़ो के पीले पत्ते गिर जाते हैं– ''मलयवातोन्मूलिता पाण्डुपत्रैः...।''[111] आम की मञ्जरियाँ, चम्पा के पुष्प, मल्लिका की खिली हुई कलिका, अशोक के पुष्प, कुरबक के पुष्प, लाल टेसू के फूल, कनेर के फूल तथा उजले-उजले कुन्द के फूलों से संसार को जीतने वाली यह वसन्त ऋतु एक योद्धा की भाँति हैं –''मनांसि भेत्तुं सुरतप्रसंगिनां वसन्तयोद्धा समुपागतः प्रिये''।।[113]

**आम्र** – वसन्त ऋतु में चलने वाली मलयानिल से आम के वृक्ष के पीले पत्ते गिर जाते हैं और उनमें अङ्कुर दिखाई देने लगते हैं–''किमुतमलयवातोन्मूलिता पाण्डुपत्रैः उपवनसहकारैर्दशितेष्वङ्कुरेषु''।[114] आम की बौर में बसी हुयी गन्ध में मलय वात बसती है ''चूतामोदसुगन्धिमन्दपवनः''।[115] इसी से ज्ञात होता है कि वसन्त आ गया–''अभिजातः खलु वसन्तः''।[116] कुरबक के पुष्प जब झड़ जाते हैं और आम के वृक्ष फलों से लदकर झुक जाते है तब ऐसा लगता है वसन्त ऋतु की प्रौढ़ावस्था आ गई है–

''अग्रे विकीर्णकुरबकफलजालकभिद्यमानसहकारम्।
परिणामाभिमुखमृतोरुत्सुकयति यौवनं चेतः।।[117]

आम्र के पर्याय इस प्रकार वर्णित है–

''आम्रश्चूतो रसालश्च कीरेष्टः मदिरासखः।
कामाङ्गः सहकारश्च परपुष्टो मदोद्भवः।।[118]

आम के कच्चे कोमल फल कषाय-कटु-अम्ल, रूक्ष, वात-विकार तथा रक्तपित्तकारी होते हैं। प्रौढ़ खट्टे फल, कफवर्धक तथा मीठे फल हितकारी होते हैं–

''बालं कषायं कट्वम्लं रूक्षं वातास्रपित्तकृत्।
सम्पूर्णमाममम्लं च रक्तपित्तकफप्रदम्।
हृद्यं वर्णकरं रुच्यं रक्तमांसबलप्रदम्।
काषायानुरसं स्वादु वातघ्नं बृंहणं गुरु।।''[119]

वानस्पतिक भाषा में आम्र को (Mangifera Indica) कहते हैं।

**चम्पक** – चम्पा नामक इस पौधे में पीले सुगन्धियुक्त फूल लगते हैं–''सुवासितं चारुशिरश्च चम्पकैः''।[120] इसका वानस्पतिक नाम Michelia Champaca तथा हिन्दी में चम्पा नाम है। इसके पर्याय हैं–

''चम्पकः सुकुमारश्च सुरभिः शीतलश्च सः।
चाम्पेयो हेमपुष्पश्च काचनः षट्पदातिथिः।''[121]

इसके गुणकर्म इस प्रकार है–

''चम्पकः कथितः शीतो वीर्येऽति कटुको रसे।
हृद्यः सुगन्धिर्विषहा कफपित्तविनाशनः।।''[122]

**कर्णिकार** – इस वृक्ष के पुष्प वसन्त ऋतु में खिलते हैं। यद्यपि इसका पुष्प सुन्दर रंग का होता है लेकिन गन्ध न होने के कारण कोई पसन्द नहीं करता–

**"वर्णप्रकर्षे सति कर्णिकारं दुनोति निर्गन्धतया स्म चेतः।"**[123]

लाल टेसू के पुष्पों के साथ कर्णिकार के पुष्प भी खिलते हैं–'किं किंशुकैः...किं कर्णिकारकुसुमैः।"[124] वसन्त ऋतु में दिन के आधा व्यतीत होने के बाद गर्मी से घबराकर भौरें कर्णिकार की कलियों में छिप जाते हैं– "निर्भिद्योपरि कर्णिकारमुकुलान्यालीयते षट्पदः।"[125] कर्णिकार के पुष्प कर्णावतंस के योग्य होते हैं–

"कर्णेषु योग्यं नवकर्णिकारं"।[126] इसके पर्यायों का उल्लेख इस प्रकार मिलता है–

**"कर्णिकारो राजवृक्षः प्रग्रहः कृतमालकः।**
**आरोग्यशिम्बी शम्पाको व्याधिघातो व्यथान्तकः॥"**[127]

कर्णिकार का फल मधुर, बलवर्धक, वातपित्तहा, आम-शोधन तथा सारक होता है–

**"कृतमालो लघुः शीतः पित्तघ्नो मधुरः रसः।**
**तत्फलं मधुरं बल्यं वातपित्तामजित्सरम्॥"**[128]

**किंशुक** – बसन्त ऋतु के आते ही किंशुक के वृक्षों में कलियाँ निकल आती हैं – "उपहितं शिशिरापगमश्रिया मुकुलजालमशोभत किंशुके।"[129] किंशुक पुष्प तोते की चोंच के समान लाल रंग के होते हैं – "किं किंशुकैः शुकमुखच्छविभिर्न भिन्नं।"[130] इसके पुष्पों से ढकी पृथ्वी ऐसी लगती है मानो लाल साड़ी पहने हुये कोई वधू हो–

**"आदीप्तवह्निसदृशैर्मरुताऽवधूतैः सर्वत्र किंशुकवनैः कसुमावनम्रैः।**
**सद्यो वसन्तसमयेन समाचितेयं रक्तांशुका नववधूरिव भाति भूमिः।"**[131]

किंशुक का पुष्प देंखने में अति सुन्दर होता है किन्तु निर्गन्ध होता है–"निर्गन्धा इव किंशुकाः।" इसे लैटिन भाषा में Butea frondosa Kean तथा हिन्दी भाषा में ढाक, पलाश तथा टेसू कहते हैं। इसके पर्यायों का उल्लेख इस प्रकार मिलता है–

**"किंशुको वातपोथश्च रक्तपुष्पोऽथ याज्ञिकः।**
**त्रिपर्णो रक्तपुष्पश्च पूतद्रुर्ब्रह्मवृक्षकः॥"**

**क्षारश्रेष्ठः पलाशश्च बीजस्नेहः समिद्वरः।**[132]
**क्षारश्रेष्ठः कृमिघ्नश्च संग्राही दीपनः सरः।**

**प्लीहगुल्मग्रहण्यर्शोवातश्लेष्मविनाशनः॥**[133]

धन्वन्तरि निघण्टु में किंशुक के पुष्प को सुगन्धित एवं मधुर कहा गया है–

**"किंशुकस्यापि कुसुमं सुगन्धि मधुरं च यत्।**
**बीजं तु कटुकं स्निग्धमुष्णं कृमिबलासजित्॥"**[134]

किंशुक के पुष्प को कामदेव का धनुष कहा है–

**"सत्किंशुकं यद्धनुः ..... ।"**[135]

**कुरबक** – वसन्त ऋतु में कुरबक वृक्ष की मञ्जरियों की शोभा अद्भुत होती है–**"शोभां परां कुरबकद्रुममञ्जरीणाम्।"**[136] कुरबक का पुष्प श्याम और श्वेत व लाल वर्ण का होता है–**"अग्रेस्त्रीनखपाटलं**

कुरबकं श्यामं द्वयोर्भागयोः।''[137] ''कुरबकं श्यामावदातारुणम्''।[138] शिशिर ऋतु के बीत जाने के बाद ही कुरबक की कलियाँ खिलती हैं – ''संनद्धं यदपि स्थितं कुरबकं तत्कोरकावस्थया।''[139] कुरबक के पुष्प जब झड़ कर पृथ्वी में बिखर जाते हैं तब वसन्त ऋतु की प्रौढ़ावस्था का प्रभाव दिखाई देता है– ''विकीर्णकुरबकफलजालक. .....परिणामाभिमुखमृतोः।''[140] कुरबक के पुष्पों से केशसज्जा की जाती है– ''नवकुरबकपूर्णः केशपाशो मनोज्ञः''[141] तथा ''चूडापाशे नवकुरबकं'' [142]। धन्वन्तरि निघण्टु के अनुसार यह कटसरैया की जाति का वृक्ष है जिसका वानस्पतिक नाम Barleria Cristala तथा हिन्दी में पियावासा तथा कटसरैया कहते हैं। इसके पर्यायों का उल्लेख भी किया गया है–

**''सैरेयकः सहचरः सैरेयश्च सहाचरः।**
**पीतोऽथ नीलश्च कुसुमैस्तं विभावयेत्।**
**पीतः कुरण्टको ज्ञेयो रक्तः कुरबकं स्मृतः।।**[143]

**कुन्द** – कुन्द के पुष्प श्वेत वर्ण के होते हैं–''कुन्दैः सविभ्रमवधूहसितावदातैरुद्द्योतितान्युपवनानि मनोहराणि''।[144] कुन्द के फूलों की चमक स्त्रियों की मुस्कान पर चमक उठने वाली दाँतों की चमक से ज्यादा श्वेत होती है– ''स्मितदशनमयूखान्कुन्दपुष्पप्रभाभिः।[145] वसन्त ऋतु की दक्षिणानिल कुन्द की लता को नचाती है–''निषिञ्चन्माधवीं लक्ष्मीं लतां कौन्दीं च लासयन्।''[146] इसका पुष्प रात को खिलता है और दिन में मुरझा जाता है–''प्रातः कुन्दप्रसवशिथिलं।''[147] इसके पुष्पों से केशों का श्रृङ्गार किया जाता है–''अलके बालकुन्दानुविद्धम्''[148]। वसन्त ऋतु में इसके पीले पत्ते गिर जाते हैं तथा पुष्पों की संख्या कम हो जाती है–''माधवपरिणतपत्रा कतिपयकुसुमेव कुन्दलता।''[149] इसका लैटिन नाम Jasminum Pubesecns willd है। धन्वन्तरि निघण्टु में इसके पर्याय निम्नवत् बताये गये हैं–

**''कुन्दः सुमकरन्दः सदापुष्पो मनोहरः।**
**अट्टहासो भृङ्गसुहृच्छुक्लः शाल्योदनोपमः।।''**[150]

**मल्लिका** – वसन्त ऋतु में मल्लिका की कलियाँ खिल जाती है–''पुष्पं च फुल्लं नवमल्लिकायाः।''[151] मल्लिका के पुष्प सायंकाल में खिलते हैं तथा सुगन्ध से वातावरण को भर देते हैं–''वनेषु सायंतनमल्लिकानां विजृम्भणोद्गन्धिषु कुड्मलेषु।''[152] सायंकाल में खिलने वाले इसके पुष्पों को केशों में सजाते हैं – ''विन्यस्तसायंतनमल्लिकेषु...केशेषु लेभे...।''[153] इसके पर्याय इस प्रकार हैं–

**''मल्लिका शीतभीरुश्च मदयन्ती प्रमोदिनी।**
**मदनीया गवाक्षी च भूपद्यष्टपदी तथा।''**[154]

यह मुखरोगों तथा नेत्ररोंगो की नाशक है–

**''मल्लिकोष्णा कटुः स्वादुदरियत्यास्यजान्गदान्।**
**संत्रासयति नेत्रोत्थरुजः पित्तसमीरजित्।।''**[155]

मल्लिका को लैटिन भाषा में Jasminum Sambac Ait कहा गया है।

**अशोक** – वसन्तागमन की सूचना अशोक वृक्षों में खिलने वाले पुष्पों से हो जाती है। वसन्तागम के साथ ही अशोक के वृक्ष में कोपलें निकल जाती हैं तथा वृक्ष में नीचे से ऊपर तक मूँगे के समान लाल-लाल पुष्प खिल जाते हैं–''आमूलतो विद्रुमरागताम्रं सपल्लवाः पुष्पचयं दधानाः।''[156] वसन्त ऋतु में लाल अशोक का फल ऐसा लगता है मानो खिलने ही वाला है–''रक्ताशोकमुपोढरागसुभगं भेदोन्मुखं तिष्ठति।''[157]

लाल अशोक के फूलों से केशों का श्रृंगार किया जाता है–''चलेपु नीलेष्वलकेष्वशोकं।''[159] इस वृक्ष को लैटिन भाषा में Saraca Indica hinn कहा जाता है।

इसके पर्यायों का वर्णन भी मिलता है–

**''अशोकः शोकनाशश्च विचित्रः कर्णपूरकः।**
**विशोको रक्तको रागी चित्रः षट्पदमञ्जरी।।''[160]**

यह शीतवीर्य, अर्श, कृमि, अपची तथा व्रण का नाशक है–

**''अशोकः शीतलाश्चार्शः कृमीन् हन्ति प्रयोजितः।**
**अपचीं नाशयत्येव सर्वव्रणविनाशनः।।**
**अशोको मधुरो हृद्यः सन्धानीयः सुगन्धिकः।।''[161]**

अकुसुमित अशोक के पेड़ पर सुन्दरी के चरण स्पर्श दोहद का कार्य करते हैं। दोहद को वृक्षादि का पोषक कहा जाता है–''वृक्षादिपोषकं दोहदं''। अशोक के जिन वृक्षों में सुन्दरी का चरण प्रहार होता है वह पुष्पित होता है–''कुसुमं कृतदोहदस्त्वया यदशोकोऽयमुदीरयिष्यति।।[162] तथा ''नवकिसलयरागेणाग्रपादेन बाला. ... अकुसुमितअशोकं दोहदापेक्षया।''[163] अशोक का वृक्ष स्त्रियों के वामपाद के प्रहार का अभिलाषी होता है–''रक्ताशोक... वामपादाभिलाषी।।''[164] कुछ विशेष वृक्ष विशेष प्रकार के दोहद के अभिलाषी होते हैं–

**पादाघातादशोकस्तिलककुरबकौ वीक्षणालिङ्गनाभ्यां**
**स्त्रीणां स्पर्शात् प्रियङ्गुर्विकसति बकुलःसीधुगण्डूषसेकात्।**
**मन्दारो नर्मवाक्यात् पटुमृदुहसनाच्चम्पको वक्त्रवातात्।**
**चूतो गीतान्नमेरुर्विकसति च पुरोनर्तनात् कर्णिकारः।।**

उक्त विवरण के आधार पर यह कहा जा सकता है कि वृक्ष और ऋतु का अन्योन्याश्रय सम्बन्ध है। ऋतुओं के आगमन, ठहराव एवं गमन की सूचना पृथक-पृथक वृक्षों में होने वाले परिवर्तन से सहज ही प्राप्त हो जाती है। वृक्षों का अंकुरण, पल्लवित होना, पुष्पित होना, फलित होना तथा पत्रपुष्पफलादि से विहीन होना ऋतुओं पर पूर्णतया आधारित होता है। वृक्षों की अवस्था से ऋतु की बाल्या, यौवना तथा प्रोढ़ावस्था का अनुमान भी किया जा सकता है। पादपों के नित्य पुष्पित होने का भी उल्लेख कालिदास ने किया है–''पादपा नित्यपुष्पा'' तथा ''नित्यपद्मा नलिन्यः।''[165] अलकापुरी की कुलवधुओं का कमल, कुन्द, लोध्र, कुरवक, सिरस कदम्बादि के पुष्पों से अलंकृत रहने का उल्लेख है–

**''हस्ते लीलाकमलमलके बालकुन्दानुविद्धं**
**नीतालोध्रप्रसवरजसा पाण्डुतामानने श्रीः।**
**चूडापाशे नवकुरबकं चारु कर्णे शिरीषं**
**सीमन्ते च त्वदुपगमजं यत्र नीपं वधूनाम्।।''[166]**

एक ही ऋतु में सभी पुष्पों के उत्पन्न होने का विज्ञान भी संभवतः हमारे प्राचीन मनीषियों को ज्ञात था। एक ऋतु के पुष्पफलादि को दूसरे ऋतु में उत्पन्न करने तथा वृक्षों के पुष्पफलादि को दूसरे ऋतु में उत्पन्न करने तथा वृक्षों के पुष्पफलादि में विचित्रीकरण से सम्बन्धित क्रियाओं के उल्लेख संस्कृत के ग्रन्थों में प्राप्त होते हैं। मनुष्यों की भाँति वृक्षादि भी सजीव होते हैं जिस प्रकार ऋतुकाल तथा स्नेह व प्रेमादिपूर्ण कृत्यों का प्रभाव प्राणियों पर पड़ता है उसी प्रकार वृक्षादि पर भी ऋतुओं के प्रभाव के साथ-साथ मानव द्वारा दिये गये भावात्मक संवेगों का प्रभाव भी निःसंदेह पड़ता है जो उनके उत्तम विकास में पूर्ण सहायक होता है।

## सन्दर्भटिप्पणी


1. निरुक्त 2.7.24
2. ऋग्वेद 1.164.2
3. निरुक्त 4.1.27
4. ऋग्वेद 1.164.11
5. हिन्दी विश्वकोश भाग तीन पृष्ठ 437
6. शार्ङ्धरपद्धति श्लोक सं.-2144
7. बृहद्वास्तुमाला श्लोक सं.-31
8. बृहद्वास्तुमाला श्लोक सं.-38
9. बृहद्वास्तुमाला श्लोक सं.-40
10. शार्ङ्धरपद्धति श्लोक सं.-2153
11. शार्ङ्धरपद्धति श्लोक सं.-2154
12. अग्निपुराण श्लोक सं.-282.7
13. अग्निपुराण श्लोक सं.-282.8
14. शुक्रनीति-4.4.53
15. बृहत्संहिता-155/14
16. निरुक्त 4.4.27
17. ऋतुसंहार-1.1
18. विक्रमोर्वशीय-(अंक 3), पृ. सं. 190
19. ऋतुसंहार-1.23
20. अभिज्ञानशा.-3.18
21. विक्रमोर्वशीय-4.61
22. विक्रमोर्वशीय-3.21
23. अभिज्ञानशा.-(अंक 2) पृ.सं. 24
24. अभिज्ञानशा.-1.4
25. अभिज्ञानशा.- (अंक 3) पृ.सं. 38
26. अभिज्ञानशा.- (अंक 3) पृ.सं. 40
27. कुमारसंभव - 1.41
28. कुमारसंभव-5.4
29. मेघदूत उ. श्लोक सं. 2
30. धन्वन्तरिनिघण्टु-5/47/102
31. धन्वन्तरिनिघण्टु-5/47/103
32. ऋतुसंहार-1.26
33. धन्वन्तरि नि.-5/54/118
34. धन्वन्तरि नि.-5/54/116
35. निरुक्त 4.4.27
36. ऋतुसंहार-2.29
37. ऋतुसंहार-2.27
38. ऋतुसंहार-2.14
39. ऋतुसंहार-2.1
40. ऋतुसंहार-2.17
41. ऋतुसंहार-2.24
42. ऋतुसंहार-2.25
43. ऋतुसंहार-2.21
44. धन्वन्तरि नि.-5/43/94
45. धन्वन्तरि नि.-5/43/95
46. धन्वन्तरि नि.-5/43/96
47. ऋतुसंहार-3.13
48. ऋतुसंहार-2.17
49. धन्वन्तरि नि.-5/52/113
50. धन्वन्तरि नि. 5/52/114
51. ऋतुसंहार-2.21
52. धन्वन्तरि नि. 5/48/104
53. धन्वन्तरि नि. 5/48/105
54. ऋतुसंहार-2.24
55. ऋतुसंहार-2.27
56. ऋतुसंहार-2.17
57. ऋतुसंहार-2.21
58. रघुवंश-9.30
59. ऋतुसंहार-2.25
60. धन्वन्तरि नि.-5/70/142
61. धन्वन्तरि नि.-5/70/143
62. मेघदूत- उ. 40
63. ऋतुसंहार-3.18
64. ऋतुसंहार-3.2
65. ऋतुसंहार-3.19
66. धन्वन्तरि नि.-5/60/126
67. धन्वन्तरि नि.-5/60/127
68. रघुवंश, 13/77
69. ऋतुसंहार-3/1
70. वही, 3/2
71. वही, 3/2
72. वही, 3/13
73. वही. 3/14
74. वही, 3/15
75. वही, 3/18
76. विक्रमोर्वशीय, 3.16
77. अभिज्ञान शा.-5/28
78. ऋतुसंहार, 3/15

79. धन्वन्तरि, नि., 4/69/136
80. वही, 4/69/137
81. अभिज्ञानशा., प्रथम अंक, पृ. 16
82. ऋतुसंहार, 3.2
83. वही, 3.13
84. रघुवंश, 5.48
85. धन्वन्तरि नि., 3/40/79
86. वही, 3/40/80
87. ऋतुसंहार, 3.6
88. धन्वन्तरि नि., 1/87/194
89. वही, नि., 1/87/195
90. ऋतुसंहार, 3.14
91. धन्वन्तरि नि., 4/36/75
92. निरुक्त 4.27
93. ऋतुसंहार, 4.1
94. वही, 4.19
95. रघुवंश, 3.2
96. उत्तरमेघदूत, 2
97. धन्वन्तरि नि., 3/77/155
98. वही नि., 3/77/156
99. ऋतुसंहार, 4.11
100. रघुवंश, 8.61
101. धन्वन्तरि नि., 3/8/15
102. वही नि., 3/8/16
103. ऋतुसंहार, 5.3
104. ऋतुसंहार, 5.1
105. वही, 6.2
106. रघुवंश, 9.31
107. वही, 9.26
108. मालविकाग्निमित्रम्, 5.5
109. वही, तीसरा अंक, पृ.सं. 270
110. विक्रमोर्वशीयम्, 2.7
111. वही, 2.6
113. ऋतुसंहार, 6.1
114. विक्रमोर्वशीयम्, 2.6
115. ऋतुसंहार, 6.36
116. मालविकाग्नि., तीसरा अंक, पृ.सं. 271
117. वही, 5.4
118. धन्वन्तरि नि., 5.1.1
119. वही, 5.1.2-3
120. ऋतुसंहार, 6.3
121. धन्वन्तरि नि. 5/63/131
122. वही नि. 5/63/132
123. कुमारसंभव, 3.28
124. ऋतुसंहार, 6.22
125. विक्रमोर्वशीय, 2.22
126. ऋतुसंहार, 6.6
127. धन्वन्तरि नि. 1/96/217
128. वही, 1/96/218
129. रघुवंश, 9.31
130. ऋतुसंहार, 6.22
131. वही, 6.21
132. धन्वन्तरि नि., 5/74/148
133. वही, 5/74/149
134. वही, 5/74/150
135. ऋतुसंहार, 6.38
136. वही, 6.20
137. विक्रमोर्वशीयम्, 2.7
138. मालविकाग्निमि., 3.5
139. अभिज्ञानशा. छठा अंक, पृ. 95
140. मालविकाग्निमि., 5.4
141. ऋतुसंहार, 6.33
142. उत्तरमेघदूत, श्लोक सं. 2
143. धन्वन्तरि नि. 1/120/268-269
144. ऋतुसंहार, 6.25
145. ऋतुसंहार, 6.31
146. विक्रमोर्वशीय, 2.4
147. मेघदूत उ., श्लो.सं. 56
148. मेघदूत उ., श्लो.सं. 2
149. मालविकाग्निमित्रम्, 3.8
150. धन्वन्तरि नि., 5/67/138
151. ऋतुसंहार, 6.6
152. रघुवंश, 16.47
153. वही, 16.50
154. धन्वन्तरि नि., 5/58/123
155. वही नि., 5/58/124
156. ऋतुसंहार, 6.18
157. विक्रमोर्वशीय, 2.7
159. ऋतुसंहार, 6.6

160. धन्वन्तरि नि., 5/73/146
161. वही, 5/73/147
162. रघुवंश, 8.62
163. मालविकाग्निमित्रम्, 3.12
164. मेघदूत उ., 18
165. वही, उ. 3
166. मेघदूत उ., 2

**सन्दर्भग्रन्थसूची**


1. निरुक्तम् - यास्कप्रणीतम्, कश्यप प्रजापतिकृत निघण्टुभाष्यरूपम्, श्रीमद् दुर्गाचार्यकृत-ऋज्वर्थाख्य-व्याख्यानुसारिण्या, सम्पा. मुकुन्द झा बक्षी, प्रकाशक : पाणिनी, 4225-ए, स्ट्रीट नं. 1, 1 अन्सारी रोड, दरियागंज, नई-दिल्ली-2, सन् 1982।
2. अग्निपुराण (भूमिका एवं पाठ संशोधन) डॉ. राजेन्द्र शर्मा, नाग पब्लिशर्स, नई दिल्ली 1985
3. हिन्दी विश्वकोश, भाग-तीन, सम्पादक - नागेन्द्र वसु, बी.आर. पब्लिशर्स कार्पोरेशन, दिल्ली, वर्ष 1986
4. शाङ्र्गधरपद्धति, सम्पादक - डॉ. पीटर पीटरसन, चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान, दिल्ली 1987, व्रजजीवन प्राच्य भारती ग्रन्थमाला -25
5. बृहत्संहिता हरिदाससंस्कृत सीरीज 369 सम्पा.-व्याख्याकार - डॉ. सुरकान्त झा, चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी
6. शुक्रनीति, काशी संस्कृत सीरीज - 185, सम्पादक -पं. श्री ब्रह्माशंकर मिश्र, चौखम्बा संस्कृत सीरीज, वाराणसी 1987
7. कालिदास-ग्रन्थावली, चौखम्बा सुरभारती-ग्रन्थमाला-55, आचार्य सीताराम चतुर्वेदी चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन, वाराणसी
8. ऋग्वेदसंहिता कृष्णदास संस्कृत सीरीज 37, कृष्णदास अकादमी, वाराणसी 1983
9. वृहद्वास्तुमाला (हिन्दी टीका सहित), चौखम्बा सीरीज साहित्य, वाराणसी
10. धन्वन्तरि-निघण्टु (हिन्दी टीका सहित), प्रो. झारखण्डे ओझा, व्रजजीवन प्राच्य भारती ग्रन्थमाला, चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान, दिल्ली।



**डॉ. ( श्रीमती ) बीना मिश्रा**

***संग्रहालयाध्यक्ष, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद***




# कलाओं के सन्दर्भ में श्रीमद्भागवत पुराण : एक विहंगम अवलोकन

शैलकुमारी मिश्र

*भारतीय परम्परा में श्रीमद्भागवतमहापुराण साक्षात् भगवान् का श्री विग्रह माना जाता है। यह पुराण विद्या का महार्णव है। एक ओर यह पुराण वैष्णव संस्कृति और साधना का गम्भीर ग्रन्थ है, तो दूसरी ओर सौन्दर्यबोध कराने वाले काव्यगत वैशिष्ट्यों एवं समस्त कलाओं से पाठकों को मुग्ध करता है। कला के अनेक अर्थ होते हैं। इनकी संख्याओं में भी पयोप्त भेद हैं। उपनिषद्, तन्त्रशास्त्र भरतनाट्य शास्त्र तथा वात्स्यायन कामसूत्र में कलाओं के विषय में पर्याप्त चर्चा की गई है। भारतीय संस्कृत साहित्य में सबसे अधिक कलाओं की परिगणना आचार्य वात्स्यायनोक्त कामसूत्र मे की गई है। ये कलायें व्यावहारिक एवं जीवनोपयोगी भी हैं। श्रीमद्भागवत पुराण कल्पतरु की भाँति है, अतः जिस किसी दृष्टि से अन्वेषण किया जाये, तद् विषयक पर्याप्त सामग्री प्राप्त होती है। कलाओं के सन्दर्भ में भी यही स्थिति है, समस्त कलाओं का यह आकर ग्रन्थ है। गहन अध्ययन करने पर इस महापुराण में आचार्य भरत द्वारा निर्दिष्ट एवं वात्स्यायन प्रोक्त समस्त कलाओं के सन्दर्भ प्राप्त होते हैं। यहाँ श्रीमद्भागवत महा पुराण में प्राप्त कलाओं का दिग्दर्शन मात्र कराने की चेष्टा की गई है।*

''पादाम्बुजोऽखिलकलादिगुरुर्ननर्त''[1]

महर्षि व्यास प्रणीत समस्त पुराणों में अन्यतम एवं उत्कृष्टतम पुराण श्रीमद्भागवत महापुराण माना जाता है। यह पुराणों का मुकुटमणि है। यह अपने विषय-वस्तु और वर्णन शैली के कारण अन्य पुराणों से भिन्न एवं महनीय है। महर्षि वेदव्यास की यह चरम रचना मानी जाती है। यद्यपि इसके पूर्व उनके द्वारा वेदों का चतुर्धा विभाजन, पुराणों का ग्रथन, महाभारत तथा ब्रह्मसूत्रों का प्रणयन हो चुका था, तथापि महर्षि का मन अशान्त था। वे अपनी अब तक की रचनाओं से पूर्ण संतुष्ट नहीं थे। तभी देवर्षि नारद ने सरस, सरल एवं भक्तिप्रवाहयुक्त रचना के लिए उन्हें प्रेरित किया-

विचक्षणोऽस्यार्हति वेदितु विभो-
रनन्तपारस्य निवृत्ततः सुखम्।
प्रवर्तमानस्य गुणैरनात्मन-
स्ततो भवान्दर्शय चेष्टितं विभोः।।[2]

जिसकी परिणति भागवत के रूप में हुई। श्रीमद्भागवत पुराण श्रीकृष्णं के भक्तिरस का सागर है, यह समस्त श्रुतियों का सार है। यह पुराण साक्षात् भगवान् श्रीकृष्ण का श्री विग्रह माना जाता है। स्वयं भगवान् ने कहा है-

**यत्र-तत्र भवेत् पुण्यं शास्त्रं भागवतं कलौ।**
**तत्र-तत्र सदैवाहं भवामि त्रिदशैः सह।।**

भागवत पुराण विद्या का महार्णव है, इसीलिए इसके विषय में कहा जाता है– **'विद्यावतां भागवते परीक्षा'** बड़े-बड़े शास्त्र मर्मज्ञ विद्वान् भी इसके गूढार्थ को आत्मसात् करने में असमर्थ रहते हैं। यह पुराण एक ओर तो वैष्णव संस्कृति और साधना का ज्ञान गम्भीर ग्रन्थ है, तो दूसरी ओर सौन्दर्य बोध कराने वाले काव्यगत वैशिष्ट्यों से भी पाठकों को ओत-प्रोत करता है।

श्रीमद्भागवत में भगवान् श्रीकृष्ण को 'नटवरवपुः' कहा गया है (नटवत् वरं वपुः बिभ्रत् कृष्णः) नटवर वहीं हो सकता है जो समस्त कलाओं में प्रवीण हो। भागवत में कहा गया है–सभी अवतार अंश तथा कला रूप से हैं किन्तु भगवान् श्रीकृष्ण सर्व अंश, समस्त कलाओं एवं सभी ऐश्वर्यों से परिपूर्ण है–**''एते चांशकलाः पुंसः कृष्णस्तु भगवान् स्वयम्''**[3]। कला के अनेक अर्थ होते हैं। पारिजातकोष में चन्द्रमा की अमृता, पुष्टि, तुष्टि, रति, धृति आदि षोडश कलाओं का उल्लेख है।

**अमृता मानदा पूषा तुष्टिः पुष्टीरतिधृतिः।**
**शशिनी चन्द्रिका कान्ति ज्योंत्स्ना श्रीः प्रीतिरङ्गदा,**
**पूर्णा पूणामृता कामदायिन्यः स्वरजाः कलाः।।**[4]

वाचस्पत्यम् में सोममण्डल की 16 सूर्यमण्डल की 12 तथा वह्निमण्डल की 10 कलाओं का उल्लेख है।[5] छान्दोग्योपनिषद्[6], बृहदारण्यकोपनिषद् में भी कलाओं का वर्णन मिलता है।

**षोडशकलस्तस्य रात्रय एव पञ्चदशकला।**
**ध्रवैवास्य षोडशीकला स रात्रिभिरेव च पूर्यतेऽपक्षीयते।।**[7]

तन्त्र शास्त्र के सुभगोदय एवं नित्याषोडशिकार्णव ग्रन्थों में षोडश कलाओं की चर्चा है। षोडशी कला सच्चिदानन्द स्वरूपिणी है, तन्त्रोक्त इन सभी कलाओं का भगवती ललिता के साथ तादात्म्य है।

उक्त कलाएँ दार्शनिक दृष्टि से सही होने पर भी व्यावहारिक दृष्टि से अपूर्ण प्रतीत होती हैं क्योंकि संसार की समस्त कलाएँ इनमें परिगणित नहीं हो सकती। आधुनिक सौन्दर्यशास्त्रियों ने भी कला को परिभाषित किया है। इनके अनुसार सौन्दर्य की कुशलतापूर्वक अभिव्यक्ति ही कला है। यह कला की समष्टि रूपात्मक परिभाषा हो सकती है। किन्तु इस परिभाषा के अन्तर्गत वे कलाएँ नहीं आ सकती जिनका वर्णन वात्स्यायन ने अपने ग्रन्थ कामसूत्र में किया है। वात्स्यायन के कामसूत्र में चौंसठ ललित कलाओं के साथ ही वास्तुविद्या, तक्षण, क्रीडा शकुन विचार मण्डनादि कलाओं की भी चर्चा है, जो व्यावहारिक एवं जीवनोपयोगी भी हैं। भारतीय संस्कृत साहित्य में वात्स्यायनोक्त चौंसठ कलाओं में से कतिपय कलाओं का उल्लेख पर्याप्त एवं कुछ अल्प मात्रा में उपलब्ध होता है किन्तु श्रीकृष्ण का विग्रहभूतपुराण श्रीमद्भागवत में शोधपरक दृष्टि से अध्ययन करने पर सभी चौंसठ कलाओं का सन्दर्भ प्राप्त होता है।

व्याकरण, ज्योतिष, दर्शन आदि शास्त्र भी कला की परिभाषा के अन्तर्गत आते हैं किन्तु ये बौद्धिक विकास करते हैं, जबकि ललित कलायें बौद्धिक विकास के साथ ही व्यावहारिक एवं मानसिक विकास भी करती हैं, तथा मनुष्य को जीने की कला सिखाती है। इसीलिए विद्वानों ने कला को इन नामों से अभिहित किया है –

**नन्दिनी सुभगा सिद्धा सुभगङ्करणीति च।**
**नारीप्रियेति चाचार्यैः शास्त्रेष्वेषा निरूच्यते।।**

कलाओं की भिन्न प्रकृतियाँ हैं। अतः विद्वानों ने प्रकृति के आधार पर समस्त कलाओं को पाँच वर्गों में बांटा है–चारू, कारू, औपनिषदिक, बुद्धि वैक्षण्य तथा क्रीडा कौतुक। आचार्य वात्स्यायन ने कामसूत्र में कलाओं की उपादेयता के सन्दर्भ में कहा है–

**कलानां ग्रहणादेव सौभाग्यमुपजायते।**
**देशकालौ त्वपेक्ष्यासां प्रयोगः संभवेन्न वा।।**[8]

कलाओं का मानव जीवन में बड़ी उपादेयता है। कलाएँ मनुष्य के स्वस्थ, सामाजिक एवं उनके सर्वाङ्गीण विकास में सहायक होती है।

भागवत में उपलब्ध कलाओं को सुविधा की दृष्टि से छः वर्गों में विभक्त करते हैं–1. ललित कला, 2. भवन सज्जा कला (वास्तुकला), 3. काव्य विषयक कला, 4. मण्डनादिक कला, 5. क्रीडा सम्बन्धित कला, 6. विविध प्रकीर्ण कला।

प्रथम कला के अन्तर्गत गीत, वाद्य तथा नृत्य के पर्याप्त अवसर उपलब्ध होते हैं। ललित कलाओं में सबसे श्रेष्ठ कला है संगीत। संगीत-नृत्य, गीत एवं वाद्य तीनों का सम्मिश्रित रूप है। गीत के साथ चलता है वाद्य और वाद्य का अनुकरण करता है नृत्य। भारतीय मनीषियों ने जिस किसी भी शास्त्र का प्रणयन किया है, उसके अन्तस्तल तक प्रविष्ट होकर अशेष रूप से निरूपित किया है। कोई भी पक्ष अनालोचित नहीं छोड़ा। सभी शास्त्रों का लक्ष्य एकमात्र पुरूषार्थ चतुष्ट्य के द्वारा आध्यात्मिक आनन्द की प्राप्ति ही है। इसी प्रकार ललित कला के सभी विधाओं पर पृथक्-पृथक् सुविस्तृत शास्त्र निर्मित हैं। लेख अत्यधिक विस्तृत न हो जाए अतः इन कलाओं के मुख्य विधाओं का श्रीमद्भागवत में दिग्दर्शन मात्र कराना ही उचित होगा।

सर्वप्रथम ललित कला के अन्तर्गत संगीत कला के सन्दर्भों की चर्चा करते हैं। श्रीमद्भागवत पुराण में अनेक ऐसे स्थल आए हैं जहाँ वर्णित गीत चित्त को अनायास आकृष्ट कर लेते हैं। इनमें गोपीगीत, वेणुगीत, युगलगीत एवं भ्रमरगीत प्रशस्त हैं। इनको सुनने मात्र से–'पिबत भागवतं रसमालयं मुहुरहो रसिका भुवि भावुकाः' इस श्लोक की यथार्थता समझ में आ जाती है।

भारतीय परम्परा में संगीत विद्या गान्धर्व विद्या भी कही जाती है, जो सामवेद का उपवेद है। संगीत में स्वरों का बहुत महत्त्व है। सप्तस्वरों की नीव पर ही संगीत शास्त्ररूपी भवन निर्भर है। ये सप्त स्वर ही संगीत शास्त्र के मूल आधार है। स्वरों की चर्चा भागवत में भी आई है–

**उष्माणमिन्द्रियाण्याहुरन्तःस्था बलमात्मनः।**
**स्वराः सप्तविहारेण भवन्ति स्म प्रजापतेः।।**[9]

संगीत में गीत, वाद्य तथा नृत्य तीनों का समावेश है। आचार्य भरत ने नाट्य शास्त्र में 28 वें से 34वें अध्याय तक गीत तथा वाद्य का विस्तार से वर्णन किया है। नाट्य प्रयोग की दृष्टि से गीत, वाद्यों का संतुलित प्रयोग अति महत्त्वपूर्ण होता है। आचार्य भरत ने गीत, वाद्य तथा नाट्य के एकीभाव को 'अलात चक्र' कहा है

**एवं गीतञ्च वाद्यञ्च नाट्यञ्च विविधाश्रयम्।**
**अलातचक्रं प्रतिमं कर्तव्यं नाट्ययोक्तृभिः।।**[10]

भागवत भी इसका उल्लेख करता है।

**स्तवनै र्जयशब्दैश्च तद्वीर्यमहिमाङ्कितैः।**
**नृत्यवादित्रगीतैश्च शङ्खदुन्दुभिनिस्वनैः।।**[11]

भागवत पुराण के दशमस्कन्ध में इन तीनों का सम्यक् सामञ्जस्य दर्शाया गया है। इसमें शास्त्रीय संगीत के साथ लोकगीतों का भी प्रचुर वर्णन मिलता है। गोपियों के भाव एवं रसपूर्ण गीतों साथ ही गन्धर्व, किन्नर, अप्सरा, वन्दी एवं वैतालिक गीतों का भी पदे-पदे दर्शन होता है। भागवत में संगीत के अनेक ऐसे प्रसंग प्राप्त होते हैं, जो हठात् मन्त्र मुग्ध कर देते हैं। इनमें गोपीगीत सर्वश्रेष्ठ माना जाता है। वहीं वेणुगीत, युगलगीत, भ्रमर गीत भी उच्चकोटी के गीत हैं, जो मानव को ही नहीं अपितु पशु, पक्षी, वृक्ष, नदी आदि जीवमात्र को मुग्ध करते हैं। वेणुगीत को सुनकर गोपाङ्गनायें। चित्रवत् विगलित वेद्यान्तरा हो जाती हैं। ये श्रीकृष्ण के एक-एक शब्द को संगीत की तरह अनुभव करती हैं –

**'मधुरया गिरा वल्गुवाक्यया वुधमनोज्ञया पुष्करेक्षणा।**
**विधिकरीरिमा वीरमुह्यतीरधरसीधुनाऽऽप्यायस्वनः।।**[12]

गोपीयाँ गायनकला की प्रत्येक विधा से सुपरिचित थीं। वे गायन के साथ नृत्य कला में भी प्रवीण थी। गोपियों के गीत की स्वयं श्रीकृष्ण ने भी सराहना की है –

**काचित् समं मुकुन्देन स्वरजातीरमिश्रिताः।**
**उन्निन्ये पूजिता तेन प्रीयता साधुसाध्विति।**
**तदेव ध्रुवमुन्निन्ये तस्यै मानं च बह्वदात्।**[13]

**वाद्य-** याज्ञवल्क्य स्मृति में वादन कला के महत्त्व को दर्शाते हुए वाद्य को मोक्षप्राप्ति में साधन वतलाया गया है।

**वीणावादनतत्त्वज्ञः श्रुतिजातिविशारदः।**
**तालज्ञश्चाप्रयासेन मोक्षमार्ग च गच्छति।।**[14]

अमरकोष में अनेक प्रकार के वाद्य समूह के समवेत वादन को 'आतोद्य' कहा गया है -

**''चतुर्विधमिदं वाद्यं वादित्रातोद्यनामकम्।**
**यत्तु तन्त्रीकृतं प्रोक्तं नानातोद्य समाश्रयम्।।''**[15]

यही आतोद्य जब स्वर, ताल और पदों का आश्रय लेता है, तब गान्धर्व कहा जाता है।

**''गान्धर्वमिति तज्ज्ञेयं स्वरतालपदाश्रयम्।''**[16]

गान्धर्व शास्त्र में अनेक प्रकार के वाद्यों के भेद-प्रभेद प्राप्त होते हैं। पृथक्-पृथक् वादकों की वीणायें भी भिन्न-भिन्न नामों से जानी जाती थीं। वीणा के मुख्यतः 19 नाम प्राप्त होते हैं। भागवत पुराण में भी अनेक वाद्यों की चर्चा आई है। किसी भी माङ्गलिक अवसरों पर या युद्ध के लिए प्रस्थान करने पर अथवा रण से विजयी होकर घर लौटने पर मंगल वाद्य बजाये जाते थे। भागवत में मृदङ्ग, मुरज, पणव, दुन्दुभि, शंख, तूर्य, भेरी, वीणा तथा वेणु आदि वाद्यों का उल्लेख बहुशः हुआ है।

**मृदङ्गशंखभेर्यश्च वीणापणवगोमुखाः।**
**धुन्धुर्यानकघण्टाद्या नेदुर्दुन्दुभयः समम्।।**[17]

भगवान् श्रीकृष्ण के जन्मोत्सव पर देवताओं ने दुन्दुभि वादन किया था।[18] भगवान् स्वयं कुशल वेणु वादक थे। जिसकी अभिव्यक्ति इस पद्य में होती है –

**विविधगोपचरणेषु विदग्धे–**
**वेणुवाद्य उरूधा निजशिक्षाः।**
**तवसुतः सति यदाधरबिम्बे**
**दत्तवेणुरनयत् स्वरजातीः॥[19]**

**नृत्य–** भागवत पुराण में अनेक स्थलों पर नृत्य का अद्भुत प्रदर्शन हुआ है। भागवत के दशम स्कन्ध में महारास का वर्णन पाँच अध्यायों में है, जिसको रासपञ्चाध्यायी कहते हैं। रासपञ्चाध्यायी को अनेक सन्तों, मनीषियों ने व्याख्यायित किया है। स्वामी करपात्री जी महाराज का भी रासपञ्चाध्यायी पर 'रास रहस्य' नामक अति गम्भीर प्रवचन प्रकाशित हुआ है। भागवत में शास्त्रीय एवं देशी अनेक प्रकार के नृत्य का प्रसंग मिलता है। महारास में भगवान् ने गोपियों के साथ कभी मण्डलाकार बनाकर नृत्य किया है, कभी पृथक् होकर तो कभी एक-एक गोपी के साथ एक-एक कृष्ण होकर संयुक्त रूप से विभिन्न मुद्राओं के साथ नृत्य किया है। वृन्दावन में गोचारण करते समय गोपबालकों के साथ भी नृत्य का प्रसंग आता है। सबसे अद्भुत नृत्य भगवान् ने यमुना में कालिया नाग के मानमर्दन के अवसर पर किया है। इस स्थल पर महर्षि व्यास ने श्रीकृष्ण के लिए लिखा है– **''पादाम्बुजोऽखिलकलादिगुरुर्ननर्त''**[20] कृष्ण को अखिल कलाओं का आदिगुरु माना है।

भागवत का दशम स्कन्ध यों तो संगीत कला से ओत-प्रोत है, तथापि इसके 75वें अध्याय के नवम एवं दशम श्लोक में वाद्य, गीत एवं नृत्य तीनों का एक साथ वर्णन है। अवसर है राजसूय यज्ञोपरान्त राधा युधिष्ठिर के अवभृथ स्नान का –

**'मृदङ्गशङ्खपणवधुन्धुर्यानक गोमुखाः।**
**वादित्राणि विचित्राणि नेदुररावभृथोत्सवे॥**
**नर्तक्यो ननृतुर्हृष्टा गायका यूथशो जगुः।**
**वीणावेणुतलोन्नादस्तेषां सा दिवमस्पृशत्॥[21]**

संगीत कला के बाद दूसरे वर्ग में वास्तु विद्या, पुष्पास्तरण, तण्डुलकुसुमबलिविकार, मणिभूमिकाकर्म, शयन रचना, तक्षण, तक्षक कर्म, धातुवाद, वृक्षायुर्वेद, आलेख्य आदि को रखा गया है। गम्भीरता से अध्ययन करने का भागवत में इन कलाओं का भूरिशः उल्लेख मिलता है। सभी प्रसंगों को उद्धृत नहीं किया जा सकता। अतः स्थल संकेत मात्र ही हो सकता है। वास्तुकला का परिचय भागवत के दशम स्कन्ध में प्राप्त होता है, जब मय द्वारा निर्मित युधिष्ठिर के भवन को देखकर दुर्योधन भ्रमित हो जाता है।

**स्थलेऽभ्यगृह्णात् वस्त्रान्तं जलं मत्वा स्थलेऽपपत्।**
**जले च स्थलवद् भ्रान्त्या मयमायाविमोहितः॥[22]**

इसी प्रकार मथुरा नगरी का निर्माण, द्वारिका पुरी का निर्माण वास्तुकला की उत्कृष्टता को व्यक्त करते हैं। इन स्थलों को भागवत के 10/75/37, 10/4/21, 22, 23 में देखा जा सकता है।

**तण्डुलकुसुम बलिविकार**–कामसूत्र की यशोधरा टीका में लिखा है–अक्षत को विभिन्न रंगों में रंगकर उनसे मणिनिर्मित भवन, आंगन, द्वार या देहली पर विभिन्न आकृतियाँ बनाकर सुसज्जित किया जाता है। आज भी यह कला दक्षिण भारत में रङ्गवल्ली, उत्तर भारत में रंगोली नाम से प्रसिद्ध है, विवाहादि माङ्गलिक अवसरों पर इनका प्रयोग होता है। यह कला अत्यन्त लोकप्रिय है। भागवत में अनेक मांगलिक अवसरों पर इस कला का प्रदर्शन हुआ है। ऐसा ही एक प्रसंग भागवत में ध्रुव के नगर आगमन पर मिलता

है, जहाँ नागरिकों ने ध्रुव के स्वागतार्थ राजमार्ग, चत्वरों एवं वीथियों को चन्दन, अक्षत पुष्प आदि के द्वारा अलंकृत किया है।

मृष्टचत्वाररथ्याट्टमार्गे चन्दनचर्चितम्।
लाजाक्षतैः पुष्पफलैस्तण्डुलैर्बलिभिर्युतम्।।[23]

**पुष्पास्तरण कला एवं शयन रचना कला**– विविध पुष्पों एवं सुकोमल पल्लवों के संयोजन से शय्या की रचना पुष्पास्तरण कला कही जाती है। इसका प्रयोग विरही जनों के कामसंताप को दूर करने एवं शीतलता प्रदान करने हेतु किया जाता है। इस कला का सन्दर्भ कवि जयदेव की रचना में पर्याप्त प्राप्त होता है। भागवत में भी यथावसर इस कला के उदाहरण मिलते हैं। भगवान् श्रीकृष्ण वन में गोपबालकों के साथ अनेक क्रीड़ा करते हुए परिश्रान्त होकर पल्लवनिर्मित शय्या पर विश्राम करते हैं–

क्वचित् पल्लवतल्पेषु नियुद्धश्रमकर्शितः।
वृक्षमूलाश्रयः शेते गोपोत्सङ्गोपबर्हणः।।[24]

इसके अतिरिक्त शयनरचना भी एक कला है, जिसकी मानव जीवन में बड़ी उपयोगिता है। मृदु, कोमल, शुभ्र-शय्या रचना के विविध प्रकार का उल्लेख मिलता है। शय्या ऐसी होनी चाहिये, जहाँ आते ही मनुष्य अपने समस्त संतापों को भूलकर अत्यन्त सुख और शान्ति का अनुभव करे। भागवत में इस कला के उदाहरण स्वरूप महात्मा ध्रुव का प्रसंग लेते हैं। जब बालक ध्रुव वन से नगर को लौटते हैं, तो उनके लिए शय्या की रचना कुछ इसी प्रकार की गई थी –

पयः फेन निभाः शय्या दान्तारूक्मपरिच्छदाः।[25]

पट्टिकावानवेत्रविक्ल्प, तक्षण, तक्षक, मणिभूमिकाकर्म धातुवाद आदि कलायें भी इस पुराण में कुशलता पूर्वक वर्णित है। उपर्युक्त प्रसंग में ही आगे पर्याप्त वर्णन मिलता है। भवनों में या राजसभा में बैठने के लिए जो आसन्दिकायें या पीठासन होते थे, उनका निर्माण बेंत, बाँस अथवा विविध प्रकार के मणियों पर नक्काशी कर किया जाता था। नक्काशी को ही सम्भवतः तक्षक कला कहा जाता है। इस प्रकार पीठासनों, सिंहासनों के निर्माण में उक्त कलाओं का प्रयोग होता था। ध्रुव के प्रसंग में इन कलाओं का दर्शन मिलता है–

आसनानि महार्हाणि यत्र रौक्मा उपस्कराः।
यत्र स्फटिककुड्येषु महामारकतेषु च
मणिप्रदीपा आभान्ति ललनारत्नसंयुताः।[26]

देवी रूक्मिणी के प्रासाद निर्माण में इन कलाओं का उत्कृष्टतम रूप लक्षित होता है। अनेक प्रकार के धातुओं के सम्मिश्रण से भवनों के गवाक्ष, स्तम्भ, भित्ति तथा प्राङ्गण निर्मित किए जाते थे।[27]

वृक्ष आयुर्वेद कला का परिज्ञान तो भागवत में पदे-पदे दृष्टिगोचर होता है। भागवत में वृन्दावन नाम से ही मानस पटल पर एक वन, उपवन, यमुना-कूल-संयुक्त हरी-भरी प्राकृतिक छटा उपस्थित हो जाती है। महर्षि व्यास इनके वर्णन में अत्यन्त सचेष्ट दिखते हैं। भागवत में इन प्रसंगों के लिए 1/7/3, 1/11/2, 3/23/40 आदि स्थल देखे जा सकते हैं।

**आलेख्य कला** – द्वार देश की भित्ति पर अथवा काष्ठ या धातु निर्मित फलक पर चित्रित आकृतियाँ आलेख्य कला कही जाती है। इस कला का आश्चर्यचकित करने वाला पूर्ण विकसित रूप बाणासुर की पुत्री उषा के सन्दर्भ में प्राप्त होता है। उषा की सखी चित्रलेखा आलेख्य कला में पूर्ण पारंगता थी। उसमें

अद्भुत प्रतिभा थी। वह विना किसी साक्ष्य के अपने सम सामयिक सभी राजाओं के चित्र बनाने में सक्षम थी। उसने उषा के लिए श्रीकृष्ण के पौत्र अनिरूद्ध का चित्र बनाया था। इसका उल्लेख भागवत के-10/62/18,19 में आया है।

यद्यपि भागवत पुराण इतिहास एवं पुराण के साथ ही एक उत्कृष्टतम काव्यग्रन्थ भी है। इसमें रस की निर्झरिणी तो प्रवाहित होती ही है, छन्दों एवं अलंकारों की योजना भी साहित्यिकों को बलात् आकृष्ट करती है। तथापि काव्यकला के उदाहरणस्वरूप इसमें स्पष्ट स्थल दृग्गोचर नहीं होते। श्रीमद्भागवत माहात्म्य में पुस्तक वाचन एवं वाचक का साङ्गोपाङ्ग निर्देश है। वक्ता और श्रोता को कैसा होना चाहिये, इसका उल्लेख पद्मपुराण के उत्तरखण्ड में श्रीमद्भागवत माहात्म्य के अन्तर्गत किया गया है। भागवत पुराण के वाचक को इन दोषों से रहित होना चाहिये-

**अनेकधर्मविभ्रान्ताः स्त्रैणाः पाखण्डवादिनः।**
**शुकशास्त्रकथोच्चारे त्याज्यास्ते यदि पण्डिताः॥**

इन गुणों से युक्त होना चाहिये-

**विरक्तो वैष्णवो विप्रो वेदशास्त्रविशुद्धिकृत्।**
**दृष्टान्तकुशलो धीरो वक्ता कार्योऽतिनिस्पृहः॥**[28]

संपाठ्य कला के उदाहरण भागवत में अनेक स्थलों पर प्राप्त होते हैं। इस कला में मुख्य रूप से वाक् शक्ति का परिचय मिलता है। वैदिकों द्वारा यज्ञानुष्ठान में, जन्मविवाहादि संस्कारों में, गुरुगृह में उच्चरित होने वाले वेद पाठ के रूप में इस कला को देखा जा सकता है। तत्कालीन समाज में सूत, मागध एवं वैतालिकों द्वारा भी सस्वर पाठ किया जाता था।

**नटनर्तकगन्धर्वाः सूतमागधवन्दिनः।**
**गायन्ति चोत्तमश्लोकचरितान्यद्भुतानि च॥**

भगवान् श्रीकृष्ण वृन्दावन में गोप बालकों के साथ विविध लीला करते हुए कभी कुछ विशिष्ट जनों के चरित्र का अनुकरण, कभी प्रकृति के साहचर्य में आनन्द के साथ भ्रमर, कोकिल, मयूर, हंस, मण्डूक की गति का अनुकरण करते हुए सुशोभित होते हैं।

**मध्ये विरेजतुरलं पशुपालगोष्ठ्यां**
**रङ्गो यथा नटवरौ क्व च गायमानौ।**[29]

इस श्लोक में नाट्य या अभिनय कला की अभिव्यक्ति होती है। इसी स्थल पर आगे भी इस प्रकार के अनेकों उदाहरण मिलते हैं जिनमें अभिनय कला का प्रदर्शन हुआ है-

**क्वचिच्च दर्दुरप्लावैर्विविधैरुपहासकैः।**
**कदाचित् स्पन्दोलिकया कर्हिचिन्नृपचेष्टया॥**[30]

भागवत पुराण सरस आख्यानों के उदाहरणों से भरा पड़ा है-ध्रुवाख्यान, पुरञ्जनोपाख्यान, अम्बरीषोपाख्यान आदि के वर्णन भागवत में क्रमशः 4/4/71, 4/8/23, 4/25/22, 9/4/18 इन स्थलों में मिलते हैं।

**छन्दो योजना कला** - यद्यपि लौकिक छन्दों में रचना के लिए महर्षि वाल्मीकि आदि कवि के रूप में जाने जाते हैं, किन्तु वाल्मीकि के अनन्तर महर्षि व्यास रचित भागवत ही सामने आता है, जिसमें विविध छन्दों का प्रयोग हुआ है। सभी प्रसिद्ध छन्दों के साथ ही कुछ उत्कृष्ट एवं अभूत पूर्व छन्दों में भी रचित पद्य हैं। यथा गोपीगीत का यह पद्य-

**जयति तेऽधिकं जन्मना व्रजः श्रयत इन्दिरा शश्वदत्र हि।**
**दयित दृश्यतां दिक्षु तावकास्त्वयि धृतासवस्त्वां विचिन्वते।।[31]**

इस पद्य में कनकमञ्जरी छन्द का प्रयोग हुआ है, जो पूर्व के काव्यों में दृष्टिगत नहीं होता। अतः छन्दोविधान कला में भी भागवत अप्रतिम है। भागवत महापुराण में काव्यगत सभी कलाओं का समाहार है। विस्तारभय से प्रत्येक का पृथक-पृथक् उदाहरण नहीं दिया जा रहा है। **अक्षरमुष्टिका** कला के अन्तर्गत किसी कथा के संकेत से शिक्षाप्रद तथ्यों से अवगत कराना होता है। भागवत के चौथे स्कन्ध में पृथु के गोदोहन की कथा से अनेक शास्त्रों के प्रयोग विधि का संकेत किया गया है। इसी प्रकार भागवत में विविध वर्णनों के द्वारा प्रायः सभी रसों का आस्वादन होता है, जिसका अनुभव रसिक, सहृदय भावुक जन किया करते हैं।

**देश, भाषा, विज्ञान-कला-** भागवत में कुछ प्रसंग ऐसे प्राप्त होते हैं, जिनसे यह सूचित होता है कि भारत का अनेक देशों के साथ व्यवहार था। अतः यहाँ के राजाओं को दूसरे देशों की भाषाओं का भी ज्ञान था 10/50/54 में यवन राजा का उल्लेख हुआ है। अतः यह स्पष्ट है कि परस्पर राजनैतिक सम्बन्धों के अन्तर्गत आदान-प्रदान हेतु भाषा सम्बन्धी कला भी अवश्य विकसित थी।

**दुर्वाचक योग** - पद्यों में क्लिष्ट शब्दों के प्रयोग 'दुर्वाचक योग' कला कही जाती है। इसका प्रयोग विद्वानों में परस्पर काव्य क्रीडार्थ किया जाता था। इन श्लोकों में श्रुति कटु दोष तो होता है, किन्तु पाण्डित्य प्रदर्शन भी होता है। ऐसे पद्यों की प्रस्तुति अनेक स्थलों पर भागवत में हुई है। यथा-

**स्फीताञ्जनपदांस्तत्र पुरग्रामव्रजाकरान्।**
**खेटखर्वटवाटीश्च वनान्युपवनानि च।।[32]**

कलाओं के चतुर्थ वर्ग में मण्डनादिक विशिष्ट कलाएँ आती है। जिनमें माल्यग्रथन, शेखरकापीडयोजना, गन्धयुक्ति, आभूषणयोजना, कर्णपत्र-भङ्ग, सूचीकर्म, रत्नपरीक्षा, मणि रागाकार ज्ञान, अङ्गराज, नेपथ्य योग, कौचुमार योग, वस्त्रगोपन, पुष्पशकटिका, केश ग्रथन, संवाहन आदि पन्द्रह कलाएँ परिगणित है।

भागवत महापुराण में उक्त कलाओं में कुछ का तो सुस्पष्ट वर्णन मिलता है कुछ के उदाहरण सांकेतिक रूप से जाने जा सकते हैं, जिनकी प्रतीति प्रतिपद अध्ययन से होती है। जिनकी स्पष्टतया प्रतीति होती है, उनमें माल्य ग्रथन, शेखरकापीड, कर्णपत्र भंग, भूषण योग, वस्त्र गोपन, केश गुम्फन, वसनयोजन, अंगराग, सूचीकर्म का प्रयोग तो आपाततः दृष्टिगोचर हो जाता है। सुन्दर वस्तु के प्रति मनुष्य का आकर्षण सहज स्वभाव है। सुन्दर वस्तु किसको नहीं आकृष्ट करती। अलंकृत या सुसज्जित करने की कला ही मण्डनादिक कला के अन्तर्गत आती है। भगवान् श्रीकृष्ण में उपर्युक्त समस्त कलाएँ विद्यमान हैं। भगवान् ने महारास के समय मल्लिकापुष्पगुच्छों से गोपियों के केशपाश को मण्डित किया है-

**केशप्रसाधनं त्वत्र कामिन्याः कामिना कृतम्।**
**तानि चूडतया कान्तामुपविष्टमिह ध्रुवम्।।[33]**

भागवत पुराण रत्नाकर की भाँति अगाध एवं सुदुस्तर है। जिस किसी भी विषय के परिप्रेक्ष्य में इसका अध्ययन किया जाये उसका इति नहीं होता। कलाओं के सन्दर्भ में भी यही स्थिति है। सूक्ष्म अध्ययन करने पर अनेक ऐसी कलाओं का प्रसंग उपलब्ध होता है, जिनका उल्लेख अन्यत्र नहीं मिलता। संभवतः इसलिए कलाओं की संख्या के सन्दर्भ में आचार्यों में मतभेद है। भागवत महापुराण में उपलब्ध समस्त कलाओं का सन्दर्भ एक लेख में देना असंभव प्रतीत होता है क्योंकि यह तो शुकमुख के अमृतद्रव से संस्पृष्ट, रस से परिपूर्ण, निगम कल्पतरु का परिपक्व फल है, जितना भी पान किया जाय कम नहीं होगा।

## सन्दर्भटिप्पणी


1. भा.पु. 10/16/26 द्वि.भा. श्रीराममूर्तिशास्त्री, प्र.सं. 1990 पौ.का., वाराणसी
2. भा.पु. 1/5/16 प्र.भा. प्र.सं. 1999
3. भा.पु. 1/3/28 प्र.भा. प्र.सं. 1999 तथैव
4. परि.को. पृ. 944 प्र.सं. 2004
5. वाच. भाग 3 1962 चौ. प्र., वाराणसी
6. छान्दो. 6/7/3 प्र.सं., हठ सा.सं., रोहतक
7. बृहदा. 1/5/14,15 प्र.सं. 2004 प.प्र., दिल्ली
8. वा.का.सू. 1/3 जयमंगलाटीका, 1891 नि.सा.प्रेस, मुम्बई
9. भा.पु. 3/12/47 प्र.भा. तथैव
10. भ.ना.शा 28/7 सं पा. बाबूलालशुक्ल, प्र.सं., 1985, चौ.वा.
11. भा.पु. 8/11/17 प्र.भा. तथैव
12. भा.पु. 10/13/8 द्वि.भा. तथैव
13. भा.पु. 10/13/9-10 द्वि.भा. तथैव
14. याज.स्मृति अ. 3,पृ.465, श्लो. 115 प्र.सं., 1967, चो. प्र. व्या. उमेशचन्द्र पाण्डेय वाराणसी
15. अ.को. प्र.का. नाट्यवर्ग रामाश्रमी, द्वि.सं. चौ.प्र., वाराणसी
16. भ.ना.शा. 28/8 सं पा. बाबूलाल शुक्ल, प्र. सं., 1985 चौ.प्र., वाराणसी
17. भा.पु. 1/10/15 प्र.भा. तथैव
18. भा.पु. 10/3/5 द्वि.भा. तथैव
19. भा.पु. 10/35/14 द्वि.भा. तथैव
20. भा.पु. 10/16/26 द्वि.भा. तथैव
21. भा.पु. 10/75/9,10 द्वि.भा. तथैव
22. भा.पु. 10/75/37 द्वि.भा. तथैव
23. भा.पु. 4/9/57 प्र.भा. तथैव
24. भा.पु. 10/15/16 द्वि.भा. तथैव
25. भा.पु. 4/9/62 प्र.भा. तथैव
26. भा.पु. 4/9/63 प्र.भा. तथैव
27. भा.पु. 10/60/3,4,5 द्वि.भा. तथैव
28. भा.पु. माहात्म्य 10/60/3,4,5 द्वि.भा. तथैव
29. भा.पु. 10/2/18 द्वि.भा. तथैव
30. भा.पु. 10/18/15 द्वि.भा. तथैव
31. भा.पु. 10/3/1 द्वि.भा. तथैव
32. भा.पु. 1/6/11 प्र.भा. तथैव
33. भा.पु. 10/30/35 द्वि.भा. तथैव


## संकेत

| | |
|---|---|
| अ.को | अमर कोष |
| चौ. प्र. | चौखम्भा प्रकाशन |
| छान्दो. | छान्दोग्योनिषद् |

| | |
|---|---|
| द्वि.भा. | द्वितीय भाग |
| द्वि.सं. | द्वितीय संस्करण |
| नि.सा.प्रे. | निर्णय सागर प्रेस |
| परि.प्र. | परिमल प्रकाशन |
| पारि.को. | पारिजात कोष |
| पृ. | पृष्ठ |
| पौ.का. | पौराणिक कार्यालय |
| प्र.भा. | प्र.भा. |
| बृहदा. | बृहदारण्यकोपनिषद् |
| भ.ना.शा. | भरत नाट्य शास्त्र |
| भा.पु. | भागवत पुराण |
| या.स्मृति | याज्ञवल्क्य स्मृति |
| वा.का.सू. | वात्स्यायन कामसूत्र |
| व्या. | व्याख्याकार |
| संपा. | संपादक |
| ह.सा.सं. | हरियाणा साहित्य संस्थान रोहतक |

**प्रो. शैलकुमारी मिश्र**
*आचार्या-साहित्य*
*राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद*



# Disciplines of वास्तु as discussed in the Orissan Text : वास्तुसूत्रोपनिषद्

**Banamali Biswal**

*The present paper deals with the six disciplines of वास्तु (i.e.art and architecture) as discussed in the वास्तुसूत्रेपनिषद् (VSU) which is an important Orissan text from architectural point of view. In fact, it is an important treatise on वास्तु-शास्त्र as well as शिल्प-शास्त्र both as it deals with the science of architecture and sculpture.*

**0.1 वास्तुशास्त्र or वास्तुवेद : At a glance :** वास्तुशास्त्र in itself is a complete science and complete technology which was developed in the remote past in order to provide shelter to the humanity. The word is derived from the root वस् with उणादि- suffix तुण् with the addition of णिच् by the rule वसेरगारे णिच्च (उणादि-1.70). Thus, it may be etymologically analysed as : वसन्ति प्राणिनो यत्र. According to अमरकोश, वास्तु refers to वेश्मभू: meaning गृहकरणयोग्यभूमि: According to जटाधार, वास्तु denotes वाटी and पोत whereas शब्दरत्नावली says it refers to वाटिका and गृहपोतक (वास्त्वस्त्री वेश्मभूर्वाटी वाटिका गृहपोतक:) meaning home and home-land respectively. It has been rightly called वास्तुवेद in VSU in several contexts[1]. Since the paper is related to वास्तुशास्त्र or वास्तुवेद it will not be out of context to discuss, at the outset, about the contents of वास्तुशास्त्र in general which include the topics like भू-परीक्षाए दिग्-बन्धा, वास्तुपद-विन्यास, नगर-रचना, अधिष्ठान-रचना, द्रव्यासंग्रहण, शिल्पी-लक्षण, वास्त्वङ्ग, गर्भन्यास, द्वारविधान, प्रस्तरविधान, स्तम्भ-निर्माण, विमान-निर्माण, स्तूपविधान, प्रासाद-पुरुष-कल्पन, प्रासाद-प्रकार (such as एकशाला-विधान, द्विशाला-विधान, त्रिशाला-विधान and चतु:शाला-विधान), भद्रवर्णन, अलिन्द-वर्णन, गजस्तम्भ-वर्णन, गोपुरवर्णन, सहस्र-स्तम्भ-मण्डप-वर्णन, परिवारालयवर्णन, विथिवर्णन, प्रकार-वर्णन, अधिष्ठान-वर्गनिर्माण-कौशल (i.e. पदवर्ग, प्रस्तरवर्ग, स्कन्धवर्ग, विमानवर्ग) etc. The constructional activities as described in वास्तुशास्त्र practically covers the range of civil engineering beginning from प्रथमेष्टकविधान preceded by कोणशिलान्यास and culminates in मूर्धेष्टक. All these activities are supplemented by appropriate rituals and the rituals are necessarily supported by the astronomical calculations translated into astrological results favourable or unfavourable.

**0.2 The tradition of शिल्पशास्त्र :** The tradition of शिल्पशास्त्र (also known as स्थापकविद्या in this text) continues as under : First of all, it was originated from प्रजापति in the beginning of creation. Again from प्रजापति it was passed to नारद, from नारद to मय, from मय to वैश्रवण and from वैश्रवण to पिप्पलाद. Finally, the sage पिप्पलाद spoke this knowledge in the original style of

प्रजापति : स प्राजापत्य-मार्गेण पिप्पलाद उवाच [2].

**0.3 Atharvaveda ( AV ) vis-ā-vis शिल्प-वास्तु-शास्त्र :** Besides वास्तु-शास्त्र there are evidences of the existence of a शिल्प-वास्तु-शास्त्र based on the AV. The भागवतपुराण[3] (9th century A.D) mentions architecture as an *upaveda* of the AV. The commentators श्रीधरस्वामिन् (14th century) and महीदास (16th century) also do support the view. AV has plenty of direct and allied materials for being regarded as the original source of the science of architecture. Exact terms for the house, the establishment, building material and a lot of related materials appear for the first time in AV. The importance of the building is a characteristic feature of the AV-literature and the majority of the *Mantras* prescribed by गृह्यसूत्र for house-building etc. are taken from the AV.

**0.4 The position of VSU as Orissan शिल्प-वास्तु-शास्त्र :** Orissa is famous for its Art and Architecture. In fact, the name Utkala, used for Orissa in मत्स्य-पुराण and other पुराण-s, owes its origin to the etymological analysis : उत्कृष्टा कला यस्मिन्. A good number of works are available in Orissa which deal with Indian Art and Architecture in general and Orissan in particular. Some of such works are published while a large number of them are still lying unpublished in either manuscript-libraries all over the world or in personal collections of a few possessive people. VSU is one of such works dealing with art and architecture as per the norms of AV. Thus, the VSU can be rightly treated as an अथर्ववेद-शिल्पशास्त्र which serves as a bridge to cover the long gap between the ancient AV-literature with architecture and sculpture. This उपनिषद् based on the AV claims itself to be originated from विश्वकर्मा. It tallies with the traditional accounts of the अथर्ववेद-शिल्पशास्त्र.[4]

**0.5 VSU as an उपनिषद् and its Atharva-vediic affiliations :** VSU is not found in the उपनिषद्-list of AV. It also varies from their subject matter and presentation. In fact, the recognised उपनिषद् -s came into being in two major stages. Thirteen to fourteen major उपनिषद् -s belonged to the latest phase of the Vedic age and most of them can be accepted as Pre-Buddhistic. Another set of around two hundred minor उपनिषद्-s came into being in the Ist millennium A.D. However, the VSU is different from all of them. Generally the उपनिषद्-s are of theological nature, primarily dealing with religious theory and practice. The VSU, on the other hand, is primarily a शिल्पशास्त्र, a treatise on sculpture and architecture. Thus, its subject matter falls outside the general scope of upanishadic discussion.

In fact, there are internal evidences available in the VSU which prove that in its present form it is much later than the भागवतपुराण. Some of the geometrical terms used in the VSU are of very late origin. The words like सरलरेखा[5], समान्तराल[6] occurring in the VSU are technical terms of रेखागणित, introduced in India through the Arabs. The Arabs came to India in 8th century A.D. The AV comes into being in the Ist millennium BC or even earlier. We hear about the existence of such a literature from about 9th century A.D. which can be given a status of a science of architecture (वास्तुशास्त्र).

The VSU has got two parallel divisions in the form of सूत्र-s and their Explanatory text. According to Dipak Bhattacharya, they do not seem to have common origin, since the

intention of सूत्र and its explanation varies in some cases.

The सूत्र.s are never explicit about their Atharvavedic origin. However, this can be inferred from a few Atharvavedic words used by them. Some of such words are : पर्णमणि[7], आकर्षणी विद्या[8] referring to one of the magical works of the AV. A loose connection between the सूत्र-s and the AV can also be testified by some of the ritual enjoinments in them. For example, in VSU III.1 it is said that one should assume पर्ण-amulets for protection. However, पर्ण-amulets are mostly used for general prosperity.

The explanatory text is more explicit about its AV-affiliation. Its frequent citation of *AV-mantra*, the occurrences of words like जङ्गिड[9], महिलुक[10], तर्द[11] and यातुधान[12] etc. do indicate the involvement of the author and the commentator with the AV.

**0.6 Bibliographical details of VSU :** The text VSU of पिप्पलाद has been critically edited and translated with Notes by Alice Boner, Sadashiv Rath Sharma and Bettina Baumer, the fourth revised edition of which has been published by Motilal Banarsidass with a commentary written by आचार्य सोमभट्ट, named as either परिशुद्धिः or विषयबोधिनी (सम्पूर्णेयं वास्तुकर्मावतारपिप्पलादस्य आथर्वणीय-वास्तु-सूत्रेपनिषत्-उड्र-देशिकेन आथर्वणोद्गात्रा सोमभट्टेन कृता परिशुद्धिटिप्पणी समाप्ता). Here it is worth-mentioning that the text was first published in 1982 followed by a reprint in 1986. The Third Revised Edition was published in 1996 and the fourth revised edition in 2000.

**0.7 The date of VSU :** Though the date of the work is not very certain still it has been accepted on the basis of the internal as well as external evidences available that the work is written not earlier than 9th century A.D. (for details, vide Introduction to VSU).

**0.8 Justification of the title of VSU :** One can find a peculiarity with the very title of the text. As the title appears, the text should have dealt with upanishadic subjects. But interestingly, it deals with Indian art and architecture in general and image-making (प्रतिमानिर्माणविधि) in particular. As rightly pointed out by Alice Boner in her Introduction that it is the first text on शिल्प or वास्तु which is named as an उपनिषद् and it is attributed to पैप्पलाद-कल्प of अथर्ववेद (AV).

**0.9 The content analysis of VSU :** The work is divided into six प्रपाठकs just as the प्रश्नोपनिषद् of the AV. Here the sage पैप्पलाद replies to the questions of his two disciples : काश्यप and कुवित्स. However, unlike प्रश्नोपनिषद् in VSU the questions are centred around शिल्प and वास्तु covering its various aspects, its origin, its purposes, its principles along with the methods of creation, its very secrets, its functions and its use in human society. The text could have been otherwise named as वास्तुसूत्र or शिल्पसूत्र, because, it deals with the layout as well as the composition of sculpture and not the modelling.

Thus, in the following pages we shall see to what extent the present text having वास्तु in its title, deal with the architectural or sculptural topics: The text mostly uses the term रूप and शिल्प in the sense of sculpture, which frequently refers to the disciplines of art as वास्तुवेद. e.g. एतेन वास्तुवेदविधानेन रेखानुपातेऽङ्गन्यासो विधेयः[13].

**0.10 The Textual extent of VSU :** The present text वास्तुसूत्रोपनिषद् is divided into six प्रपाठक-s. The first प्रपाठक is titled as षट्शिल्पविचार (i.e. six branches of art), the second प्रपाठक as खिलपञ्जरज्ञानम् (i.e. compositional diagram), the third प्रपाठक as शैल-भेदनम् (i.e. carving of stones), the fourth प्रपाठक as अङ्गप्रयोग (i.e. disposition of the parts of the image), the fifth प्रपाठक as रूपभावनाबोध (i.e. the inner sense of form) and the sixth प्रपाठक is named as सम्बन्ध-प्रबोधनम् (i.e. integration of the composition).

These six प्रपाठक-s contain 137 सूत्र-s in all. The first प्रपाठक contains ten सूत्र-s, the second प्रपाठक contains twenty seven सूत्र-s, third प्रपाठक twenty one सूत्र-s, fourth प्रपाठक twenty nine सूत्र-s, fifth प्रपाठक twenty four सूत्र-s and sixth प्रपाठक contains twenty six सूत्र-s. which are important from the architectural point of view. Let us now analyse the six disciplines of वास्तु as discussed in six प्रपाठक-s of VSU :

**1. षट्शिल्पविचार (the six branches of art)**

**1.1 The definition of Art and Architectures :** The term शिल्प is defined as : रूप-वास्तु-षडङ्गं शिल्पं संसिद्धं भवति[14] which explains the relationship of those terms. The text deals with the six lines of art (i.e. शिल्प) and their forms as well as the layout (i.e. रूप-वास्तु). Hence the first प्रपाठक is named as षट्शिल्पविचार.

**1.2 The definition of sculptures :** The forms of sculptures (i.e.रूप) are made either in stone or in खदिर says the commentator (रूपं शैलेन खदिरेण) on VSU. I.2 (षट्शिल्पाङ्गप्रयोगेण प्रजनयन्ति रूपाणि). In the comm. of VSU I.2 (as per palm leaf ms. obtained from Banki, Cuttack) a verse is quoted where it is said that the images are of four types. They are either made of clay, or stone, or metal, or wood :

*मूर्तिश्चतुर्विधा प्रोक्ता मृण्मयी शैली एव च।*
*धातवी दारवी चैव पूजनार्थे विशेषतः।।*

**1.3 The process of making a यूप :** Thus, यूप is made of खादिर-wood or stone as stated in the वैतानसूत्र of Atharvaveda : स हि यूपः खादिरेण शैलेन वा वैताने उक्तम्[15]. The hand of the यूप is made circular as the whole universe is at the top of the यूप. The trunk of the यूप i.e. the यूप-pillars are of proportionate shaping. The यूप is made by connecting the head and the trunk. He who knows to prepare a यूप is compared with विश्वकर्मा and described as the best of architects : य एवं वेद स हि विश्वकर्मा शिल्पाधिदैवतम्। य एवं जानाति सः पुरुषश्रेष्ठः[16].

**1.4 The definition of an architect or स्थापक :** A स्थापक is defined as : वृत्तज्ञानं रेखाज्ञानं च यो जानाति स स्थापकः[17] "one who has the knowledge of circles and lines is an architect". He is given the status of a sacrificial priest in VSU as he is also called शिल्पोद्गातृ, शिल्पोद्गीथ, वास्तुहोतृ शिल्पहोतृ etc.

**1.5 Steps of वास्तु :** Five steps of वास्तु are described in VSU : (i) by शिल्प the images are produced, (ii) by images arises the faith, (iii) from faith firm devotion, (iv) from firm devotion comes the knowledge and (v) the knowledge results in liberation : शिल्पात् प्रतिमाः

जायन्ते, प्रतिमायाः श्रद्धा सञ्चरति, श्रद्धातो निष्ठा, ततश्च ज्ञानम्, तस्मान्मोक्षो भवतीति पञ्च वास्तु-सोपानानि[18].

**1.6 The process of Images :** From the archetype gradually the knowledge of the principle arises, from the knowledge of the principle (तत्त्वबोध) comes the clear conception (धारणा), from the clear conception sacred songs (गाथा) and myths (कथाs) appear among the people. Finally, from the sacred songs the स्थापक-s desire the images[19].

**1.7 Disciplines of art :** According to VSU six disciplines of art are essential (वास्तु षडङ्गमिति श्रेष्ठम्)[20]. They are as follows : (i) Knowledge of stones (शैलम्), (ii) Compositional diagrams (खिलपञ्जर) made with a peg i.e. a network of lines for housing the image like a cage in which the limbs of image depend on the vital points (मर्माणि), (iii) the carving of stones (शैलभेदन), (iv) the arrangements of the limbs or parts (अङ्गप्रयोग), (v) the emotional deposition evoked by the composition (न्यासभावना) and (vi) the understanding of the integration of the composition (सम्बन्ध-प्रयोजन).

**1.8 Types of stones :** Six kinds of stones are also discussed in VSU (षड्धा शैलं ज्ञेयम्)[21]. They are, namely, (i) हिरण्यरेखिका, (ii) समवर्णा, (iii) ताम्रा (very hard stone of copper-red), (iv) धातुपाटिता, (v) वज्रलब्धा and (vi) सैकतालिका (sandstone). By the types of the stone the colours of the images can be known : शैलादङ्गरागज्ञानं प्रसरति[22].

**2. खिलपञ्जरज्ञानम् (Compositional diagrams)**

**2.1 The procedure of making an image :** The first सूत्र of this प्रपाठक says : an image should be envisaged in such a way so that it can express a specified meaning or object : निर्दिष्टार्थक-प्रतिमा ग्राह्या[23]. In this प्रपाठक the procedure of making an image is described step by step. The prescribed actions are as follows.

**2.2 Lying the stone :** After selecting a suitable stone it should be laid on the *darbha*-grass at an auspicious moment and then the stone should be fixed with pegs of उदुम्बर-wood : अनुकूल-शिला अभिजिति संप्राप्ते दर्भेण पातयेत् कारुशालायाम् [24]. This is the first action in this process says the commentator : पातनं प्रथमा क्रिया.

**2.3 Polishing the stone :** Then the होतृ and the अध्वर्यु together with sculptors should polish the stone meant for making image to make it smooth with the chanting of the following mantra :

*दधिक्रावणो अकारिषं जिष्णोरश्वस्य वाजिनः।*
*सुरभि नो मुखा करत्प्र ण आयूंषि तारिषत्।।*[25]

This polishing is the second action in this process : मर्दनं द्वितीया क्रिया.

**2.4 Washing the stone :** Then the stone is washed with the milk of महिलुका cow : महिलुकपयसा शिलां क्षालयेत्[26]. A महिलुका cow is described as एकवर्णा कपिला गौः[27]. Then शतकेशी वृष is meditated and invoked with prayers : ओम् शतकेशाय महर्षभाय मे रक्ष रक्ष स्वाहा. This helps to protect from जङ्गीड (demon) and others which results in well-being through mental joy and immortality (एतेन जङ्गिडादयः पलायन्ते, एतेन शुभं भवति)[28]. Then a circle is drawn with a

stick of यजुव - wood (ber tree) attached to a ring and a peg by means of a rope[29].

**2.5 Establishing the central hole :** The central hole (विल) should be established with the recitation of *mantra* : पुनन्तु मा देवजना: पुनन्तु मनवो धिया। पुनन्तु विश्वा भूतानि पवमान: पुनातु मा[30]. The hole (which is considered as the central point) is the third action in the process : एषा तृतीया क्रिया.

**2.6 Drawing circles (bindu) :** On both the sides of a central hole the स्थापक-s draw a double circle from different bindus on a line by joining them in the model of प्रकृति and पुरुष i.e. a twin circle.[31]

**2.7 Drawing lines (रेखा) :** The lines are to be drawn on the stone and not on earth nor on the brick.[32] The line is the support of the composition, it is like a धारा i.e. a boundary or a stream[33]. The straight lines are as rays of light : तेजांसि सरलरेखा:[34]. The स्थापक-s divide the circle by the lines.[35] The creation of the image starts from the navel : नाभौ रूपकर्म प्रारभ्यते[36]. Following the order of प्रजापति (cosmic laws). VSU says : the circle represents light while the square indicates water[37].

According to VSU, the sacrificer in the यूप and the sculptor in the image proceed in the same way : यथा :is तथा यूपेनुच्छेदान्ता ग्राह्या:[38]. The commentator says : याज्ञिका यूपे स्थापका रूपे समानाश्चरन्ति. In addition to that, in the fourth प्रपाठक also VSU says : यूपाद् रूपं रूपाद् यूप इति स्वभाव: (VSU 4.11). By means of a chisel (खनित्र) the sculptors divide the field of ब्रह्ममण्डल according to the principle of sixteen divisions into sixteen parts.[39]

The plain यूप is meant for ordinary sacrifices, the यूप of eight divisions is for sacrifices to विष्णु, whereas for fulfilling the desires a यूप of sixteen divisions should be considered : यज्ञार्थ सौम्ययूपो, विष्णु यज्ञार्थमष्टांशयूप: काम्य-कर्मार्थं षोडशांश इति ध्येयम्[40]. If the line is drawn following the सूत्र, then it become harmonious : सूत्रायने रेखा: सुभगा: भवन्ति[41]. This knowledge is treated as a secret knowledge and known as खिलविद्या (supplementary science).[42]

**2.8 The compositional diagram (खिलपञ्जर) :** The knowledge of the compositional diagram (खिलपञ्जर) is the best as the knowers create the essential forms (तत्त्वरूपाणि) as per the principle of form (रूपतत्त्व). Without tracing the lines of the diagram the form becomes deficient (रूपतत्त्वे विना रेखाकरणं रूपं हीनम्)[43].

**2.9 Types of lines (रेखा) :** The vertical lines (उत्थितरेखा) have the nature of fire, horizontal lines (पार्श्वगा) have the nature of water, diagonal lines (तीर्यक्-रेखा) have the nature of wind. With the different lines the differences of images arise : रेखा-प्रभेदे भाव-प्रभेदा: उपजायन्ते[44]. The lines in the image are like sacrificial offerings[45]. By a harmonious form a meditative mood is inducted : रूपं सौभाग्याद् ध्यानभावो जायते[46]. As from rains many type of grains are produced, similarly various forms arise from the lines : यथा पर्जन्याद् बहुधाऽन्नानि सम्भवन्ति तथा रेखाया रूपाणि[47]. On the vertical lines upright forms are produced : अग्नि-रेखायामुत्तुङ्ग-रूपाणि जायन्ते[48] on the horizontal forms expressing longing are produced :

ने रसों का वर्गीकरण एक और प्रकार से भी किया है। रस, भाव और अलंकार की स्थिति को स्पष्ट करने के लिये भानुदत्त ने कहा है कि 'अभिमुख', 'विमुख' और 'परमुख' रूप से रस तीन प्रकार का होता है। 'परमुख' के भी दो प्रकार हैं- 'अलङ्कारमुख' और 'भावमुख'।[44] जिस प्रकार ध्वनि को आधार बनाकर ध्वनिवादियों ने काव्य के भेद निर्धारित किए थे उसी प्रकार रस को आधार बना कर भानुदत्त ने काव्य के उपरोक्त भेद किए। यह संस्कृत-साहित्य में प्रथम प्रयास था। काव्य में रस प्रमुख भी हो सकता है तथा उसकी योजना ऐसी भी हो सकती है कि रस तो हो किन्तु उसकी अनुभूति क्लिष्ट रूप में हो और वह गौण भी हो सकता है तथा उसके स्थान पर अलङ्कार, भाव आदि प्रधान हो सकते हैं। रसों के इस प्रकार के वर्गीकरण का मूल आधार यही है। 'छल' संचारी भाव की स्थापना भी इनकी नवीन कल्पना है।[45] न्यायशास्त्र में प्राप्त कुछ सङ्केतों के आधार पर भानुदत्त ने काव्यशास्त्र में 'छल' संचारी की स्थापना की। गुप्त क्रियाओं द्वारा किसी कार्य को सिद्ध करना 'छल' कहा जाता है। न्यायशास्त्र के आधार पर ही भानुदत्त ने 'स्मृति', संचारी के दो प्रकार बताए- स्मरण-रूप तथा प्रत्यभिज्ञा-रूप[46] और 'वितर्क' संचारी को चार प्रकार का कहा विचारात्मा, संशयात्मा, अनध्यवसायात्मा और विप्रतिपत्त्यात्मा[47]। 'वितर्क' संचारी के लिए भरत ने कहा था- 'वितर्को नाम सन्देहविमर्शविप्रतिपत्यादिभिर्विभवैरुत्पद्यते'। अर्थात् उभयावलम्बी संशय, विमर्श अर्थात् विशेष प्रतीत्यभिलाषा और विप्रतिपत्ति आदि विभावों से वितर्क उत्पन्न होता है। निश्चय ही भानुदत्त के विवेचन से भरत की मान्यता का भी विस्तार हुआ है। अधिक विस्तार में न जाते हुए कहा जा सकता है कि रस-चिंतन में भानुदत्त ने नवीन दृष्टि से विचार किया है और अनेक मौलिक उद्भावनाएँ की हैं। यद्यपि उनकी अधिकांश मौलिक उद्भावनाओं के प्रेरणा बीज न्यायशास्त्र में प्राप्य हैं किन्तु भानुदत्त ने काव्यशास्त्रीय धरातल पर उनकी सिद्धि कर अपनी मौलिक दृष्टि का परिचय दिया है। न्यायशास्त्र के इन सिद्धान्तों का विस्तार भानुदत्त से प्रेरणा ग्रहण कर उनके परवर्ती काव्यशास्त्रियों ने भी किया है।

### रसतरङ्गिणी का परवर्ती संस्कृत काव्यशास्त्र पर प्रभाव

परवर्ती संस्कृत-काव्यशास्त्र पर भानुदत्त की 'रसतरङ्गिणी' का व्यापक प्रभाव परिलक्षित होता है। संस्कृत के जिन आचार्यों पर इनका प्रभाव पड़ा उनमें विद्याराम, श्रीकृष्णकवि, गंगानन्द कविराज, हंसमिट्ठू, विश्वेश्वर तथा रूपगोस्वामी आदि हैं।

गंगानन्द कविराज ने अपने ग्रन्थ 'कर्णभूषण' में भानुदत्त का उल्लेख करते हुए 'जृम्भा' सात्त्विक को स्वीकृति प्रदान की है। कविराज की प्रतिपादन शैली भी भानुदत्त जैसी ही है। इनका मद, वितर्क, स्मृति आदि संचारियों का विवेचन भी स्पष्टतः भानुदत्त से प्रभावित है। 'कर्णभूषण' में अनेक ऐसे स्थल हैं, जैसे भाव के लक्षण, सात्त्विक भाव तथा उनके भेदों का विवेचन, व्यभिचारी भाव, रसाभाव आदि और विशेषतः परिभाषाएँ जिनमें भानुदत्त की शब्दावली का ही प्रयोग हुआ है।[48] गंगानन्द कविराज मैथिल थे और भानुदत्त के समकालीन थे। सम्भवतः इसीलिए उनके ग्रन्थ पर भानुदत्त का इतना प्रभाव है। परन्तु 'मन्दारमरन्दचम्पू' ग्रन्थ के लेखक श्रीकृष्ण कवि (1835-1909) न ही मैथिल थे न भानुदत्त के समकालीन। तथापि इस ग्रन्थ पर 'रसतरङ्गिणी' का प्रभाव 'कर्णभूषण' से भी अधिक पड़ा है। 'मन्दारमरन्दचम्पू' शुद्ध रूप से रस-विवेचन का ग्रन्थ नहीं है। इसमें केवल एक अध्याय 'रम्य-बिन्दु' में ही रस-विवेचन किया गया है किन्तु इस अध्याय पर प्रायः सर्वत्र भानुदत्त की 'रसतरङ्गिणी' की छाप परिलक्षित होती है। भानुदत्त की तरह इन्होंने भी रस के लौकिक तथा अलौकिक भेद स्वीकार किए हैं। इन्होंने भानुदत्त की माया रस-सम्बन्धी परिकल्पना को स्वीकार किया है। भानुदत्त के समान इन्होंने भी हास्य, करुण, भयानक, बीभत्स और अद्भुत रसों के स्वनिष्ठ और परनिष्ठ भेद किए हैं। इन्होंने रसों के वर्णन में अनेक स्थलों पर भानुदत्त द्वारा प्रयुक्त शब्दावली को भी अपना लिया है। उदाहरण स्वरूप-

'रसतरङ्गिणी' के हास्य के स्वरूप- 'हासस्य परिपोषो हास्य:' के समान ही 'मन्दारमरन्दचम्पू' का हास्य का स्वरूप है- 'हास्यस्य परिपोषस्तु रसो हास्य: प्रकीर्तित:'। इस प्रकार के अनेक अंश श्रीकृष्ण कवि के काव्य में देखे जा सकते हैं।[49]

1650 ई0 में रचित विद्याराम के ग्रन्थ 'रसदीर्घिका' में भी माया-रस को स्वीकृति दी गयी है। इन्होंने भानुदत्त के माया-रस सम्बन्धी विवेचन को ही दार्शनिक शैली में विस्तार प्रदान किया है।[50] रसों के स्वनिष्ठ और परनिष्ठ भेद भी इन्होंने भानुदत्त के आधार पर ही किया है। काव्यशास्त्रीय ग्रन्थों के अतिरिक्त कुछ अन्य ग्रन्थों पर भी भानुदत्त का प्रभाव देखा जा सकता है। (अठारहवीं शताब्दी के पूर्वा) में रचित 'हंसमिट्ठू' के तान्त्रिक ग्रन्थ 'हंसविलास' में माया को दसवाँ रस स्वीकार किया गया है और मिथ्या-ज्ञान को उसका स्थायीभाव कहा गया है।[51] शिव प्रसाद कवीश्वर के ग्रन्थ लक्ष्मीश्वरभूषण 1872 में मायारस का उल्लेख किया गया है।[52] अनेक विद्वानों ने भानुदत्त की इस मान्यता का खण्डन भी किया है उदाहणार्थ विश्वेश्वर-रचित 'रस-चन्द्रिका'[53] और चिरंजीव भट्टाचार्य के ग्रन्थ 'काव्यविलास'[54] में देखा जा सकता है। 'जृम्भा' नामक सात्त्विक भाव का उल्लेख रूपगोस्वामी के ग्रन्थ 'उज्ज्वलनीलमणि' में छ: उद्भास्वरों के अन्तर्गत हुआ है।[55] इनके अतिरिक्त मुरारीदान के ग्रन्थ 'यशवन्तभूषण'[56] में पौण्डरीक रामेश्वर के ग्रन्थ 'रससिन्धु'[57] में चित्रधर ने 'शृङ्गारसारणी'[58] में तथा गोविन्दगीत कृत 'सभ्यालङ्करणम्' में भानुदत्त का व्यापक प्रभाव दृष्टिगोचर होता है।

### हिन्दी के रीतिकालीन कवियों पर भानुदत्त का प्रभाव

हिन्दी के रीतिकालीन काव्यशास्त्रियों के लिए भानुदत्त एक आदर्श आचार्य रहे हैं। संस्कृत काव्यशास्त्र तो भानुदत्त के समय तक पतन की ओर जा रहा था, परन्तु शीघ्रता से दृष्टिपथ में आने वाला हिन्दीसाहित्य भानुदत्त के प्रकाश से आलोकित हो उठा। रीतिकालीन हिन्दी साहित्य के कवियों ने नायिका भेद की परम्परा की रक्षा में ही अपने काव्य का प्रणयन किया। जो विषय संस्कृत में आरम्भ में आनुषङ्गिक माना जाता था, वही बाद में 'रसमञ्जरी' में प्रधान प्रतिपाद्य बनकर हिन्दीसाहित्य में रीतियुग का मूलाधार सिद्ध हुआ। भानुदत्त को हिन्दी के रीतिकाल का प्रवर्तक माना जाता है। इनके पूर्ववर्ती उत्कृष्ट कोटि के आचार्यों को छोड़कर हिन्दी रीतिकालीन कवियों ने भानुदत्त को ही ग्रहण किया? इसका कारण यह है कि भानुदत्त की दृष्टि अत्यन्त विशद् और स्पष्ट थी। उनका रस और नायक-नायिका भेद विवेचन अधिक मौलिक न होते हुए भी अत्यन्त स्पष्ट और साङ्गोपाङ्ग हैं। हिन्दी में आरम्भ से ही उनका प्रभाव परिलक्षित होता है। भानुदत्त द्वारा की गयी विविध परिभाषाओं, वर्गीकरणों और नूतन उद्भावनाओं को इस युग में अनेक काव्यशास्त्रियों ने ज्यों का त्यों स्वीकार कर लिया। अनेक हिन्दी के आचार्यों ने कहीं-कहीं तो भानुदत्त का सीधा अनुवाद ही अपने ग्रन्थ में किया है। डा0 नगेन्द्र ने अपने ग्रन्थ 'रीतिकाव्य की भूमिका'[59] में लिखा है कि ऐसा प्रतीत होता है कि मध्ययुग में भानुदत्त के उपर्युक्त दोनों ग्रन्थ पाठ्यग्रन्थ के रूप में पढ़े जाते थे। वस्तुत: शृङ्गार-रस के आलम्बन के रूप में नायिकाभेद का जो वर्णन भानुदत्त ने 'रसमञ्जरी' में किया है, वह अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। भानुदत्त के पूर्ववर्ती आचार्यों ने शृङ्गार को सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण रस मानते हुए भी नायिकाभेद का इतने सूक्ष्म निरीक्षण के साथ प्रतिपादन नहीं किया था। रीतिकालीन आचार्यो ने भानुदत्त की इसी दृष्टि का स्वागत किया। रीतिकालीन अधिकांश काव्य नायिका-भेद पर ही आधारित हैं। डॉ0 किशोरी लाल ने अपने ग्रन्थ 'रीतिकवियों की मौलिक देन'[60] में अपना मत प्रकट करते हुए कहा है कि इस दिशा में भानुदत्त कृत 'रसमञ्जरी' में शृङ्गार एवं नायक-नायिका भेद का कथन अति ललित शैली में हुआ है। यद्यपि भानुदत्त ने 'रसमञ्जरी' के अतिरिक्त रस विषयक एक अन्य ग्रन्थ 'रसतरङ्गिणी' की भी रचना की है, लेकिन उस ग्रन्थ में नायक-नायिका

भेद के सम्बन्ध में कुछ भी विचार नहीं किया गया है। यद्यपि 'रसमञ्जरी' का प्रौढ़ काव्यशास्त्रीय दृष्टि से कुछ भी महत्त्व नहीं है। फिर भी विवेचन की सरलता और शैलीगत प्राञ्जलता की दृष्टि से यह ग्रन्थ अपने आप में अद्वितीय है। नन्ददास ने 'रसमञ्जरी', कृपाराम ने 'हिततरङ्गिणी' रहीम ने बरवै-नायिका भेद तथा केशव की 'रसिकप्रिया' और 'कविप्रिया' रचनाएँ इस काल की विशिष्ट रचनाएँ हैं। इनमें 'हिततरङ्गिणी' केवल नायिका भेद का ग्रन्थ है। 'रसमञ्जरी' तथा 'बरवै-नायिका भेद' में नायक-नायिका दोनों के भेदों का विवेचन है तथा केशव की रसिकप्रिया में काव्यशास्त्र के अन्य विषयों को भी लिया गया है। उपर्युक्त कवियों के नायक-नायिका भेद से सम्बन्धित दृष्टिकोण को प्रभावित करने में भानुदत्त कृत 'रसमञ्जरी' का हाथ रहा है।[61] यदि हम रीतिकाव्यों का अध्ययन करें तो तत्कालीन अधिकांश आचार्य इनसे प्रभावित दिखाई पड़ते हैं। रस-विवेचन की दृष्टि से रीतिकाल के आचार्यों को दो वर्गों में रखा जा सकता है। प्रथम वर्ग में वे आचार्य हैं जिन्होंने रस के साथ समस्त काव्याङ्गों का भी निरूपण किया है। द्वितीय वर्ग के आचार्यों में रस का स्वतन्त्र रूप से साङ्गोपाङ्ग विवेचन करने वाले आचार्य हैं तो कुछ आचार्यों ने शृङ्गार-रस तथा नायक-नायिका भेद का ही विवेचन किया है। इन दो श्रेणियों के आचार्यों पर 'रसमञ्जरी' एवं 'रसतरङ्गिणी' का विशेष प्रभाव पड़ा। सर्वप्रथम देव के ग्रन्थ 'भावविलास'[62] को देखें तो देव के रस-विवेचन में जिन नवीनताओं का आभास मिलता है, वे प्रायः सभी भानुदत्त से ग्रहण की गयी हैं। देव ने भानुदत्त से प्रभावित हो कर ही रस के लौकिक अलौकिक तथा अलौकिक रस के स्वाप्निक, मनोरथिक तथा औपनायिक भेद किये हैं। अनेक स्थल ऐसे हैं जिनमें देव ने भानुदत्त का अनुवाद ही प्रस्तुत कर दिया है। भानुदत्त द्वारा 'छल' संचारी की परिभाषा तथा उसके विभाव, अनुभाव को भी देव ने अपने ग्रन्थ में ग्रहण कर लिया है। कहा जा सकता है कि देव के 'भावविलास' का आधार ग्रन्थ 'रसतरङ्गिणी' ही है।

इनके पश्चात ग्वाल ने 'रसरंग'[63] में भानुदत्त का स्पष्ट रूप से अनुकरण किया है। इन्होंने भी जृम्भा को सात्त्विक भाव माना है तथा रसों के स्वनिष्ठ तथा परनिष्ठ रूप भेदों को भानुदत्त के आधार पर ही स्वीकार किया है। 'छल' नामक संचारी का वर्णन करते हुए ग्वाल ने कहा है- भानुदत्त जु लिख्यौ रसतरंगिनी माहि। नूतन इक औरो बनत छल संचारी याहि। ग्वाल पर भानुदत्त का प्रभाव इन पक्तियों से स्पष्ट ही है। देव तथा ग्वाल के अतिरिक्त अन्य आचार्यों में जिन्होंने भानुदत्त के लौकिक अलौकिक आदि रस-सम्बन्धी वर्गीकरण को स्वीकार किया उनमें मुख्य हैं-रूपसाहि (रूपविलास)[64], उजियारे (रसचन्द्रिका), कुमारमणि भट्ट (रसिकरसाल)[65]। इन मुख्य आचार्यों के अतिरिक्त अन्य भी अनेक ऐसे आचार्य हैं, जो भानुदत्त से प्रभावित थे। जैसे करन कवि ने अपने ग्रन्थ 'रसकल्लोल'[66] में भानुदत्त की परिभाषाओं का अक्षरशः अनुवाद कर दिया है। इसी भाँति सोमनाथ ने 'रसपीयूषनिधि'[67] में संचारीभाव तथा स्थायी भाव के लक्षण भानुदत्त से ही लिए हैं। मतिराम ने 'रसराज'[68] में भानुदत्त के 'जृम्भा' सात्त्विक को नौवाँ सात्त्विक माना है। बेनी प्रवीन ने 'नवरसतरंग' में 'जृम्भा' को मान्यता दी है।[69] वस्तुतः 'नवरसतरंग' में भानुदत्त के लक्षणों का ही अनुवाद किया गया है। उजियारे ने 'रसचन्द्रिका' में माया रस का उल्लेख किया है। इनके अतिरिक्त चिन्तामणि के स्थायी भाव निरूपण[71] चन्द्रशेखर वाजपेयी कृत रति तथा अनुभाव आदि के विवेचन पर 'रसतरङ्गिणी' का व्यापक प्रभाव पड़ा। ग्वाल कवि और मतिराम के अतिरिक्त पद्माकर,[71] नन्दराम[72] तथा लक्षिराम[73] ने भी 'जृम्भा' को सात्त्विक भाव माना है। इनके अतिरिक्त भी कुछ अन्य आचार्य हैं जिन्होंने भानुदत्त से प्रभाव ग्रहण किया है।

भानुदत्त के कृतित्व से मध्य भारत की साहित्यिक प्रवृत्तियों का उदय हुआ। उनसे पहले भारत के उत्तर में कश्मीर, पश्चिम में अनहिल पट्टन, पूर्व में बङ्ग और दक्षिण में उत्कल, आन्ध्र आदि की साहित्यिक प्रवृत्तियों का परिचय तो प्राप्त होता है किन्तु मध्य भारत का लगभग नहीं। उदाहरण के लिए

साहित्यशास्त्र के दो सहस्र वर्षों के इतिहास में केन्द्र रूप में लगभग बारह सौ वर्षों तक कश्मीर स्थित रहा। उद्‌भट, रुद्रट, आनन्दवर्धन, अभिनवगुप्त, मुकुलभट्ट, क्षेमेन्द्र, मम्मट आदि इस युग की कश्मीर की विभूतियाँ हैं। इसके पश्चात गुजरात का अनहिलपट्टन राज्य और पूर्व में बङ्गदेश साहित्यिक गतिविधियों के केन्द्र बने जिनमें हेमचन्द्र, रामचन्द्र, गुणचन्द्र, वागभट्ट आदि का सम्बन्ध प्रथम केन्द्र से रहा और जयदेव बङ्ग से सम्बद्ध रहे। 'एकावली' के रचयिता विद्याधर से साहित्यिक प्रवृत्तियों का केन्द्र दक्षिण भारत बन गया। विद्यानाथ और विश्वनाथ का सम्बन्ध इसी केन्द्र से रहा। इस रूप में भी भानुदत्त का साहित्यशास्त्र के इतिहास में महत्त्वपूर्ण स्थान है। भानुदत्त के समय मिथिला नव्य-न्याय का प्रधान केन्द्र था। यही कारण है कि 'रसतरङ्गिणी' में यत्र-तत्र न्यायशास्त्र का प्रभाव परिलक्षित होता है और भानुदत्त का नैयायिक रूप उभरने लगता है।

वस्तुत: रीतिकालीन कवियों पर भानुदत्त का प्रभाव इतना स्पष्ट एवं व्यापक है कि यदि इसी विषय पर अनुसन्धान किया जाए तो स्वतन्त्र रूप से ग्रन्थ का निर्माण हो जाए। तथापि इस संक्षिप्त विवेचन के आधार पर यह सिद्ध हो जाता है कि 'रसतरङ्गिणी' का परवर्ती संस्कृत और हिन्दी के काव्यशास्त्र पर व्यापक प्रभाव पड़ा। इस सम्पूर्ण विवेचन से स्पष्ट है कि भानुदत्त का परवर्ती भारतीय काव्यशास्त्र पर पर्याप्त प्रभाव पड़ा है। 'रसतरङ्गिणी' संस्कृत काव्यशास्त्र का एकमात्र ग्रन्थ है, जिसने अपने पूर्ववर्ती चिन्तन को समाहित किया, नवीन दृष्टि से प्राचीन मतों को विवेचित किया, मौलिक उद्‌भावनाएँ की और उनसे परवर्ती संस्कृत और हिन्दी के रीतिकालीन काव्यशास्त्रियों को परिचित कराया। वस्तुत: हिन्दी के रीतिकालीन काव्यशास्त्रियों को इस ग्रन्थ के माध्यम से पूर्ववर्ती संस्कृत काव्यशास्त्र का रस-चिन्तन परिनिष्ठित रूप में प्राप्त हो गया था। इस प्रकार यह ग्रन्थ संस्कृत और हिन्दी के रीतिकालीन रसशास्त्र के बीच सेतु कहा जा सकता है।

### सन्दर्भटिप्पणी

1 शृ.ति.,पृ.-11- स्वकीया परकीया च सामान्यवनिता तथा।
कलाकलापकुशलास्तिस्रस्तस्येह नायिका:।।
2. र.म.,पृ.-9 तत्र स्वामिन्येवानुरक्ता स्वीया
3. र.दी., उद्धृत र.त. सम्पादन एवं समालोचना, पृ.- 244
4. म.म.च.,पृ.-80- "स्वामिन्येवानुरक्तात्मा सा स्वीया परिकीर्तिता"
5. र.च.,पृ.-1,
6. शृ.वि.,पृ.-13,
7. शृ.ति.,- मुग्धा नववधूस्तत्र नवयौवनभूषिता।
नवानङ्गरहस्या च लज्जाप्रायरतिर्यथा।।1/48/1
8. र.म.,पृ.-13-14
9. र.कौ., पृष्ठ-17, गङ्गानाथ झा परिसर के पुस्तकालय में उपलब्ध प्रति जिसमें पुस्तक संख्या-980 दी गयी है। परन्तु प्रारम्भिक पृष्ठ न होने से प्रकाशक, प्रकाशन वर्ष आदि उपलब्ध नहीं हो सके।
10. म.म.च.,वहीं-पृ.-79
11. र.च.,वहीं-पृ.-3-4
12. र.म.,वहीं-पृ.-27 "समानलज्जामदना मध्या। एषैवातिप्रश्रयादतिविश्रब्धनवोढ़ा।"
13. र.च.,वहीं-पृ.-5 "समप्रधानलज्जामदना मध्या। इयमेवातिविश्रब्धनवोढ़ा।"
14. र.म.,वहीं-पृ.-32 "अस्यास्तु चेष्टा रीतिप्रीति:। आनन्दात्समोह:"
15. म.म.च.,वहीं-पृ.-80-81

16. र.च.,वहीं-पृ.-5 ''तस्याश्चेष्टा रतिप्रीतिरानन्दात्सम्मोहश्च।''
17. र.त., (रामानन्द ठक्कुर कृत) पृ0-4
पत्यौ कामकला यस्या:प्रगल्भा सा प्रकीर्तिता।
अस्यास्तु सुरतप्रीतिरानन्दान्मोहसम्भव:।23।
(इन्होंने रतिप्रीतिमती तथा आनन्दसम्मोहवती को प्रगल्भा का भेद माना है।)
18. र.म.,वहीं-पृ.-71
19. म.म.च.,वहीं-पृ.-82
20. र.च.,वहीं-पृ.-9 ''सा च गुप्ता विदग्धा लक्षिता कुलटानुशयाना मुदिता कन्यका चेति सप्तविधा।''
21. र.त., (रामानन्द ठक्कुर कृत)-पृ.-7 'गुप्ताविदग्धा कुलटाऽनुशयानादयस्तु या:। परकीयासु सर्वासामन्तर्भावो निरुपित:।।1/40।'
22. र.म., वहीं-पृ.-95
23. र.च., वहीं-पृ.-9-12
24. र.त., (रामानन्द ठक्कुर कृत) -पृ.-11-12
25. र.म., वहीं-पृ.-184
26. र.म., वहीं-पृ.-200-207
27. र.त., (रामानन्द ठक्कुर कृत) वहीं-पृ.-33
28. र.म., वहीं-पृ.-पञ्चम तरङ्ग/138-156श्लोक, पृ.-25-28
29. र.च., वहीं-पृ.-210
30. र.त., (रामानन्द कृत) वहीं-पृ.-34 ''स त्रिविध:। पत्युपपति वैशिकभेदात्।''
31. र.सु.,पृ.-24, चतुर्धा सोऽपि कथितो वृत्त्या काव्यविचक्षणै:।
अनुकूल: शठो धृष्टो दक्षिणश्चेति भेदत:।1/81,
32. र.त., (रामानन्द कृत) वहीं-पृ.-31,6/173-174
33. र.त., (रामानन्द कृत) वहीं-पृ.-31, पद्य - 173-174
34. र.च., वहीं-पृ.-36-37
35. र.म., वहीं-पृ.-230
36. र.त., (रामानन्द कृत) वहीं-पृ.-32,6/178-180
37. र.च., वहीं-पृ.-38
38. र.त., (भानुकृत) वहीं-षष्ठ तरङ्ग,पृ.-215
39. र.त. पृ.-230
40. र.त.,वहीं- पृ.-230, निवृत्तौ यथा शान्तरसस्तथा प्रवृत्तौ मायारस इति प्रतिभाति।
41. जृम्भा च नवम: सात्त्विको भाव: इति प्रतिभाति। रसतरङ्गिणी-पृ.-198
42. श्रृ.ति.-1/93
43. र.त.,वहीं-सप्तम तरङ्ग/पृ.-224
44. र.त.,वहीं-पृ.-238
45. र.त.,वहीं-पञ्चम तरङ्ग,पृ.-382 अत्र प्रतिभाति छलमधिको व्यभिचारिभाव इति।
46. र.त.,वहीं पृ.-204
47. र.त.,वहीं पृ.-211
48. क.भू.,1/पृ.-16,23, 5/पृ.-63, उद्धृत र.त. समालोचना एवं सम्पादन्, पृ. 243
49. म.म.च.,वहीं-रम्यबिन्दु-पृ.-91-107
50. र.दी.,वहीं-प्रगाढराग:संसारे मिथ्याज्ञानं प्रकीर्तितम्।
मिथ्याज्ञानं तु सम्पूर्णं मायारस इति स्मृत:।।3/94,पृ0-39
51. हं.वि.,पृ.-69, उद्धृत र.त. सम्पादन एवं समालोचना, पृ.-244
52. काव्यशास्त्र के परिदृश्य,पृ.-328-

धरमाधरम विचार न होई,जनत जगत सुख सब विधि सोई।
मायामय रस भापत ताको,भानुदत्त मत ते कहु याको।।

53. र.च. ,वहीं-पृ.-68 ,69 ,83 ,70
54. का.वि. ,पृ.-10
55. उ.नी.म. ,पृ.-310
56. र.त.-सम्पादन एवं समालोचना,डॉ0उर्मिल शर्मा,पृ.-249-250
57. उद्धृत काव्यात्ममीमांसा,चौखम्बा विद्याभवन,वाराणसी,प्रथम संस्करण,पृ.-352
58 श्रृ.सा. ,पृ.-19 ,61 ,62 ,70
59 'रतिकाव्य की भूमिका', डॉ. नगेन्द्र पृ.-135
60. 'रीतिकवियों की मौलिक देन'डॉ. किशोरी लाल पृ.-187
61 'हिन्दी साहित्य पर संस्कृत साहित्य का प्रभाव',पृ0-225
62. भा.वि. 2/2 2/9325 2/75-78 2/93 2/28 2/60 ,
63. र.र. ,1/62-63 उद्धृत 'हिन्दी काव्यशास्त्र में रससिद्धान्त' पृ.-348
64. रु.वि. ,11/89 ,उद्धृत 'हिन्दी काव्यशास्त्र में रससिद्धान्त' पृ.-376
65. र.रसा.-4/2 ,89
66. र.क., नागरी प्रचारिणी सभा, काशी के संग्रहालय में प्राप्त हस्तलेख, छंद-8 ,9 ,12 ,14 ,16
67. र.पी.नि. ,7
68. र.रा. ,पृ.-82-जृम्भा को कवि कहत हैं,नवयों सात्त्विकभाव।
उपजत आरस आदिते, वर्णत सब कविराव। दोहा/36
69. न.र.त., प्राचीन कविमाला कार्यालय, काशी सन् 1925, सम्पादक-कृष्णविहारी मिश्र, पद-289-290
70. क.क.त., 5/50, रसतरङ्गिणी सम्पादन एवं समालोचना, परिमल पब्लिकेशन, दिल्ली, प्रथम संस्करण, 1988पृ.-245
71. ज.वि., पद्माकर ग्रंथावली, संपादक-विश्वनाथ प्रसाद मिश्र, नागरी प्रचारिणी सभा, काशी, संवत् 2016,
72. श्रृ.द. ,8/13 ,33 ,उद्धृत 'रसतरङ्गिणी सम्पादन एवं समालोचना, परिमल पब्लिकेशन, दिल्ली, प्रथम संस्करण, 1988 पृ.-245
73. म.वि., भारतजीवन प्रेस, काशी-1893, चतुर्थ विलास-34वाँ पद।

## सन्दर्भग्रन्थसूची


1. शृङ्गारतिलक, सम्पादक - आर. पिशल, प्राच्य प्रकाशन वाराणसी, प्रथम संस्करण, सन् - 1968
2. रसमञ्जरी, श्री हरेकृष्ण निबन्ध भवन, वाराणसी, तृतीय संस्करण, वि. सं. 2035
3. मन्दारमरन्दचम्पू, निर्णय सागर प्रेस, मुंबई, द्वितीय संस्करण, काव्यमाला - 1952
4. रसचन्द्रिका, जयकृष्णदास हरिदास गुप्त, चौखम्बा संस्कृत सीरीज ऑफिस, विद्या विलास प्रेस, बनारस - 1983
5. रसमञ्जरी, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय प्रकाशन, प्रथम संस्करण
6. रसकौस्तुभ, गङ्गानाथ झा परिसर इलाहाबाद के पुस्तकालय में पुस्तक संख्या - 980
7. रसतरङ्गिणी, (रामानन्द ठक्कुर कृत) मिथिला संस्कृत विद्यापीठ, प्रथम संस्करण - 1961
8. रसार्णवसुधाकर, चौखम्बा संस्कृत सीरीज वाराणसी, प्रथम संस्करण - 2004
9. रसदीर्घिका, राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर, जोधपुर, प्रथम संस्करण - 1995
10. काव्यविलास, Saraswati Bhavana Text No.-16, edited by Gopi Nath Kaviraja, Banaras, 1925
11. उज्जवलनीलमणि, प्रकाशक - ग्रन्थम्, रामबाग, कानपुर - 12 प्रथम संस्करण - 1986
12. रसतरङ्गिणी (भानुदत्त कृत) - सम्पादन एवं समालोचना, लेखिका डा. उर्मिल परिमल पब्लिकेशन्स, दिल्ली, प्रथम संस्करण - 1988
13. काव्यात्ममीमांसा, चौखम्बा विद्याभवन, वाराणसी प्रथम संस्करण

14. 'हिन्दी साहित्य पर संस्कृत साहित्य का प्रभाव' लेखक - डा. सरनाम सिंह नेशनल प्रेस प्रयाग - 1949
15. भावविलास, तरुणभारत ग्रन्थावली कार्यालय, दारागंज, प्रयाग, संवत् - 1991
16. रसराज, खेमराज श्री कृष्णदास, श्री वेङ्कटेश्वर स्टीम-प्रेस, मुम्बई, प्रथम संस्करण
17. शृङ्गारविलासिनी, लेखक कविदेव, सम्पादक, शिवशङ्कर त्रिपाठी, भारतीय मनीषा सूत्रम्, दारागन्ज, इलाहावाद प्रथम संस्करण सं. 2039
18. काव्यशास्त्र के परिदृश्य, डा. सत्यदेव चौधरी, अलङ्कार प्रकाशन, दिल्ली - 110051, प्रथम संस्करण - 1975

## संकेत

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. | उ.नी.म. | – | उज्जवलनीलमणि |
| 2. | क.भू. | – | कर्णभूषण |
| 3. | क.क.त. | – | कविकल्पतरु |
| 4. | का.मी. | – | काव्यात्ममीमांसा |
| 5. | का.वि. | – | काव्यविलास |
| 6. | ज.वि. | – | जगद्विनोद |
| 7. | न.र.त. | – | नवरसतरङ्ग |
| 8. | भा.वि. | – | भावविलास |
| 9. | म.म.च. | – | मन्दारमरन्दचम्पू |
| 10. | म.वि. | – | महेश्वरविलास |
| 11. | र.म. | – | रसमञ्जरी |
| 12. | र.दी. | – | रसदीर्घिका |
| 13. | र.च. | – | रसचन्द्रिका |
| 14. | र.कौ. | – | रसकौस्तुभ |
| 15. | र.सु. | – | रसार्णवसुधाकर |
| 16. | र.त. | – | रसतरङ्गिणी |
| 17. | र.र. | – | रसरङ्ग |
| 18. | र.वि. | – | रसिक विनोद |
| 19. | र. रसा. | – | रसिकसाल |
| 20. | र.क. | – | रसकल्लोल |
| 21. | र.पी.नि. | – | रसपीयूपनिधि |
| 22. | र.रा. | – | रसराज |
| 23. | रू.वि. | – | रूपविलास |
| 24. | शृ.द. | – | शृङ्गारदर्पण |
| 25. | शृ.सा. | – | शृङ्गारसारिणी |
| 26. | शृ.ति. | – | शृङ्गारतिलक |
| 27. | शृ.वि. | – | शृङ्गारविलासिनी |
| 27. | ह.वि. | – | हंसविलास |

**डा. अपराजिता मिश्रा**
*सहायक आचार्या, रा.सं.संस्थान, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद*



# Interpersonal Relationship between Teacher and Student in Vedic Period

**Suchitra Mitra**

*Vedic Saṁhitās, the Brāhmaṇas, the Āraṇyakas and the Upaniṣdas are the products of the Ancient Indian education system. The main aim of ancient education system is the training of the mind as an instrument of knowledge and not simply to fill it with the furniture of objective knowledge. The Interpersonal relationship between teacher and student in Vedic period is one of the main characteristic of that education system. In that time education was based upon an individual treatment of the pupil by his teacher. The pupil must live with his teacher as a number of his family so that his education may be a whole time process and not for a stated period as is the custom in modern schools.*

The term interpersonal relationship means interaction between two person in general and when this relationship combines together the two vital figures i.e. teacher (आचार्य)[1] and student (शिष्य)[2] in particular, it becomes more effective and sensitive. It indicates reciprocal discourses of knowledge.

In vedic period, it can be said that this relationship had been attained at its utmost limit. Taitt Arn VIII/4 lays down that the teacher must teach with all his heart and soul. According to shat Bra[3] - " the teacher is bound to reveal who at any rate lived with him for one whole year." Under his inspection and control a student took a vow[4] - "O God ! May our ears hear what is auspicious, May we efficient to worship, see with our eyes what is auspicious. May we who sing the God's praise, live our allotted span of life in perfect health and strength." It was a function of the teacher to lead the student from the darkness of ignorance to the light of knowledge. This knowledge is called "Vidya". It is transforming, reshaping of personality, renewal of being. Shankara[5] himself gives the meaning of Vidya as Karman. By Vidya or knowledge we attain immortality. Mund 1.2/13 indicates - "Let the wise teacher impart the science of Brahman in its very essence (the science by which one knows the true,, imperishable Being) to such a seeker whose mind is tranquil and senses are controlled and who approaches him in proper form"[6]. The truth or Vidya is a vision , an awareness, release into boundless freedom.[7] The teacher layed stress on the values of Vidya and told to their pupil to live an austere life.[8] He should not dwell any body else than his teacher[9]. The sage or teacher fixes his eyes upon this mysterious Being in whom the Universe perpetually exists for it has no other foundation.

Before we examine the relationship between teacher and student let us think how did the concept of teacher and student arise in the mind of the early people? The teacher

who was generally called Acharya seems to be a symbol of God as refers in Taitt Aranyaka- - '*Āchārya devo bhavah.*' The supreme Being - Himself is described as the Prime Acharya, who himself declares in Rigveda IV/42 - "I am almighty Ruler of the Universe. Ruler of the worlds (earth and Heaven) who the Gods worship as well as men. I am supreme ruler. I am limitless in width and depth. I am possessed of supreme knowledge. I am the creator who breathes life in to all creatures and sustains the Universe. I am, the author of all actions whose power is invincible[10]. Rigveda IV/47/18 clearly declared that God is the supreme teacher, modeler of the whole of nature which is being ever reorganized by His infinite wondrous[11]. He who knows every thing[12]. Who sees every thing[13] is the supreme knowledge and blazing radiance[14]. This supreme and perfect knowledge hidden in the depths of the heart, that knowledge comes to light by God through invocations - "Simple and guided of the heart, that knowledge comes to light by God through invocations - "Simple and guided by your wisdom, may I attain the light that brings no danger. '[15] Man is week and miserable till he gets the light of God which is concealed under a cover. The teacher removes it an lets out the light. Following lines may be quoted to illustrate it - "The teacher is the father, the teacher is the mother and the teacher is Supreme Lord. He who has this unflinching believe, his liberation is not far away."[16] The pupils also after achieving, - enlightenment, burst into activity in discourses as teachers. It is superfluous to say that the ideal of this learning was, the realization of truth, and led an upright strenuous, pure Godly life. Teachers by their teachings (Upadesha) led their pupils to become seer after hearing it from the lips of their teacher. Direct instruction (formal or informal) from a teacher was deemed absolutely necessary to reap the best results[17]. Learning of Veda was necessary but not the mere mastery or recitation of its texts : The teacher layed stress on Swadhyaya; as it is said *Swādhyayo Adhitavyah*[18] it is meant to say that Veda is said useless if it is recited without comprehending its meaning[19], The first lesson of learning was to know the importance of speech, mind, will, thought, contemplation, understanding, strength, truth, faith, steadfastness, activity and happiness in climbing to the highest goal of knowledge. The students obeyed their teachers and took a vow everyday - "May my speech rest in mind; may my mind rest on speech. Self manifest Brahmana, be Thou revealed to me." [20] This process is called 'Brahmacharya'. During the Brahmcharya period it was the duty of a student to beg food for his master. Ait. Aran describes some restrictions imposed on a student at the time of Brahmacharya, as follows. He should not lean backward while learning nor lean forward. He should not covered with too much clothing .[21] He should not read or learn when he has eaten flesh or when he has seen blood, a corpse, or when he has done an unlawful thing.[22] According to Gopath Bra, Brahmachari should avoid dancing, singing, playing musical instruments, the use of perfumes, garlands and shoes.[23]

The teachers were also anxious to get pupils as they felt that the knowledge or truth they has discovered should live after them in their pupils.[24] The students learnt from their teacher according to rule the lessons of consecration (दीक्षा) and austerity (तपस्). By consecration[25] is hear meant the vow of Brahmacharya i.e. continence, perfect purity and self control By austerity[26] it is meant to say three fold austerity belonging the body, speech and mind.[27] Apastamba 1/2/3/28 refers the other duty of a student in the following words - When the student meets teacher after sunrise he shall embrace (his feet). 28 In this connection it will be better to include the following passage of Rigveda, where it seems

that at the time of embracement the students prayed for all kinds of progress from their preceptor by saying - "0 Glorious One ! lead us along the path of law which leads to sinless and bliss; the path where on a man casts off all evil and hatred and seems what is good and blessed"[28]. The sympathetic and competent teacher had distributed all the essence of experience to his pupil. That kind of teacher should be respected.[30] The teacher would inspire the student to feel the law of Unity in diversity every where. This word indicates the intrinsic intelligibility of the supreme which exceeds the finite powers of Understanding, as indicates yajurveda[31] - " When man has learned to behold all creatures in this supreme spirit and his supreme spirit in all his creatures he can no longer despire anything what so ever." For him the earth is full of sweetness. For instance it is said in Rigveda 1/90 - The winds are full of sweetness, the rivers pours sweets, so many plants be full of sweetness for us.[32] The student however follows his master with utmost reverence and obeys all his commands implicitly. The students were trying to be united with each other in thought word and deed by saying - "Assemble, speak together, let your minds be all of one accord"[33]. Under the direction and control of the Acharya his wards built up their mind and body. With a mere verbal agreement one becomes a student, some times for the whole life. It was due to a lifelong devotion that the students never left teachers residence but carried on their mission of learning. When the student completely educated he was called 'Anushishta' (Rg. 5/2/8). At the same time the teacher exhorted them - "Speak the truth, follows the prescribed conduct be not headless about the solemn recitation of Scriptures; (at the time of your departure from your preceptor) offer to him the gift liked by him, and take care that the line of your race is not broken. Do not fail to pay attention to truth; never fail to pay head to the performance of duty; do not be careless about what is proper and good; be not negligent of well being; never be indifferent to the study and imparting of the veda; be mindful of what is to be offered to Gods and men."[34]

These glorified speeches which were incited by teacher must have produced great psychological influence on student. As they took a solemn pledge everyday by saying - "0 self refulgent Lord, I will observer the vow of truthfulness in thought, word and deed. May I be able to observe that, therefore, Oh! Lord! Give me sufficient strength so that I may attain success in that vow of mine, through thy grace. I attain this truthfulness by separating my self from the untruthfulness."[35]

**References :**

1. He who having invested his pupil with a sacred thread after ward instructs him in the whole veda, with the rules of ceremonial and the Upanisads is an Acharya. (Manusmriti 11/140).
2. शिष्यस्तेऽहं शाधि मां त्वां प्रपन्नम् (A pupil, disciple, scholar) by V.S. Apte (The practical San-Eng Dictionary)
3. Shatpatha Brahmans XIV/1/1/26 - योऽनूचानः। (अथ योऽस्य प्रियः स्यात्। न त्वेव सर्वस्मा इव।)
4. भद्रं कर्णेभिः श्रृणुयाम देवाः पश्येमाक्षभिर्यजत्राः। स्थिरैरंगैस्तुष्टुवांसस्तनुभिर्व्यशेम देवहितं यदायुः।।
-Rigveda 1/89/8
5. Shankara's Commentary on Isopanisad (II)
- "यत एवमतो विद्यां चाविद्यां च देवताज्ञाने कर्म चेत्यर्थः"
6. तस्मै स विद्वानुपसन्नाय सम्यक् प्रशान्तचित्ताय शमान्विताय। येनाक्षर पुरूषं वेद सत्यं प्रोवाच तां तत्त्वतो ब्रह्मविद्याम्।।
- Mund 1/2/13

7. वेनस्तत् पश्यन्निहितं। गुहा स य दयविश्वभवत्येकनीडम्। - Yaj- 40/6
8. अध: शयीत् अधस्तिष्ठदधोव्रजेदेवं ह स्म वै तत्पूर्वे ब्राह्मणा ब्रह्माचर्य चरन्ति (Gopath Br. I/2/4) ; Apas, Dhar I/1/2/21 - refers to the same view - The student shall always occupy a couch or seat lower than that of his teacher.
9. Ibid- I/1/2/17
10. ममद्विता राष्ट्र क्षत्रियस्य विश्वायोर्विश्वे अमृता यथा न:। क्रतुं सचन्ते वरूणस्य देवा राजामि कृष्टेरूपमस्यवव्रे:।। (In view of the fact it is better to join the following lines) नित्यं शुद्धं निराकारं निर्विकारं निरंजनम् नित्यबोधं चिदानन्दं गुरुं ब्रह्म नमाम्यहम्।
11. रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव तदस्य रूपं प्रतिचक्षणाय। इन्द्रो मायाभि: पुरुरूपं ईयते युक्ता ह्यस्य हरय: शतादश।। - Rigveda VI/47/18
12. Rigveda I/89/6- विश्ववेदा:
13. Rigveda I/89/7- सूरचक्षस:
14. Rigveda X/1/16- सुज्योति:
15. Rigveda II/27/11- पाक्या चिद्वसवोधीर्याचित् युष्मानीतो अभयं ज्योतिरश्याम्।।
16. गुरुरेव पितामाता गुरुरेव परंशिव: यस्यैव निश्चितो भावस्तस्य मुक्तिर्नदरत:।। (शिवोपनिषद् 7/38)
17. आचार्यावान् पुरुषोवेद (छान्दाग्योपनिषद् IV/14/2) आचार्याद्धैव विद्या विदिता साथिष्ठं प्रापति (छान्दाग्योपनिषद् IV/9/3)
18. Traitt Arn II/15/7;
19. Traitt Arn II/15/3; also regards 'Svadhyaya' and indicates the exact place and time of studay. - य एवं विद्वान् महारात्र उषस्युदिते व्रजँस्तिष्ठन्नासीन: शयानोडरण्येग्रामे वा यावतरसँ स्वाध्यायमधीते सर्वाल्लोकान् जयति।
20. वाङ् मे मनसि प्रतिष्ठिता मनो मे वाचि प्रतिष्ठतमाविराविर्म एधि (Aitareyo, Up I)
21. नावष्टब्धो न प्रतिस्तब्धो नातिवीतो नाड्कं कृतवोर्ध्वज्ञुरनपश्रितोऽधीयीत (Aitareya, Aran 5/3/3)
22. अधीयीत न मांसंभुक्त्वा न लोहितं दृष्ट्वा नगतासुं नाव्रत्यमाक्रम्य नाक्त्वा नाभज्य नोन्मर्दनं कारयित्वा न नापितेन कारयित्वा न स्नात्वा न वर्णकेनानुलिण्य न स्रजमपिनह्य न स्त्रियमुपगम्य नोल्लिख्य नावलिख्य। (Aitareya Aran 5/3/3); See also Manu II/1087 - he shall do what is serviceable to his teacher, he shall not contradict him - अग्नीन्धनं भैक्षचर्यामथ: शस्यां गुरोर्हितम्। आसमावर्तनात् कुर्याम् कृतोपनयनो द्विज:।। Compare with Manu II/177, 205, 208 to 212; Vishnu -XXVIII/7, 9, 10, 18 to 22, 43, 46; XXIV/10; Apastamba I/ 1/2/19; 1/2/5/12; I/2/5/22; I/4/14/14 to 20; I/4/14/22
23. Gopath Brahmana I/2/7 -नोपरिशायी (ब्रह्मचारी) स्यान्न गायनो न नर्त्तनो न सरणो न निष्ठीवेत्।
24. आ मा यन्तु ब्रह्मचारिण:। चि मा यन्तु ब्रह्मचारिण:। प्र मा यन्तु ब्रह्मचारिण: दमायन्तु ब्रह्मचारिण:। शमायन्तु ब्रह्मचारिण:। (O God! May Brahmacharins always come to me from all quarters - Traitt Up-I/4/3)
25. See also kath. 23/5; Shat Bra 14/6/9/24 सत्ये ह्येव दीक्षा प्रतिष्ठिता भवति। Kaushiksutra - 7/3 स य: सत्यं वदति स दीक्षित:।
26. The word austerity (must be under stood to apply to (the observance of) the rules of studentship. (Apastamba I/2/5; Manu II/164)
27. In the 17th chapter of Geeta the same is explained very clearly on the basis of the vedas-
(a) Physical austerity - cleanliness; straightness, continence, non violence and the worship of elders.
(b) Vocational austerity - unoffensive, Truthful, pleasing and beneficial speech, study of the sacred Texts, these constitute the austerity of speech.
(c) Mental austerity - mental happiness or cheerfulness of Man kind, Serenity, habit of meditation

on God self control and purity of heart. These are called the austerity of mind. (Vedic Digest Religion and Man kinds morality by - Vidya Vachaspati. Page 237 to 243)

28. अपि पन्थामगन्महि स्वस्तिगामनेह्सम्।
येन विश्वा: परिद्विषो वृणक्ति विन्दते वा।। Apastamba I/2/3/28

29. Rigveda VI/51/16

30. Taitt Arn 7/11/2-3 -यान्यस्माँ (आचार्याणाम्) सुचरितानि तानि त्वयोपास्यानि नो इतराणि. See also Taitt UP I/11/2-3;

31. Yaj - यस्तुसर्वाणि भूतानि आत्मन्नवानुपश्यति,सर्वभूतिपुचात्मानं ततो न विचिकित्सति।

32. Rig. I/90 - मधुवाता ऋतायते मधुक्षरन्तिसिन्थव: माध्वीर्न: सन्त्वोषधी:।

33. Rig X/191/2संगच्छध्वं संवदध्वं सं वो मनांसि जानताम्।

34. Taitt Up - I/11 - सत्यंवद/धर्मचर। स्वाध्यायान्मा प्रमद:। आचार्याय प्रियं धनमाहृत्य प्रजातन्तुं मा व्यवच्छेथ्सी:। सत्यान्न प्रमदिव्यम्। धर्मान्न प्रमदितव्यम्। स्वाध्यायप्रवचनाभ्यां न प्रमदितव्यम्। देवपितृकार्याभ्यां न प्रमदितव्यम्।

35. Yaj 1/5 - "----------------------" व्रतपते व्रतं चरिष्यामि तच्छकेयं तन्मेराध्यताम् इदमहमनृतात् सत्यमुपैमि''।।

**Abriviation**

| | | |
|---|---|---|
| Apas Dhar | -- | Āpastamba Dharma Sutra |
| Alta Aran | -- | Aitareya Āranyaka |
| Aitareyo | -- | Aitareyopaniṣad |
| Brh Rig | -- | Brhaddevatā-Ṛgveda |
| Chān | -- | Chāndogyopaniṣad |
| Gopath | -- | Gopath Brhāhmana |
| Kāth | -- | Kāthaka Samhita |
| Manu | -- | Manusmṛti |
| Mund | -- | Mundakopaniṣad |
| Rig. | -- | Ṛgveda |
| San | -- | Samhiopaniṣad Brhāhmana |
| Shat Br | -- | ṢatapathaBrhāhmana |
| Taitt Āran | -- | Taittiya Āranyaka |
| Taitt upa | -- | Taittirīyopaniṣad |
| Vasistha | -- | Vasistha Dharma Sutra |
| Vishnu | -- | Vishnu Dharma Sutra |
| Yaj | -- | Yajurveda |

**Dr. Suchitra Mitra**
***Reader in Sanskrit, Dept. of Sanskrit, University of Allahabad***



# वत्सगोत्रीय प्रवर-विचार

उदयनाथ झा 'अशोक'

*ऋषि-परम्परा के अन्तर्गत आने वाली उनकी (किसी ऋषि की) सारी सन्तति एक गोत्र में परिगणित की जाती हैं। अर्थात् ये एक ऋषि की सन्तान कहलाती हैं। इन सभी सन्ततियों का गोत्र एक होता है, जो मूल ऋषि के नाम पर प्रचलित हुआ करता है। इस ऋषि-परम्परा में जो गोत्रकार ऋषि के समान श्रेष्ठ और प्रबुद्ध (प्र-वर) होते हैं, वे प्रवरकार ऋषि माने जाते हैं। अर्थात् उन्हीं ऋषियों की संख्या के आधार पर उस गोत्र में प्रवर हुआ करते हैं। तात्पर्य यह है कि जहाँ 'गोत्र' एक विशेष प्रकार की जाति है, वहीं 'प्रवर' उस गोत्र के प्रारम्भिक पूर्वजों की संख्या अथवा परिचिति। भारतवर्ष में जितने भी 'गोत्र' हैं, उनमें एक से लेकर पाँच तक 'प्रवर' हुआ करते हैं। इन प्रवरों में उस गोत्र के गोत्रकार ऋषि भी सम्मिलित रहा करते हैं अथवा एक प्रवर होने पर गोत्रकार ऋषि ही प्रवरकार भी होते हैं। परन्तु 'वत्स' गोत्र एक ऐसा अपवाद गोत्र है, जिसके प्रवरों में गोत्रकार ऋषि 'वत्स' का नाम नहीं है। यह आश्चर्य का विषय ही नहीं, चिन्त्य भी है। ऐसा क्यों हुआ, कब हुआ, होना क्या चाहिए, क्यों होना चाहिए आदि प्रश्नों का समाधान करते हुए आर्ष ग्रन्थों के आधार पर प्रस्तुत शोधपत्र में गोत्र-प्रवरादि का परिचय तथा वत्सगोत्रीय प्रवरकारों का परिचय देते हुए इस विषय पर भी विचार किया गया है कि जब एक से लेकर पाँच तक प्रवर होते हैं, फिर चार का ग्रहण क्यों नहीं किया जाता, पाँच से अधिक प्रवर क्यों नहीं होते।*

गोत्र और प्रवर दोनों भिन्न अवधारणाएँ हैं। अपने यहाँ भारतवर्ष में कुल 40 गोत्रों के होने की बात मनुस्मृति-धनञ्जय प्रदीप-कुलदीपिका आदि ग्रन्थ करते हैं। जबकि विस्मरणादि के कारण गोत्रनाश होने पर काश्यप गोत्र माना गया है। जैसा कि हेमाद्रि ने कहा है- 'गोत्रनाशे तु काश्यपम्', श्रुतिवचन भी यहाँ प्रमाण है कि 'सर्वाः प्रजाः काश्यपोः'। अस्तु, एक गोत्र में एक से पाँच तक प्रवर होते हैं, किन्तु चार नहीं। बौधायन तो अपने श्रौतसूत्र[1] में द्व्यार्षेय प्रवर को भी वरण नहीं करने का निर्देश देते हैं, किन्तु आपस्तम्ब एक, दो और पाँच प्रवर तो मानते हैं, लेकिन चार अथवा पाँच से अधिक नहीं।[2] आश्वलायन भी अपने श्रौतसूत्र में इसी बात को कहते हैं। प्रवर का अर्थ है ऋषि परम्परा। इसीलिए 'आर्षेय' शब्द इसका पर्याय हुआ। आपस्तम्ब श्रौतसूत्र[3] के मत में प्रवरकार ऋषि किसी न किसी वैदिक-सूक्त के द्रष्टा माने गये हैं। ऋग्वेद के अनुसार प्रवरकार ऋषि अग्न्याधान में अग्नि के सहायक बनते हैं और यज्ञवेदी में आकर यज्ञ को सफल करते हैं। ऋग्वेद के एक मन्त्र में कहा गया है कि "हम अग्निदेव का आवाहन उसी प्रकार करते हैं जिस प्रकार और्व, भार्गव, जामदग्नि और आप्नवानों ने किया था।[4]" ऋग्वेद के ही एक अन्य मन्त्र में पराशर गोत्र के तीनों प्रवरकारों का उल्लेख हुआ है[5]।

यहाँ स्मरणीय है कि प्रवर-ऋषि परस्पर पिता-पुत्र सम्बन्ध से सम्बद्ध होते थे। यथा शतपथब्राह्मण में कहा गया है- "इदं हि पितावाग्रेऽथ पुत्रोऽथ पौत्रस्तस्मात् परस्तादर्वाक् प्रवृणीते।"[6] इसलिए शाण्डिल्य

गोत्र में शाण्डिल्य और उनके पुत्र असित तथा पौत्र देवल को मिलाकर तीन प्रवर होते हैं एवं काश्यप गोत्र में अवत्सर एवं निध्रुव दोनों क्रमशः कश्यप के पुत्र तथा पौत्र हैं। इसी प्रकार भारद्वाज एवं पराशर गोत्रों में भी क्रमशः भरद्वाज अङ्गिरस-वृहस्पति तथा पराशरशक्ति-वसिष्ठ में यही सम्बन्ध है।

विवाहादि प्रत्येक शुभकार्य में, और अशुभ कार्यों में भी व्यक्ति के परिचय के लिए गोत्र और प्रवर का प्रयोजन होता है और प्रवरोच्चारण में गोत्रकार के नाम का भी स्मरण किया जाता है। यथा शाण्डिल्यगोत्र वाले प्रवराध्याय में कहा गया है– ''शाण्डिल्यगोत्रस्य शाण्डिल्यासितदेवलेति त्रिप्रवराः।'' तथा काश्यपगोत्रीय कहते हैं– ''काश्यपगोत्रस्य काश्यपावत्सारनैध्रुवेति त्रिप्रवरस्य ममश्री....'' इति। पराशर गोत्र में यथा – ''शक्तिवशिष्ठपराशरेति त्रिप्रवरस्य'' आदि। इसी प्रकार सभी गोत्रों के प्रवरावली में गोत्रकार स्वयं आते ही हैं। यह स्वाभाविक भी है, क्योंकि गोत्रकार ऋषि प्रवरकार भी होते हैं, परन्तु प्रवरकार ऋषि को गोत्रकार होना अनिवार्य नहीं है। लेकिन वत्स गोत्र में जो प्रवर प्रवर्तित है, उसमें गोत्रकार की ही परिगणना नहीं है। यथा–''वत्सगोत्रस्य और्वच्यवनभार्गवजामदग्न्याप्नवानेति पञ्च प्रवराः''– इस वाक्य में और्व से पहले स्वयं वत्स ऋषि ही गायब हैं। प्रस्तुत शोध-पत्र में इसी विषय पर विचार करेंगे कि ऐसा क्यों हुआ तथा इसका औचित्य है या नहीं इस विषय पर विचार करने से पूर्व यहाँ संक्षेप में पाँचों प्रवरकारों के प्रसङ्ग में संक्षिप्त परिचय देना आवश्यक है।

**1. वात्स**

वत्स, वत्स्य अथवा वात्स्य ये तीनों रूप संस्कृत वाङ्मय में पाये जाते हैं। ये जातूकर्ण्य व्यास के चार पुत्रों में से एक थे। मैत्रावरुण वसिष्ठ और शक्ति क्रमशः इनके प्रपितामह और पितामह थे। पराशर के पुत्र कृष्णद्वैपायन वेदव्यास इनके साक्षात् चचेरे भाई थे। ब्रह्माण्डपुराण (अ.35) के अनुसार वेदमित्र-शाकल्यके पाँच प्रमुख शिष्यों में वत्स भी आते हैं, जो सभी शाकलसंहिता के शाखाकार हैं –

**''वेदमित्रश्च शाकल्यो महात्मा द्विजपुंगवः।**
**चकार संहिताः पञ्च बुद्धिमान् वेदवित्तमः॥**
**पञ्चतस्याऽभवच्छिष्याः मुद्गलो गालवस्तथा।**
**खलीयान् सुतपा वत्सः शैशिरेयश्च पञ्चमः॥''**

यही विषय कुछ पाठान्तर के साथ विष्णुपुराण[7] वायुपुराण[8] और मत्स्यपुराणमें[9] भी आया है। जबकि ऋक्प्रातिशाख्य के द्वारा शाकल्य के शिष्यलोग गृहस्थ कहे गये हैं–

**''शाकल्यस्य शतं शिष्या नैष्ठिकाः ब्रह्मचारिणः।**
**पञ्च तेषां गृहस्थास्ते धर्मिष्ठाश्च कुटुम्बिनः॥''[10]**

शाकलशाखा ऋग्वेदीय है, इसीलिए उसकी वात्स्यशाखा भी ऋग्वेदीय हुई। इसकी पुष्टि महाभाष्य के[11] 'वात्सकम्' उदाहरण से एवं काशिकावृत्ति के[12] उदाहरण में प्रयुक्त 'वात्सीयः' प्रयोग से भी होती है। इतना ही नहीं विकृतिवल्ली में भी इस बात का उल्लेख हुआ है –

**''शिशिरो वाष्कलः शाङ्खो वात्स्यश्चैवाश्वलायनः।**
**पञ्चैते शाकलाः शिष्याः शाखाभेदप्रवर्तकाः॥[13]**

परन्तु वायुपुराण में वात्स्य को 'वाजसनेयिन्' कहा गया है–

**''ताम्रायणश्च वात्सश्च तथा गालवशैशिरी।''[14]**

ब्रह्माण्डपुराण में[15] भी वत्स शुक्लयजुर्वेदीय प्रतिपादित किये गये हैं, जिनको महर्षि याज्ञवल्क्य के

पन्द्रह शिष्यों में से एक माना गया है। चरणव्यूह नामक वैदिक आर्षग्रन्थ में भी वत्सको वाजसनेयी ही कहा गया है। अतः वत्स ऋग्वेदीय और यजुर्वेदीय दोनों शाखा के प्रवर्त्तक हैं। स्यात् वत्स दो हों, इसमें भी विमति नहीं हो सकती। यतो हि एक वत्स की चर्चा बाणभट्ट ने अपने हर्षचरित में की है। जिसके अनुसार भार्गववंशोत्पन्न च्यवन ऋषि के पुत्र थे दधीच, जो महाराज शर्यात की सुपुत्री सुकन्या के गर्भ से उत्पन्न थे। इन्हीं दधीच के भाई थे ब्राह्मण, जिनकी पत्नी मुनिकन्या अक्षमाला से वत्स का जन्म हुआ था। इसी वत्स से वात्स्यायन वंश चला, जिसमें बाणभट्ट का जन्म हुआ।

गोत्रकार वत्स और मेधातिथि दोनों ही काण्व ऋषि थे। लेकिन मेधातिथि वत्स को शूद्रापुत्र और अब्राह्मण कहकर गाली देते हैं। वत्स 'वात्ससाम' से और मेधातिथि 'मेधातिथ्यसाम' से अग्नि के समक्ष ब्राह्मीयान् के निर्णय-निमित्त पहुँचे थे। वत्स ने स्वयं को अग्नि में आहुत कर दिया लेकिन अग्निदेव उनका बाल भी बाँका नहीं कर पाये – "तस्य लोम च नौषत्।" साथ ही अग्निदेव वत्स से बोले कि आप सभी ब्राह्मण-ऋषि-मुनि आदि लोगों से श्रेष्ठ हैं, आज से हम आपको ब्राह्मणत्व प्रदान करते हैं। उसी दिन से वत्स का 'वात्ससाम' इच्छा के पूरक होने से 'कामसनि' के नामसे प्रसिद्ध हुआ[16]। यहाँ यह स्मरणीय है कि वत्स, भलन्दन और संकील तीनों वैश्य ऋषि माने गये हैं, गुणके अनुसार। जैसे कि कितने ही क्षत्रियऋषि और शूद्रऋषि हुए हैं। विश्वामित्र और रैक्वऋषि इसके उदाहरण हैं, जो क्रमशः क्षत्रिय और शूद्र थे। महाभारत में[17] कहा गया है कि, जनमेजय के सर्पसत्र यज्ञ में वात्स उपस्थित थे, जबकि शान्तिपर्व के[18] अनुसार वे भीष्म के शरशय्या के पास विद्यमान थे। वहीं महाभारत यह कहता है कि, वत्स दीर्घजीवी ऋषि हुए।

वत्सकृत-गृह्यसूत्र का संकेत हेमाद्रि अपने चतुर्वर्गचिन्तामणि में यथास्थल देते हैं– "चरकाध्वर्युसूत्रकृत्वत्सः"। स्मृतिचन्द्रिकाकार के समय में वत्सका धर्मसूत्र भी उपलब्ध था, जबकि कात्यायनश्रौत के परिभाषा-अध्याय से उनके श्रौतसूत्र का अनुमान लगाया जाता है। मानव के अनुग्राहिक सूत्र के द्वितीय खण्डमें वत्स का मत प्राप्त होता है। इस सबसे यह सिद्ध होता है कि, महामति वत्सऋषि असाधारण प्रतिभाशाली, ग्रन्थकार, प्रवरकार, गोत्रकार और वास्तविक अर्थ में महर्षि थे।

### 2. और्व

महाभारत के[19] अनुसार हैहयवंश में कृतवीर्य नामक राजा हुए, जिनके पुरोहित भृगुवंशीय ब्राह्मण थे। अपने पुरोहित को कृतवीर्य ने प्रचुर धन उपहार में दिया था। पश्चात् कृतवीर्य के कोई उत्तराधिकारी अपने पुरोहित से किसी कारणवश रुष्ट हो गये, फलतः राजकोष से दिया गया धन वापस माँग लिया। भृगुलोगों ने कुछ धन मिट्टी में गाड़कर शेष धन वापस कर दिया। राजा की आज्ञा से बस्ती की खुदाई हुई तो गड़ा हुआ धन मिल गया। जिससे राजा भृगुवंशीय लोगों पर और अधिक बिगड़ गये। क्रोधावेश में भृगुवंशियों को खोज-खोजकर मारना शुरू कर दिया। गर्भवती नारियों को भी उनकी सेना नहीं छोड़ती थी। राजा के इस व्यवहार से बचने के लिए आप्नवान की गर्भवती स्त्री नाहुषी हिमालय की कन्दरा में छिप गयी तथा भयवश अपने गर्भस्थ शिशु को उरु भाग में स्थापित कर ली।

इधर उस स्त्री की खोज में हैहयलोग हिमालय की उक्त कन्दरा में भी पहुँच गये, जहाँ नाहुषी छिपी थी। अपनी माँ को असहाय देखकर शिशु असमय में ही छाती चीरकर निकल गया और अपने तेज से समस्त सैन्यमण्डली को अन्धा बना दिया। यही बालक और्व कहलाया, जिसका दूसरा नाम हुआ ऋचीक–

"ऋषिपत्नी महाभागा आप्नवानस्य नाहुषी।
.............................................................॥

तस्य पूर्वो ऋषिर्येज्ञे उरुभित्वा महायशाः।
और्वश्चासीदृचीकस्तु दीप्तोऽग्निसदृशप्रभः॥''[20]

यह बात ब्रह्माण्डपुराण में[21] आयी है।

सबको अपने तेज से अन्धा हुआ देख और्व सोचने लगे कि यदि मेरा यह तेज रह गया तो पता नहीं कितने जीव और मनुष्य अन्धे हो जाएँगे। इसलिए उन्होंने अपने तेज को मध्य समुद्र में स्थित कर दिया, जिससे वडवानल उत्पन्न हुआ–

''ततश्च क्रोधजं तात और्व्वोऽग्निं वरुणालये।
उत्ससर्ज स चैवाप उपयुंक्ते महोदधौ॥''[22]

अतः इनको कहीं वडवानल के पिता तो कहीं उसका खोजकर्त्ता कहा गया है। विष्णु धर्मोत्तरपुराण में स्पष्ट लिखा है–

''ऋषिपत्नी महाभागा चाप्नवानस्य नाहुषी।
और्व सा जनयामास ऋचीकमिति संज्ञितम्॥
येन क्रोधाभिभूतेन दृष्टोऽग्निर्वडवामुखः॥''[23]

ऋग्वेद के[24] अनुसार इनका सम्बन्ध समुद्रस्थ अग्नि से था, जो वडवानल के कथ्य को तथ्य प्रदान करता है। कुछ लोग और्व को उरु का पुत्र मानते हैं, परन्तु उरु 'वृक्ष'–'पृथु'–'पृथुल' आदि का पर्याय तो है, किन्तु कहीं भी व्यक्तिवाची या व्यक्ति की संज्ञा नहीं। विस्तीर्ण अर्थ में इसका प्रयोग महाभारत (आ. 22वाँ अ.) में भी पाया जाता है – 'विस्तीर्ण ददृशतुरम्बरप्रकाशं तेऽगाधं निधिमुरुमम्भसामनन्तम्; जबकि 'तुविजाता उरुक्षया' आदि ऋग्वेदीय (1/2/9) वाक्य में भी उरु व्यक्ति-परक नहीं है। इसी प्रकार ऊर्व या ऊर्व्व शब्द भी व्यक्ति-विशेष की न तो संज्ञा है और न विशेषण। प्रत्युत् उर्व शब्द का प्रयोग तो हिंसा अर्थ में हुआ है। सुश्रुत के अनुसार 'उरुवु' शब्द एरण्ड वृक्ष के लिए व्यवहृत है। पारस्करगृह्यान्तर्गत मन्त्रों के भाष्य (पारस्करमन्त्रभाष्य) में वेदमिश्रसुत मुरारि मिश्र (1400 वि.सं. के आस-पास) ने वेद-निघण्टु के लघुपाठ को भी उद्धृत किया है। वे लिखते हैं – ''तथा च वेदनिघण्टुः-उरु-तुवि-पुरु-भूरि-शश्वत्-विश्वं-परीणसा -व्यानशिः-शतं-सहस्रं-सलिलं-कुविदिति बहोः।'' (पूना का हस्तलेख, पत्र-4 ख)। अतः और्व को 'उरु-पुत्र' मानना चिन्त्य है।

यही ऋचीक उपनामधारी और्व ऋषि प्रवरकार और मन्त्रकार दोनों हुए हैं[25]। इनको जमदग्नि आदि एक सौ पुत्र हुए–

''औवस्यासीत् पुत्रशतं जमदग्नि पुरोगतम्।''

ये महान् तपस्वी हुए

''ऋचीक इति विख्यातो विपुले तपसि स्थितः।''[26]

वाल्मीकिरामायण के अनुसार ऋचीक धनुर्विद्या में प्रवीण थे, इसलिए भगवान् विष्णु ने इनको अपना वैष्णव धनुष दिया था, जिसको इन्होंने अपने पुत्र जमदग्नि को दे दिया[27]। ये इतने गुणवान् थे कि, इनसे प्रभावित होकर शाल्वराज द्युतिमान् ने अपना सम्पूर्ण राज्य इनको सौंप दिया[28]। महाभारत, भागवत आदि के अनुसार वेदाध्ययन समाप्ति के बाद और्व ने कान्यकुब्ज नरेश कुशिक की पौत्री और गाधिराज की पुत्री अनिन्द्यसुन्दरी सत्यवती से विवाह करना चाहा। लेकिन गाधिराज ने इनको दरिद्र समझकर अपनी पुत्री देने

से इनकार कर दिया। जब और्व ने उनको दरिद्र नहीं होने का वचन दिया तो उन्होंने उनसे एकसहस्र दुष्प्राप्य श्याम और पाण्डुवर्णवाले घोड़े शुल्क के रूप में माँग लिया। अनन्तर "अश्वा बोलहा"[29] आदि चारमन्त्रों से और्व ने अपने पूर्वज वरुण की उपासना की और उसी रूपरंगवाले सहस्र घोड़ों को प्राप्त कर गाधिराज को दे दिया तथा सत्यवती से विवाह कर लिया[30]। सत्यवती परम पतिव्रता नारी थी, अहर्निश पति की अनुचरी बनी हुई उनकी सेवा में लगी रहती थी। एक दिन इनकी सेवा-सुश्रूषा से प्रसन्न होकर और्व ने वर माँगने को कहा। सत्यवती को कोई भाई न था, इसीलिए वे एक ही वर में अपने लिए और माता के लिए एक-एक पुत्र माँग लिये। और्व ने चरू बनाकर दोनों के लिए पृथक्-पृथक् दिया। जिसमें एक से ब्राह्मण गुणयुक्त और दूसरे से क्षत्रिय गुणयुक्त पुत्र की प्राप्ति होती। परन्तु चरू बदल गया, अज्ञानतावश माता वाला चरू सत्यवती ने खा लिया। ज्ञात होने पर जब सत्यवती ने इसके निवारण के लिए पति से प्रार्थना की तो और्व ने उसके क्षत्रिय गुण को अन्तिम पौत्र में स्थापित कर दिया। अत एव सत्यवती के पुत्र जमदग्नि आदि तो क्षत्रियगुण से बच गये, परन्तु सबसे छोटा पौत्र परशुराम बच नहीं सका। उसी प्रकार सत्यवती की माँ ब्राह्मणगुणवाला चरू खाकर विश्वामित्र जैसे को जन्म देती है। महाभारत की यही कथा विभिन्न पुराणों में विभिन्न रूपों से वर्णित है[31]। ऐतरेयब्राह्मण[32] तथा कौषीतकिब्राह्मण से[33] यह विदित होता है कि, और्व की सभी सन्तानें भी 'और्व' कहलाती थीं एवं इन लोगों का स्थान मध्यदेश था, जहाँ भार्गव लोगों के साथ कार्त्तवीर्यार्जुन की लड़ाई हुई थी और उसी स्थान पर जमदग्नि का वध भी हुआ था।

### 3. च्यवन-भार्गव

महर्षि च्यवन महान् गो सेवक थे। राजा नहुष को गाय और गोदान का महत्त्व इन्होंने ही समझाया था[34]। अश्विनीकुमारों से विशेष सम्बन्ध होने के कारण इनको आयुर्वेद का भी गम्भीर ज्ञान था, च्यवनप्राश नाम की औषधि तो इनकी प्रसिद्ध है ही, प्रत्युत् कहा जाता है कि, ये आयुर्वेद के एक 'जीवनदान' नामक ग्रन्थ की रचना भी किये थे[35]। महर्षि च्यवन की बनायी कोई स्मृति भी कही जाती है, किन्तु वह आज-कल उपलब्ध नहीं है। हाँ, कुछ प्राचीन आचार्य उसका एक-आध उद्धरण अवश्य उद्धृत करते हैं। च्यवन शाप और वरदान दोनों देने में समर्थ थे। जब इनको यह ज्ञात हुआ कि, कुशिक वंश के कारण से इनके वंश में वर्ण-संकर दोष आने वाला है तो वे राजा कुशिक को शाप देने के लिए पहुँच गये। लेकिन अथक प्रयास करने पर भी जब कुशिक से कोई गलती न हुई तो वे बदले में उनको वरदान देकर ही आ गये कि, आपके वंश में ब्राह्मण गुणवाले पुत्र का जन्म होगा[36]।

च्यवन जब गर्भस्थ ही थे, तभी इनकी माँ पुलोमा का दमन नामक राक्षस ने अपहरण कर लिया था। इसकी गवाही अग्निदेव ने दिया, जिससे पुलोमा के पति भृगु क्रोधित हो गये और अग्निदेव को सर्वभक्षी होने का शाप दे डाला[37]। अपहरण के समय में पुलोमा का गर्भ गिर गया और बालक के तेज से राक्षस भस्म हो गया। इस असमय में गर्भच्युत होने के कारण ही शिशु का नाम च्यवन पड़ा[38]।

पौराणिक आख्यान[39] के अनुसार महर्षि च्यवन तपस्या करते हुए एक बार वल्मीक (दीमक) से आच्छादित हो गये थे और एक बार जल के भीतर वर्षों तपस्या करते रहे। एकबार जब इनका जराजीर्ण शरीर तपस्या से क्षत-विक्षत हो गया था, उसी समय में अपनी पुत्री से दुःखी और क्रोधित हुए पिता राजा शर्याति, उधर से कहीं जा रहे थे। उन्होंने इनको देख अपनी बेटी सुकन्या का विवाह इनसे करवा दिया। सुकन्या के व्यवहार और पातिव्रत धर्म से प्रसन्न होकर एक बार अश्विनीकुमार ने इनको वर मांगने के लिए कहा तो महासाध्वी सुकन्या ने अपने पति का यौवन, सौन्दर्य और आँखें मांग ली। यही कथा कुछ भिन्नता के साथ अन्यत्र भी आर्षग्रन्थों[40] में वर्णित है। इसके अनुसार शर्याति जब सपरिवार वन-विहार पर निकले तो वे च्यवन की तपस्या-स्थली को भी देखने गये। उनके चारों तरफ वल्मीक भरा था। कौतूहलवश चञ्चल

कन्या सुकन्या ने च्यवन की आँखों में तिनके से छेद कर दिया। क्रोधी च्यवन ने शर्याति की सेना को मूत्र अवरोधक शाप दे दिया। तब शर्याति उनके पैर पर गिरकर कातरभाव से प्रार्थना करने लगा। च्यवन ने कहा कि, जिस सौन्दर्य के मद में आपकी पुत्री ने यह कार्य किया है उसके मद को चूर करने के लिए आप उसे मेरे सुपुर्द कर दें तभी मैं आपको शापमुक्त करूँगा। वही हुआ, सुकन्या का विवाह च्यवन से करा दिया गया। इसके बाद की कथा समान ही है। परन्तु इन दोनों कथाओं से भिन्न एक कथा शतपथब्राह्मण[41] में भी आयी है।

अस्तु, सुकन्या च्यवन की दूसरी पत्नी थी। पहली पत्नी आरुषी महाराज मनु की पुत्री थी[42]। आरुषी से आप्नवान और सुकन्या से प्रमति एवं दधीचि उत्पन्न हुए थे[43]। स्मरणीय है कि इसी प्रमति के पुत्र रुरु और रुरु के पुत्र शुनक हुए। शुनक से ही शौनक उत्पन्न हुए[44] थे। जबकि अश्वघोष के अनुसार महर्षि वाल्मीकि(रत्नाकर) भी च्यवन के ही पुत्र थे। च्यवन को एक से अधिक पत्नियाँ थीं इसका उल्लेख तो ऋग्वेद[45] में भी हुआ है, किन्तु उनके जीवन को परिवर्तित करने वाली सुकन्या ही हुई, इसमें सन्देह नहीं। ब्राह्मण, पुराण आदि[46] ग्रन्थों से विदित होता है कि एक बार जब शर्याति यज्ञ कर रहे थे तब यज्ञ के भागी होने पर भी अश्विनीकुमारों को उसमें भाग नहीं मिला था। क्योंकि इनसे शर्याति कुछ नाराज थे। जब च्यवन ने यह देखा तो उनको बहुत दुःख हुआ। आखिर उनको यह नवयौवन तो उन्हीं से प्राप्त हुआ था। च्यवन ने जब अश्विनीकुमारों को भाग दिलवाना चाहा तो इन्द्र ने इसका विरोध किया। फिर क्या, इन्होंने उन्हें ही स्तम्भित कर दिया और अश्विनीकुमारों को साम-भाग प्राप्त हो गया। पश्चात् च्यवन अपने श्वसुर शर्याति के पुरोहित भी बने[47] और उनका ऐन्द्राभिषेक भी करवाया[48]।

सर्वानुक्रमणी में इनका नाम 'भार्गव' कहा गया है। जबकि ऐतरेयब्राह्मण में[49] च्यवन-भार्गव लिखा है। इसी च्यवन भार्गव के नाम से ऋग्वेद में[50] 'नराशंसवान्' प्राप्त होता है। वेद में अनेकों प्रकार के सूक्त हैं, जिनमें एक आप्रीसूक्त भी पाया जाता है। यह आप्रीसूक्त तीन प्रकार का है–नराशंसवान्, उभयवान् और तनूनपात्वान्। इनमें नराशंसदेवता की ऋचा से युक्त सूक्त नराशंसवान् कहलाता है। इसी के रचयिताओं में एक हैं च्यवनभार्गव। जैसे कि निरुक्तकार कहते हैं–''तेषां वासिष्ठमात्रेयं वाध्र्यश्वं गार्त्समदं च्यवनभार्गवमिति नराशंसवन्ति[51]। यही वचन बृहद्देवता में भी आया हुआ है[52]। अभिप्राय यह है कि, च्यवन का पूरा नाम च्यवनभार्गव था, मात्र च्यवन नहीं।

### 4. जामदग्नि

और्व नाम से प्रसिद्ध ऋषि ऋचीक के पुत्र प्रवरकार जमदग्नि, अक्षरब्रह्म के उपदेष्टा हैं। इन्होंने चातूरात्र यज्ञ भी किये थे, जिससे इनके वंश में दरिद्रता नहीं आयी[53]। वैदिक परम्परा के ज्ञान को लोकों में बाँटने के लिए इन्द्र ने इनकी ही नियुक्ति की थी, जिसका उल्लेख तैत्तिरीय आरण्यक में[54] हुआ है। जमदग्नि मात्र तपस्वी ही नहीं, वेदविद्या और धनुर्वेद के अच्छे ज्ञाता भी थे[55]। धनुर्वेद का ज्ञान तो इनको अपने पिता और्व ऋषि से ही मिला था, उन्होंने इनको अपना वैष्णव धनुष भी प्रदान किया था। स्मरणीय है कि, वह धनुष और्व को अचूक निशाना और लक्ष्यभेदी बाण चलाने पर भगवान् विष्णु ने स्वयं दिया था। जमदग्नि ने सूर्य से ससर्परी विद्या भी सीखी थी, जिसको बाद में उन्होंने विश्वामित्र को दे दिया[56]।

महर्षि जमदग्नि का विवाह राजा रेणु की पुत्री रेणुका से हुआ था[57], लेकिन महाभारत में रेणुका को राजा प्रसेनजित की पुत्री कहा गया है[58]। रेणुका से जमदग्नि को पाँच पुत्र हुए–रुमण्वान्, सुषेण, वसु, विश्वावसु और परशुराम। पितामह के द्वारा दिये गये चरू के बदल जाने के कारण परशुराम में क्षत्रिय गुण आ गया था[59]। उसी प्रकार इनमें जो ईश्वरांश आया वह पिता जमदग्नि द्वारा तपस्या करके प्राप्त किया गया

था। जमदग्नि को ईश्वरांशभूत पुत्र होने का वरदान मिला था, इसीलिए उनको विष्णु का अवतार पुरुष पुत्र रूप में मिला[60]।

जमदग्निऋषि शीघ्र कोपी थे। एक बार रेणुका रेवा नदी के तटपर स्नान करने गयीं, तो उन्होंने देखा कि, वहाँ कुछ दूर पर राजा चित्ररथ महारानी के साथ जलक्रीड़ा कर रहे हैं। इस दृश्य को देखकर रेणुका के मन में विकार उत्पन्न हो गया। जब वे अपने आश्रम वापस आयीं तो मानसिक विकार से द्रवित, धैर्यच्युत और महातेज से वंचित रेणुका को देख त्रिकालदर्शी जमदग्नि क्रोधित हो उठे। उन्होंने अपने पुत्रों को माता का शिरच्छेदन करने के लिए क्रमशः आदेश दिया, जिसको उनके कनिष्ठपुत्र ने पूरा किया[61]। एक बार जब जमदग्नि धनुष-बाण चलाने का अभ्यास कर रहे थे तो फेंके गये बाणों को लाने का काम रेणुका किया करती थी। बाण लाते हुए प्रचण्ड धूप के कारण एक बार रेणुका को थोड़ा विलम्ब हो गया। इसका कारण ज्ञात होने पर जमदग्नि सूर्य पर बिगड़ गये और वे बाण का निशाना सूर्य को बनाने लगे। उसी समय सूर्यदेव ब्राह्मण वेश में आकर महर्षि के शरणापन्न हुए। सूर्य को भी अभयदान मिला और सूर्य ने भी तत्क्षण छाता और जूता देकर अपने ताप से बचने का उपाय बताया[62]।

बाद में ऐसा भी समय आया जब जमदग्नि में आमूल-चूल परिवर्तन हो गया। वे बहुत शान्त और उदार हो गये। जब जमदग्नि ने पिण्डदानार्थ श्राद्ध में खीर निर्माण किया तब क्रोध देव ने सर्प के रूप में आकर थोड़ा खा लिया और अपने विष का उसमें वमन कर दिया। जमदग्नि देखकर भी शान्त, सहज और विकार शून्य रहे। उसी समय क्रोध प्रकट होकर महर्षि से बोले कि आपने मुझे भी जीत लिया है। भृगुवंशीय जन्मना क्रोधी होते हैं, इसको आपने मिथ्या सिद्ध कर दिया[63]।

अब इनका मुख्य कार्य गोसेवा हो गया। इनकी गोभक्ति से प्रसन्न होकर इन्द्र ने इनको स्वर्गलोक की सर्वमान्या गाय 'कामधेनु' उपहार में सौंप दिया[64]। किन्तु ब्रह्मवैवर्त्तपुराण के अनुसार यह गाय इनको इन्द्र ने नहीं अपितु भृगु ने ही दिया था। यह गाय श्रीकृष्ण से ब्रह्मा को और ब्रह्मा से भृगु को मिली थी। कामधेनु को पाकर जमदग्नि सुख से रहने लगे, कि एक दिन दुर्दैववश सहसा युद्ध करते-करते कार्त्तवीर्यार्जुन जमदग्नि के आश्रम पर आ धमका। उसने कामधेनु गाय लेना चाहा, लेकिन ले नहीं जा सका, तो आश्रम को तहस-नहस करके चला गया। परशुराम जब लौटकर आये तो आश्रम का हाल देखकर क्रोध से अन्धे हो गये और पीछे से खदेड़कर उसको मार दिया। उसके बाद ही कार्तवीर्यार्जुन के पुत्रों ने एकान्त पाकर जमदग्नि की भी हत्या कर दी[65]। कुछ कथान्तर के साथ यही आख्यान पद्मपुराण में[66] वर्णित है, जहाँ कहा गया है कि, कार्त्तवीर्यार्जुन ने जमदग्नि से सहस्रों गायों के बदले कामधेनु लेना चाहा, नहीं मिलने पर उनको मार दिया। किन्तु जमदग्नि को बैकुण्ठ जाते ही वह गाय भी इन्द्रलोक को चली गयी। इससे भी कुछ भिन्न कथा ब्रह्माण्ड[67] और ब्रह्मवैवर्त्त[68] पुराणों में वर्णित है।

### 5. आप्नवान्

इनके सम्बन्ध में जैसे बहुत कम ज्ञात होता है वैसे ही इनके नाम की वर्तनी भी बहुत प्रकार की देखी जाती है। यथा-आप्नुवान्[69], आप्रवान्[70], आत्मवान्[71], आप्नवान्[72] एवं आप्लवान[73]। इसी प्रकार आप्नवान, अप्लवान आदि भी मिलते हैं। ये च्यवन और मनुपुत्री आरुषी के पुत्र थे[74], परन्तु वायुपुराण में माँ का नाम सुकन्या ही कहा गया है[75]। मत्स्यपुराण में[76] तो आप्नवान को च्यवन के पुत्र के स्थान पर भाई कहा गया है, जो प्रवराध्यायपाठ और महाभारतादि पुराण के आधार पर संगत प्रतीत नहीं होता। प्रवराध्याय में कोई किसी का भाई नहीं हो सकता, प्रत्युत् वहाँ पिता, पुत्र, पौत्रादि का क्रम चलता है। यथा वत्सगोत्र के प्रवर ऋषि च्यवन, उनका पुत्र आप्नवान, उनका पुत्र और पौत्र क्रमशः और्व तथा जमदग्नि। वत्स तो

गोत्रकार, प्रवरकार और भृगुगोत्रीय हैं, जो वैश्यऋषि से ब्राह्मण ऋषि बनाये गये थे। वैसे तो अनेक ऋषियों को ब्राह्मणत्व मिला था, जिसमें वीतहव्य आदि प्रमुख हैं। वैवस्वत मनु पुरूरवा आदि ऋषि तो थे, किन्तु उनको ब्राह्मणत्व प्राप्त नहीं हुआ। इसी क्रम में यदि देखें तो कितने ही मन्त्रद्रष्टा ऋषि क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र भी हुए हैं जिनके वंश में कितने ही ब्राह्मणऋषि और गोत्रकार, प्रवरकार होते गये। अस्तु।

आप्नवान् की पत्नी नाहुषी थी, जिनसे और्व का जन्म हुआ था[77]। लेकिन महाभारत में एक स्थल पर[78] आरुषी को और्व की माँ कहा गया है। किन्तु अनुसन्धाताओं ने कठोर परिश्रम द्वारा अब यह निश्चय कर लिया है कि, और्वकुल के प्रवर्तक आप्नवान का जन्म आरुषी से ही हुआ था और वे च्यवनभार्गव के पुत्र तथा दधीचि के वैमात्रेय थे। किसी-किसी पुराण में तो आप्नवान का नाम भृगुवंशावलियों में ही नहीं मिलता, जहाँ च्यवन और और्व के बीच एक पीढ़ी को ही छोड़ दिया गया है। जो भी हो, आप्नवान समुद्रस्थ अग्नि के स्तोता थे[79], इसमें सन्देह नहीं। जैसे कि हमने पहले कहा है कि, प्रवरकार ऋषि परस्पर सम्बन्ध से पिता-पुत्र-पितामह आदि होते रहे हैं, इसलिए यहाँ भी वत्सगोत्रीय उक्त पाँचों प्रवरकार एक ही परिवार के हैं, भृगु परिवार के। वरुणपुत्र भृगु की तीन पत्नियाँ थीं—पुलोमा, दिव्या और ख्याति। इसमें वत्स को छोड़कर शेष चारों वत्सगोत्रीय प्रवरकार पुलोमा से सम्बद्ध हैं। पुलोमा और भृगु के पुत्र हुए च्यवन, जो भार्गव भी कहलाते थे। इसी च्यवन भार्गव के पुत्र थे आप्लवान और आप्लवान से और्वऋषि का जन्म हुआ था। और्वऋषि ही 'ऋचीक' थे, जिनके एक सौ पुत्र हुए, इनमें जमदग्नि प्रथम थे। अर्थात् च्यवनभार्गव, आप्लवान, और्व और जमदग्नि चारों ऋषि एक ही परिवार के हैं। मानवगृह्यसूत्र परिशिष्ट के पञ्चमहायज्ञ-विधान में कहा भी गया है—

"भृगुच्यवनाप्लवानौर्वजामदग्न्यशिष्या:।"

इसलिए वत्सगोत्रीय प्रवराध्याय में वर्त्तमान पठित प्रवरऋषि पाँच न होकर चार ही हैं। च्यवन भार्गव, को पृथक् पृथक् मानना युक्तिसंगत नहीं है। कारण पठित नाम शास्त्रानुसार दीर्घ है—और्व, भार्गव, जामदग्नि और आप्नवान। मात्र एक च्यवन ही ह्रस्व है, जो उचित नहीं। यहाँ यह नाम सब अपत्यात्मक नहीं अपितु दैर्घ्य है, वृद्धिपरक है। सभी श्रौतसूत्रों में स्पष्ट कहा गया है कि, प्रवरऋषि का नामोच्चारण वृद्धिपूर्वक किया जाय। अथर्ववेद में[80] भी नामोच्चारण की प्रक्रिया दो प्रकार से कही गयी है – दीर्घप्रक्रिया और वत् प्रक्रिया। अर्थात् "और्वच्यवनभार्गवजामदग्न्याऽऽप्लवानेति" किंवा "ऊर्ववत् च्यवनभृगुवत् जमदग्निवत् अप्नवानवत्" आदि। इस वत् प्रत्यय वा तद् वाचक 'यथा' 'इव' प्रभृतिशब्द का प्रयोग ऋषि के नाम के साथ करने का विधान ऋग्वेद में भी आया हुआ है। इस वत् प्रत्यय को लगाने की परिपाटी का आशय यह है कि जिस प्रकार गौरवशाली ऋषिलोग यज्ञकर्म में सफलता प्राप्त करके अपने कुल को गौरवान्वित करते थे, उसी प्रकार हमारे इस कर्म को गौरव और सफलता प्राप्त हो।

अति प्राचीन काल में चार ही गोत्र थे, जिनमें भृगुगोत्र भी एक था। वत्सऋषि स्वयं गोत्रकार[81] बनने से पूर्व भृगुगोत्रीय ही थे[82]। पहले गोत्र परिवर्तन करने की भी परम्परा थी, इसलिए तो इक्ष्वाकु के पुत्र निमि का गोत्र बदल गया, अन्यथा राम और सीता का विवाह कैसे होता, क्योंकि दोनों तो राजा इक्ष्वाकु की ही सन्तति थे। स्वयं गोतम रहूगण भी पहले भृगुगोत्रिय ही तो थे, जिन्होंने बाद में अपने नाम पर गोतमगोत्र का प्रवर्त्तन किया। आज भी यह परम्परा उस वर्ग में प्रचलित है जो आश्रमपरिवर्तन करते हैं अथवा दीक्षाग्रहण करते हैं। ब्रह्माण्डपुराण के[83] अनुसार वत्स 26वें व्यास जातूकर्ण्य के पुत्र और अक्षपाद कणाद एवं उलूक के भाई थे, यहाँ उल्लिखित है – "अक्षपाद: कणादश्च उलूकी वत्स एव च"। महाभारत में[84] वर्णित है कि, मैत्रावरुण-वशिष्ठ के पुत्र हुए शक्ति, जिनके पराशर और जातूकर्ण्य नाम के दो पुत्र हुए।

इनमें पराशर से कृष्णद्वैपायन वेदव्यास और जातूकर्ण्य से चार पुत्र उत्पन्न हुए। यही वत्स ऋग्वेद के आग्नेयसूक्त के द्रष्टा हुए[85] जो 'ऋषयो मन्त्रद्रष्टार:' के न्याय से ऋषि थे। लेकिन स्मर्त्तव्य है कि ऋग्वेद की ही एक ऋचा के[86] द्रष्टा 'वत्सप्रि:' इनसे भिन्न भालन्दनगोत्रीय थे। अस्तु।

वत्स ऋषि की प्रतिभा और क्षमता से प्रभावित होकर इनको जब भृगु और अग्निदेव गोत्रस्थापना के लिए प्रेरित किये तो इन्होंने उसकी यह शर्त रखी कि, यदि भृगुकुल के लोग हमारी प्रधानता स्वीकार करें तभी मैं अपना गोत्र चलाऊँगा। वत्स की शर्त मान ली गयी और भृगु के पुत्र च्यवनभार्गव से लेकर उनके वृद्धप्रपौत्र जमदग्नि पर्यन्त ने इनका साथ दिया। साथ तो और भी मिला, लेकिन प्रवर के लिए तो पाँच से अधिक नहीं हो सकते थे, इसीलिए चारपीढ़ी के ऋषियों ने इनका समर्थन करके इनका स्वामित्व स्वीकार कर लिया। साथ-साथ अग्निदेव के द्वारा दिये गये ब्राह्मणत्व की मान्यता को भी बल मिला।

यहाँ यह विचार करना आवश्यक है कि वत्सगोत्र के प्रवराध्याय में वत्स का नाम क्यों छूटा हुआ है। म. म. उमेश मिश्र के विनिबन्ध में पं. गोविन्द झा लिखते हैं कि एक प्राचीन तालपत्र में वत्स का नाम और्व से पहले ही जुड़ा हुआ है, जो राजदरभंगा के पुस्तकालय में सुरक्षित है। हमको उसमें उद्धृत म.म.डॉ. उमेश मिश्र का वह सन्देह समीचीन प्रतीत होता है कि किसी अनभिज्ञ पुरोहित ने 'भार्गव' को लेकर गणना की होगी और छ: प्रवर हो जाने से आदि से वत्स को निकाल दिया होगा। साथ ही साथ यही गतानुगतिकतया प्रचलित हो गया होगा। वस्तुत: कुछ अनभिज्ञ पुरोहित ऐसे भी हैं जो और्व को ही वत्स मानते हैं। इसी प्रकार के एक पुरोहित के मुख से मैंने सुना था कि, उरू नाम के ऋषि से उत्पन्न और्व ऋषि ही वत्स हैं। धन्य है उनकी कल्पनाशक्ति और धन्य है उनका ऐतिहासिक ज्ञान। वत्सगोत्र के प्रवराध्याय में पठित 'भार्गव' पद ऋषि की संज्ञा नहीं है, वह पूर्वापर ऋषियों का नामान्तर अथवा विशेषण मात्र है। 'भार्गव' च्यवन ऋषि का नामान्तर था तो जमदग्नि का विशेषण। अत: भार्गव की गणना अलग से करना उचित नहीं है। नामकरण संस्कार बहुत प्राचीन है, जिसमें शिशु का नाम रखा जाता है। यह नाम नक्षत्र, पिता, कुल, पूर्वज, गोत्र, देश आदि के नाम पर भी रखा जाता था। इतिहास साक्षी है कि, पहले भी एक आदमी के दो-दो नाम होते थे। जैसे कि मेधातिथि काण्व[87], वत्सप्री भालन्दन[88], बालाकि गार्ग्य[89], हिरण्यस्तूप अंगिरस[90], आदि नामों में जहाँ एक नाम ऋषि का अपना था तो दूसरा गोत्र का। भीमवैदर्भ[91], दुर्मुख पांचाल[92], जनक वैदेह[93], अजातशत्रु काश्य[94] में एक नाम तो देश का भी है। जबकि वररुचि कात्यायन में, दूसरा नाम पिता का है। उसी प्रकार ऐतरेयब्राह्मण मे[95] 'च्यवनभार्गव' की चर्चा आयी है, जिसमें 'भार्गव' शब्द च्यवन का गोत्रज नाम है। स्मरणीय है कि, 'च्यवन' नामके दो ऋषि आदिकाल में हुए हैं, इसीलिए पूर्ववर्त्ती च्यवन से परवर्त्ती च्यवन को पृथक् करने के लिए अपत्यवाची 'भार्गव' पद का व्यवहार किया गया। अत: 'च्यवनभार्गव' दोनों एक ही व्यक्ति का नाम है।

अब यहाँ यदि गणना करते हैं तो चार ही प्रवर होते हैं जो सभी ऋषि-मुनि, सूत्रकार, स्मृतिकार लोगों के मत में अनुचित है-''न चतुरो वृणीते''। तब तो वत्स को जोड़ने पर ही पाँच प्रवर होगा – ''वत्सगोत्रस्य वात्सौर्वच्यवनभार्गवजामदग्न्याप्लवानेति पञ्चप्रवरा:।'' वत्स गोत्रकार और प्रवरकार दोनों हैं। उनका ही गोत्र और वही अनुपस्थित रहें यह भी तो उचित नहीं है।

## सन्दर्भटिप्पणी

1. बौधायनश्रौतसूत्र 2/3
2. ''त्रीन् प्रवृणीते मन्त्रकृतो वृणीते, यथर्षि मन्त्रकृतो वृणीत इति विज्ञायते। अथैकेषामेकं वृणीते द्वौ वृणीते, त्रीन् वृणीते, न चतुरो वृणीते, न पञ्चाति वृणीत इति विज्ञायते।'' – आपस्तम्बश्रौतसूत्र 24/5/6

3. आपस्तम्बश्रौतसूत्र 24/5/6
4. ऋग्वेद 8/102/4
5. ऋग्वेद 7/18/2
6. शतपथब्राह्मण 1/4/2/3-4
7. विष्णुपुराण 3/5/21-22
8. वायुपुराण 63-64
9. मत्स्यपुराण 195/17
10. ऋक्प्रातिशाख्य 11/65
11. महाभाष्य 4/2/104
12. काशिकावृत्ति 4/21/14, 4/1/17
13. विकृतिवल्ली 1/4 (अपौरुषेय वेद तथा शाखा, भगवद्दत से उद्धृत)
14. वायुपुराण 61/25
15. ब्रह्माण्डपुराण (पूर्वभाग) 35/28-29
16. ताण्ड्यमहाब्राह्मण 14/6/6
17. महाभारत आदिपर्व 48/9
18. महाभारत शान्तिपर्व 46/6
19. महाभारत 1/169-171
20. वायुपुराण 65/91
21. ब्रह्माण्डपुराण 3/1/98
22. महा. चैत्ररथपर्व, अध्याय 181
23. विष्णुधर्मोत्तरपुराण 1/32/3-4
24. ऋ. 8/102
25. ऋ. 8/102/4, मत्स्यपु. 195/29, ब्रह्माण्डपु. 2/32/105, वायुपु. 59/96
26. महा. 13/4/8
27. वाल्मिकीयरामायण बाल. 75/22-23
28. महा. 12/226/33, 13/137/23
29. ऋ. 9/112
30. महा. 3/115/9-18, 13/4/7-20, भागवत 9/15/4-7,
स्कन्दपु. 6/166, विष्णुधर्मोत्तरपु. 4/7
31. भागवत 9/15/7-11, विष्णुपु. 4/7/1-32, ब्रह्मपु. 10/29-47
32. ऐतरेयब्रा. 6/33
33. कौषीतकिब्रा. 30/5

34. ऋ. 10/19, महाभा. 13/51/26, 13/50/51.
35. ब्रह्मवैवर्त्त. 1/16/19
36. महाभा. 13/56/16-19
37. महाभा. 1/5-6, पद्मपु. 14/31-42
38. महाभा. 1/6/2, वायुपु. 65/89, पद्म. 11/45
39. महाभा. 3/122/1-4, 13/50/3-4, पद्मपुराण 14/45-47,
भागवत. 9/3/1-12, देवीभागवत. 7/2/41-43 आदि।
40. ऋ. 1/116/10, पद्मपु. 14/54-56, 15/1/11-12, देवीभाग. 7/2/50-54
41. शतपथब्रा. 4/1/5/1-7
42. महाभा. 1/60/44-45
43. महाभा. 1/8/1, 1/5/7, 1/60/44, वायुपु. 65/90
विष्णुधर्मोत्तरपु. 1/32/2
44. महा. आदिप. अध्या. 8, अनुशासनप. अध्या.8
45. ऋ. 1/116/10
46. शत. ब्रा. 4/1/5, महाभा. 3/123/20-22, भागवत 9/3/9-12, 25
पद्मपु. 41/15/14, देवीभा. 7/5/55-57, महाभा. 3/124-27
पद्मपु. 16/13-16, देवीभा. 7/7/8-11
47. महाभा. 3/124/5-7, देवीभा. 7/6/47-48
48. ऐतरेयब्रा. 8/21
49. ऐ. ब्रा. 39/8
50. ऋ. 9/33
51. निरुक्त. 8/22/12
52. बृ. दे. 2/155-56
53. तै.सं. 7/1/9/1, पंचविंश ब्रा. 21/10/5-7
54. तै.आ. 1/9
55. महाभा. 3/115/29-30, पद्मोत्तर पु. 268/1-2
56. ऋ. 3/53/15-16
57. ब्रह्मपु. 10/50-51, पद्मोत्तरपु. 268/8
58. महाभा. 3/116/2
59. महाभा. 1/60/47
60. पद्मोत्तरपु. 268/10-14
61. महाभा. 3/116/5-18, भाग. 9/16/1-7, विष्णुध. पु. 1/36

62. महाभा. 13/95-96, विष्णुधर्मो. पु. 1/35
63. महाभा. 14/92/41-46 चि., जैमिनीय अश्वमेध-68
64. पद्मोत्तरपु. 268/6-7
65. महाभा. 3/116/19-29
66. पद्मपुराण 268/1-39
67. ब्रह्माण्डपु. 3/26-29
68. ब्रह्मवैवर्त्तपु. 3/24-27
69. मत्स्यपु. 195/15
70. ब्रह्माण्डपु. 3/1/9/3
71. वायुपु. 65/90
72. ऋ. 8/102/4
73. पद्मोत्तरपु. 248/8
74. महाभा. 1/60/44-45, वायुपु. 65/91
75. विष्णुधर्मो. पु. 1/32/2
76. मत्स्यपु. 195/14-15
77. वायुपु. 65/91
78. महाभा. 1/60/45
79. ऋ. 8/102/4
80. अथर्ववेद 11/1/16, 12/4/2/12, 16/8/3
81. मत्स्यपु. 195/17
82. ब्रह्माण्डपु. 3/1/100
83. ब्रह्माण्डपु. 23/151
84. महाभा. आदिप. 93/5
85. ऋ. 10/165
86. ऋ. 10/45/1
87. ऋ. 8/2/40
88. तै. 5/2/1/6
89. बृह.उप. 2/1/1
90. ऋ. 10/149/5
91. ऐत. 35/8
92. ऐत. 39/23
93. बृह. उप. 2/1/1

94. वही

95. ऋ. ऐतरेयब्राह्मण 39/8

## सन्दर्भग्रन्थसूची


1. अथर्ववेद-सनातनभाष्य, श्रीकण्ठशास्त्री, माधवपुस्तकालय, 103A, कमलानगर, दिल्ली, प्रथम संस्क. 2031 संवत्

2. आपस्तम्ब श्रौतसूत्र-सम्पा. टी.टी. श्रीनिवास गोपालाचार्य, गवर्नमेण्ट ब्राञ्चप्रेस, मैसूर, 1953

3. ऋक्प्रातिशाख्य -

4. ऋग्वेद - डॉ. गोविन्द चन्द्र पाण्डेय, लोक भारती, 15A, म. गान्धी मार्ग, इलाहाबाद - 01, प्रथम संस्क. - 2008

5. ऐतरेय ब्राह्मण-सम्पा. सुधाकर मालवीय, तारा पब्लिकेशन्स, वाराणसी, प्रथम संस्क. 1980

6. काशिकावृत्ति -III भाग, श्रीनारायण मिश्र, रत्ना पब्लिकेशन्स, कमच्छा, वाराणसी, 1985

7. कौषीतकि ब्राह्मण - वैदिकसंशोधन मण्डल, पूना, 1954, श्रीनारायण ब0 पण्ढेकर

8. जैमिनीय अश्वमेध - वैदिकसंशोधन मण्डल, पूना, 1968, द.व. शास्त्री एवं प्रभासचन्द्र

9. ताण्ड्य महाब्राह्मण - चिन्नस्वामीशास्त्री, चौखम्बा सं. सी. ऑफिस, बनारस, 1936

10. तैत्तिरीय आरण्यक - आनन्दाश्रम संस्कृत ग्रन्थावलि (अन्य सूचनात्मक पृष्ठ नष्ट थे)

11. तैत्तिरीय संहिता - सम्पा. एन्.एस.सोनाटक्के एवं टी.एन.धर्माधिकारी, वैदिक संशोधन मण्डल, पुणे-9, प्र. सं. 1972

12. देवीभागवत - पण्डित पुस्तकालय, काशी (राजा दरवाजा), सम्पा. रामतेज पाण्डेय, संवत् - 2012

13. निरुक्त - छज्जूराम शास्त्री, मेहरचन्द्र लक्ष्मणदास, संस्कृत पुस्तकालय, 2736 कूचा चेलां, दरियागंज, दिल्ली, प्रथम संस्क.-1963

14. पद्मपुराण - आचार्य रविषेण, भारतीय ज्ञानपीठ प्रकाशन, काशी, दो भाग, 1944

15. पद्मोत्तरपुराण - श्री ना.प्र.शेवडे, वेदवाणी, अकोला, महाराष्ट्र, दो भाग, प्रथम संस्करण-1938

16. पंचविंशब्राह्मण - डॉ. पी.के.नारायणपिल्लै, अनन्तशयन विश्वविद्यालय, त्रावणकोर, 1952 तथा W. Caland का आंग्लानुवाद, श्री सद्गुरु पब्लिकेशन्स, 1st फ्लोर, 40/5 शक्तिनगर, दिल्ली -07 प्रथम संस्क. 1931

17. बौधायनश्रौतसूत्र - सम्पा. डॉ. डब्ल्यू कलन्द, मुंशीराम मनोहर लाल, दिल्ली, द्वितीय संस्क. 1982

18. ब्रह्मपुराण - मनसुखराय मोर, क्लाइव रोड, कलकत्ता, प्रथम संस्करण (मूलमात्र) 1941

19. ब्रह्मवैवर्त्तपुराण - मनसुखराय मोर, क्लाइव रोड, कलकत्ता, प्रथम संस्क. 1940

20. ब्रह्माण्डपुराण - राधाकृष्ण मोर, क्लाइव रोड, कलकत्ता, प्र.सं. 1954

21. बृहदारण्यकोपनिषद् - डॉ. उमेशानन्दशास्त्री, कैलाश आश्रम शताब्दी समारोह महासमिति, मुनि की रेती, ऋषीकेश, प्रथम संस्करण, 2036 वि.सं.

22. बृहद्देवता - ए.ए.मैकडोनल, शिवालिक प्रकाशन, 27/16 शक्तिनगर, दिल्ली-07, प्रथम संस्क. 2006

23. भागवत - कमला सुब्रह्मण्यम्, भारतीय विद्या भवन, कुलपति क.मा. मुंशी मार्ग, बम्बई-7, द्वितीय संस्करण 1981

24. मत्स्यपुराण - डॉ. श्रद्धा शुक्ला, नाग पब्लिशर्स, जवाहर नगर, दिल्ली-7 (दो भाग), प्रथम संस्करण

25. महाभारत - प्रो. ताताचार्य, संस्कृत प्रतिष्ठानम्, मानस गंगोत्री, मैसूर, 1942 प्रथम संस्करण

26. महाभाष्य - युधिष्ठिरमीमांसक, प्यारेलाल द्राक्षादेवी न्यास, C-4, C.C. कॉलोनी, दिल्ली, प्र.सं. 1979

27. वायुपुराण - श्री ना.प्र.शेवडे, वेदवाणी, अकोला, महा. प्रथम संस्करण, 1942

28. वाल्मिकीय रामायण - मैसूर विश्वविद्यालय, मानस गंगोत्री, मैसूर, प्रथम संस्करण, 1966

29. अपौरुषेय वेद तथा शाखा-प. भगवद्दत्त, प्रणव प्रकाशन, पंजाबीबाग, दिल्ली, प्रथम सं. 1978

30. विष्णुपुराण - डॉ. मधुसूदन पाठक, ओरियण्टल इन्स्टीच्यूट, बड़ौदा, प्रथम संस्करण, 1999

31. विष्णुधर्मोत्तरपुराण - मनसुखराय मोर, 5 क्लाइव रोड, कलकत्ता, प्रथम संस्करण, 1936

32. शतपथब्राह्मण - सत्यम् बुक्स, रोशनपुरा, नई सड़क, दिल्ली-06, प्रथम संस्करण, 2006

33. स्कन्दपुराण - नागशरणसिंह, नाग पब्लिशर्स, जवाहरनगर, दिल्ली, तीन खण्डों में, प्र.सं. 1982

**डॉ. उदयनाथ झा 'अशोक',**
***सह-आचार्य***
***राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान (मानित विश्वविद्यालय) गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद***



# अनुवृत्ति - एक संगणकीय पद्धति

योगेश्वर शुक्ल

*महर्षि पाणिनि की प्राकृतिक बुद्धि द्वारा विरचित विश्व-भाषा के इतिहास का सर्वाधिक उपयुक्त व्याकरण अष्टाध्यायी है। पाणिनि ने प्रस्तुत व्याकरण के निर्माण में सुदीर्घ परम्पराओं का समन्वय करते हुए, 'अष्टाध्यायी' को एक सार्वकालिक व्याकरण की संज्ञा प्रदान किया। अष्टाध्यायी में वर्णित अनेक पद्धतियों में अनुवृत्ति का महत्त्वपूर्ण स्थान है। अनुवृत्ति के द्वारा अष्टाध्यायी के सूत्र विशिष्ट क्रम में सुव्यवस्थित रहते हैं। अनुवृत्ति के कारण ही सूत्र अपने अर्थ गौरव को नहीं छोड़ते। अनुवृत्ति का परिचालन संगणकवत् होता है। अनुवृत्ति पाणिनि की प्राकृतिक बुद्धि का कृत्रिम भाषिक संसाधन है, जिसके द्वारा सूत्र-सम्बन्ध कभी भी स्खलित नहीं होता। अनुवृत्ति के दो प्रमुख उद्देश्य है- 1. अष्टाध्यायी की रक्षा, 2. अष्टाध्यायी का सूत्रार्थ। पाणिनि की दृष्टि में, अनुवृत्ति एक संगणकीय पद्धति है, क्योंकि जिस तरह संगणक क्रमवद्ध होकर आकड़ों का सम्यक् गुम्फन कर क्रियान्वित होता है, उसी प्रकार अष्टाध्यायी की अनुवृत्ति पद्धति सूत्रों को क्रमवद्ध करके विधिसूत्रों द्वारा शब्द सिद्धि में संसाधित होती है।*

पाणिनीय व्याकरण से अभिप्राय पाणिनि प्रोक्त 'अष्टाध्यायी' से है। अष्टाध्यायी एक परिनिष्ठित, तुलनात्मक एवं समन्वयात्मक ग्रन्थ है। लाघव सर्वस्वव्यसनी, वृत्तज्ञ, अनल्पमति, आचार्य पाणिनि ने अष्टाध्यायीगतसूत्रलाघवतार्थ 'अनुवृत्ति पद्धति' का प्रयोग किया है।[1] अनुवृत्ति एक संगणकीय पद्धति है, क्योंकि उसके द्वारा अष्टाध्यायी के सूत्र संगणकवत् संसाधित होते हैं, तथा अल्पाक्षर, असन्दिग्ध, सारवत् गूढ़निर्णयवाला निर्दोष हेतु एवं अर्थगौरव युक्त होते हैं।[2] विदित है कि संगणक एक ऐसी कृत्रिम व्यवस्था है, जो प्रतीकों को संसाधित करता है।[3] इसी प्रकार अष्टाध्यायी भी सन्दर्भ-संगणक है, क्योंकि उसमें रहने वाला सूत्र, कम से कम अक्षरों के द्वारा, अधिक से अधिक ज्ञान को प्रदर्शित करता है। अष्टाध्यायी में वर्णित प्रतीक अनुवृत्ति के द्वारा संगठित श्रव्य अक्षर या उसके गुण हैं।[4] अनुवृत्ति के द्वारा ही सूत्रों में असन्दिग्धता रहती है। असन्दिग्धता का तात्पर्य स्पष्टार्थकता है। अनुवृत्ति के द्वारा ही अष्टाध्यायी के सूत्र व्यापक विनियोग में समर्थ होते हैं। अनुवृत्ति के द्वारा ही अष्टाध्यायी के सूत्रों की रचना लड़ियों के रूप में की गई है। इसलिए एक लड़ी में आने वाले सूत्रों में पुनरावर्तमान पद को एक से अधिक बार प्रयुक्त करना नहीं पड़ता। अनुवृत्ति के द्वारा ही अष्टाध्यायी के वर्ण्यमान प्रकरणों के आदि सूत्रों और अन्तसूत्रों का पता चलता है।[5] अधिकार सूत्र भी अपने आदि और अन्त का संकेत अनुवृत्ति के माध्यम से ही करते हैं।

अनुवृत्ति के आधार पर पाणिनि ने नियमों का क्रम इस प्रकार रखा है कि बाद में आने वाला नियम, अपने आप समान परिस्थिति में प्रवृत्त पूर्ववर्त्ती नियम को निरस्त कर देता है, उसी प्रकार जिस प्रकार संगणक के आदेश ऐसे क्रम से रखे जाते हैं कि पूर्ववर्त्ती आदेश पूरा का पूरा या उसका कोई निश्चित अंश परवर्त्ती आदेश से विस्थापित हो जाता है।[6] अनुवृत्ति के द्वारा ही अष्टाध्यायी के भाषिक सूत्रों की क्रमबद्धता भी

स्पष्ट होती है।[7] अनुवृत्ति को दृष्टि में रखकर, पाणिनि ने अष्टाध्यायी के नियमों के दो वृत्त बनाए। अष्टाध्यायी के प्रथम अध्याय से आठवें अध्याय के प्रथम पाद तक भीतरी वृत्त है, और आठवें अध्याय के दूसरे पाद से चौथे पाद तक दूसरा वृत्त है, जिसे क्रमशः सपादसप्ताध्यायी और त्रिपादी कहते हैं। त्रिपादी बाह्यवृत्त है। अन्तः वृत्त बाह्यवृत्त की दृष्टि से असिद्ध है।[8] अर्थात नये सिरे से बाह्यवृत्त में नियमों का प्रवर्तन अनुवृत्ति के द्वारा होता है।[9] 'अशिष्यम्'[10] की अनुवृत्ति के आधार पर, पाणिनि ने अष्टाध्यायी के द्वारा सिद्ध किया है कि- भाषा से बहिर्भूत कोई संधारणा या युक्ति भाषा की व्याख्या में या भाषा के किसी अवयव को परिभाषित करने में निर्धारक नहीं होती, क्योंकि भाषा का प्रामाण्य भाषा से बाहर नहीं हो सकता। अर्थात् जहाँ अर्थ का अन्य प्रामाण्य हो, भाषा से भिन्न जगत् में प्रामाण्य हो, वहाँ किसी वर्गीकरण को व्याकरण में कोई स्थान नहीं दिया जा सकता।[11] इसलिए पाणिनि के द्वारा प्रयुक्त राशियाँ या कोटियाँ भाषागत वस्तुनिरीक्षण के आधार पर निर्मित हैं और इनका निष्कर्षण वैज्ञानिक आधार पर है।[12] इसलिए अष्टाध्यायी की संज्ञाएँ या तो वितरण (परिस्थितियों के योग के) द्वारा[13] परिभाषित होती हैं या सूची के द्वारा[14] या सूत्रों के परिगणन के द्वारा[15] या द्वितात्मक पद्धति (binary) को[16] अपनाकर पारिशेष्य (Elimination) के द्वारा।[17] इस प्रकार सिद्ध होता है कि अनुवृत्ति पद्धति पाणिनीय व्याकरण का अङ्ग होती हुई व्यावहारिक भाषा (लोक-भाषा) का भी अङ्ग है।[18]

पाणिनि ने स्वरितेनाधिकारः''[19] द्वारा, अनुवृत्ति और अधिकार के स्वरूप का अभिज्ञान किया है। यहीं से पाणिनि की संगणकीय दृष्टि का प्रारम्भ होता है। अर्थात् पाणिनि को अधिकार एवं अनुवृत्ति के द्वारा, केवल अनुवर्तन ही अभीष्ट था। जिससे वह अष्टाध्यायी का शरीरगत लाघन कर सकें। स्वरितेनाधिकारः के दो पक्ष है।[20] (1) अर्थाधिकारः, (2) शब्दाधिकारः। जिसका जिस सूत्र में स्वरितत्व ज्ञात है, वहाँ उसका जो अर्थ है, वही उत्तरोत्तर सूत्रों में अधिकृत या अनुवृत्त होता है। इसे ही अर्थाधिकार कहते हैं।[21] जहाँ स्वरित से युक्त शब्द का निदर्शन है, वहाँ उसके शब्द का ही उत्तरोत्तर सूत्रों में अनुवर्तन होता है। इसे शब्दाधिकार कहते है।[22] इसलिए इन दोनों को क्रमशः शब्दानुवृत्ति एवं अर्थानुवृत्ति भी कहा जाता है।[23] पाणिनि की इसी संगणकीय दृष्टि का विस्तार करते हुए, महाभाष्यकार ने अधिकार[24] को तीन प्रकार का माना है।

1. परिभाषा रूप अधिकार,[25] 2. अनुकर्षण रूप अधिकार[26] और अधिकार सूत्र।[27] परिभाषा रूप अधिकार एक स्थान पर बैठकर, सम्पूर्ण शास्त्रों (सूत्रों) में व्यापार करता है, परन्तु इसका अनुवर्तन पुनः पुनः नही होता। वस्तुतः यह यथोद्देश्य तथा कार्यकाल पक्ष को लेकर प्रवृत्त होता है।[28] अनुकर्षण रूप अधिकार चकार लगाने से खींचा चला आता है। जैसे रस्सी या लोहे से बँधी हुई लकड़ी खीचने वाले के द्वारा अभीष्ट स्थान पर खिंची हुई चली आती है।[29] अधिकार सूत्र प्रत्येक सूत्र में निर्दिष्ट नही होता, पुनरपि एक बार निर्दिष्ट किया हुआ ही स्वरित-बल से, प्रत्येक सूत्र में आकाङ्क्षावशात् उपस्थित होता है। अर्थात् अधिकार सूत्र अनुवृत्ति द्वारा प्रत्येक सूत्र में उपस्थित होता है। जहाँ तक उसका अधिकार है, वहाँ तक वह प्रत्येक सूत्र में उपस्थित होकर अपना कार्य करता है।[30] पाणिनि ने अष्टाध्यायी में अधिकारान्तर्गतानुवृत्ति का प्रयोग वैज्ञानिक ढंग से किया है। द्रष्टव्य हैं- उदाहरणार्थ-

| आदि | अन्त | अवधि | प्रकरण |
|---|---|---|---|
| आकाडारादेका संज्ञा[31] | कडाराः कर्मधारये[32] | 220 सूत्रों तक | नदी संज्ञा[33] /धि संज्ञा[34] लघु[35]/गुरु[36]/अङ्ग[37] पद[38]/भ[39] |
| कारके[40] | तत्प्रयोजकोहेतुश्च[41] | 32 सूत्रों तक | वचनविनियोग-1-4-21-22 क्रमशः अपादान[42]/ सम्प्रदान[43]/ करण[44]/ अधिकरण[45]/कर्म[46]/ कर्तृ[47] निपात[48]/उपसर्ग[49]/गति[50] |
| | | गत्युपसर्ग निर्देश[51]) | का स्थान |
| कर्मप्रवचनीयाः[52] | विभाषा कृञि[53] | 16 सूत्रों तक | परस्मैपद[54]/आत्मनेपद[55]/ तिङ्विभाग[56]/ सुब्विभाग[57]/ पुरुष[58]/संहिता[59] अवसान[60]/ समर्थ परिभाषा[61]/ पराङ्गवद्भवातिदेश[62] |
| प्राक्कडारात्समासः[63] सहसुपा[64] | कडाराः कर्मधारये[65] | 108 सूत्रों तक | (अव्ययीभाव[66]) |
| तत्पुरुषः[67] | क्त्वा च[68] | 73 सूत्रों तक | (कर्मधारय[69]/बहुव्रीहि[70] द्वन्द्व[71]/ पूर्वनिपात[72] |
| अनभिहिते[73] | चतुर्थीचाशिष्यायुष्यद्र भद्रकुशलसुखार्थ हितैः | | (द्वितीया विभक्ति[76]/ चतुर्थी[77]/[74]तृतीया[78]/ पंचमी[79] सप्तमी[80] प्रथमा[81]/आमन्त्रित संज्ञा[82] |
| (उपपदविभक्तियों में यह अधिकार प्रवृत्त नहीं होता है।[75]) | | | सम्बुद्धि षष्ठी[83]) |

पुनः कारक विभक्तियों में प्रयुक्त होता है।

अतः स्पष्ट है कि अधिकार के अन्दर होने वाली अनुवृत्तियाँ अष्टाध्यायी को बाँधे हुए हैं।[84]

पाणिनि ने इस संगकीय पद्धति का उपयोग क्रमशः अष्टाध्यायी की रक्षा, सूत्रार्थ, योगविभाग और विभक्ति विपरिणाम के लिए किया है। परन्तु मुख्यतः इस पद्धति के दो उद्देश्य है- 1. अष्टाध्यायी की रक्षा में अनुवृत्ति का उपयोग जो निम्न चरणों में परिचालित होती है।

अष्टाध्यायी के सूत्रों का संहिता पाठ[85]--पद पाठ[86] चर्चा[87] अनुवृत्ति के द्वारा संहितापाठ एवं पद पाठ दोनों के बीच सेतु का निर्माण होता है इस प्रकार अष्टाध्यायी की रक्षा होती है। 2. सूत्रार्थपद्धति में अनुवृत्ति का उपयोग निम्न चरणों में परिचालित होता है। चर्चा-वाक्याध्याहार-विभक्तिविपरिणाम-अधिकार-संज्ञा/परिभाषा सूत्र पर चर्चा करने के पश्चात् यदि अर्थ का बोध न हो, तो उस सूत्र के पूर्व सूत्र से, स्वरितयुक्त सूत्रांशो

का अनुवर्तन (अध्याहार) कर अर्थ बोध कर लिया जाता है। जब पूर्वसूत्र से उस सूत्र में (जिस सूत्र का अर्थ करना चाहते हैं) अनुवर्तन करते हैं, तो अर्थ के सामर्थ्य से अनुवृत्त सूत्रांश की विभक्ति सूत्र के अर्थ के अनुसार परिवर्तित हो जाती है।[88]

अत: स्पष्ट है कि अनुवृत्ति एक संगणकीय पद्धति है जिसके द्वारा अष्टाध्यायी के सूत्रों का परिचालन क्रमबद्ध होता है।[89]

## सन्दर्भटिप्पण्यः

'व्याकरणादौ पूर्वसूत्रस्थपदस्योत्तरसूत्रे आकांक्षापूर्णार्थमनुसंधानम्' स्वरित द्वारा अधिकृत सूत्र या सूत्रांश की आकांक्षावशात् अग्रिम सूत्रों में उपस्थिति अनुवृत्ति है।

1. "In the Astadhyayi the device of anuvrtti, which aims at avoiding repetition, supplies the elements from the preceding rules." The fundamentals of Anuvrtti- by Joshi and Bhate, University of Poona 1984 Page I (Introduction)
2. ''अल्पाक्षरमसन्दिग्धं सारवद् गूढनिर्णयम्। निर्दोषहेतुमन्तथ्यं सूत्रं षाड्गुण्य लक्षणम्''- व्याख्यान प्रक्रिया' शशिदेव सरस्वती सुषमा सम्वत् 2032 पृष्ठ-12
3. "Christopher strachy has defined a computer as a machine for processing symbols." John lyons- "New Horizons in linguistics"- Penguin- 1977
4. भारतीय भाषा चिन्तन की पाणिनीय पीठिका, पृ. 41 विद्यानिवास मिश्र
5. जैसे अष्टाध्यायी में वर्णित प्रकरण सर्वनाम संज्ञा है। जिसका आदिसूत्र- 'सर्वादीनि सर्वनामानि' - 1-1-27 है (क्योंकि इससे 'सर्वनामानि' सूत्रांश की अनुवृत्ति अष्टा0 1-1-36 तक ही होती है) तथा अन्तसूत्र-अन्तरंवहिर्योगोपसंव्यानयोः' है। क्योंकि इसमें अष्टा0 1-1-27 से सर्वनामानि की अनुवृत्ति आकर पुनः आगे के सूत्रों में नही जाती है।
6. भारतीय भाषाशास्त्रीय चिन्तन की पीठिका, पृ. 54, विद्यानिवास मिश्र
7. "an arrangement such that the relation of presupposition is maintained in a regular progression." How ordered are panini's rules? JAOS-85 (1965)
   Page 44-47, Murry Fowler ------------------More explicity, a sequence of rules $R_i$-------$R_n$ is called well-ordered if and only if, for no rule $R_j$ there is a later rule $R_j$ presupposed by $R_i$ or if: and only if ($R_j$) ($ER_j$). (1-i-J-n) (Rj presupposes Rj)- Panini Tested by fowler's Automation J.F. stall Computing Science in Ancient India Page- 54
8. भीतरी वृत्त (सपादसप्ताध्यायी) बाह्यवृत्त त्रिपादी)
   अष्टा. 1/1/1-75, 2/1-73, 3/1-93, 4/1-110 (अष्टा0 8/2/1-108, 3/1-117, 4/1-68)
   अष्टा. 2/1/1-72, 2/1-38, 3/1-73, 4/1-85
   अष्टा. 3/1/1-150, 2/1-188, 3/1-176, 4/1-117
   अष्टा. 4/1/1-176, 2/1-145, 3/1-166, 4/1-144
   अष्टा. 5/1/1-136, 2/1-140, 3/1-119, 4/1-160
   अष्टा. 6/1/1-220, 2/1-199, 3/1-138, 4/1-175
   अष्टा. 7/1/1-103, 2/1-118, 3/1-120, 4/1-97
   अष्टा. 8/1/1-74.......................................................
9. पूर्वत्रासिद्धम्- 8/2/1- यह सूत्र तीनों पादों के सूत्रों में जाकर अनुवृत्ति करता है किन्तु पूर्वशास्त्र में असिद्ध है। अर्थात् पूर्व की दृष्टि में, आपका कोई अस्तित्व नहीं इससे यह होता है कि इन तीनों पादों के सूत्र पूर्वपठित

सवा सात अध्यायों की दृष्टि में तथा इन तीन पादों में भी पूर्व के प्रति पर सूत्र असिद्ध होते हैं। यथा आद्गुण: 6/1/84 (सपादसप्ताध्यायी का सूत्र) इसकी दृष्टि में लोप: शाकल्यस्य सूत्र 8/3/19 असिद्ध है। इसलिए आद्गुण: सूत्र लोप:शाकल्यस्य सूत्र द्वारा किए गये यकार, वकार के लोप को नही देखता। मोऽनुस्वार: 8/3/23 पूर्व त्रिपादी सूत्र के प्रति मय उमो वो वा 8-3-33 पर त्रिपादी सूत्र से असिद्ध होता है।

10. तदशिष्यं संज्ञा प्रमाणत्वात्- अष्टा0 1/2/53
11. 'अशिष्यम्' की अनुवृत्ति 1-2-53 से होती हुयी ''कालोपसर्जने च तुल्यम्'' तक जाकर यह सिद्धान्त निगदित करती है।
12. "A full description of an organized mass of concrete data from a living speech (in other words, it is an a bstraction in Scientific and not philosophical terms)". The Descriptive technique of Panini-An Introduction. V.N. Mishra. Page-30, 1966
13. अलोन्त्याद् पूर्व उपधा-
14. भूवादयो धातु:
15. अव्ययसंज्ञा 1-1-3----1-1-41 (अव्ययम् की अनुवृत्ति से संगठित)
16. अर्थवद्धातुरप्रत्यय: प्रातिपदिकम्-
17. भारतीय भाषाचिन्तन की पीठिका-पृष्ठ सं0 55 - विद्यानिवास मिश्र
18. The Anuvrtti-Adhikar is not a new thing to panini's Grammar It is also used in ordinary language. The fundamentals of Anuvritti Note-2, Page-4
19. अष्टा. 1/3/11
20. स्वरितेनाधिकार: इत्यत्र द्वौ पक्षौ अर्थाधिकार: शब्दाधिकार: च। का. सू. 1-3-11 पृ.-109
21. तस्यापत्यम्-अष्टा. 4-1-92 के अर्थ की अनुवृत्ति अष्टा. 4-1-76 तक जाती है।
22. दामहायनान्ताच्च-4-1-27 सूत्र में संख्याव्यायादेर्ङीप् 4-1-26 सूत्र से केवल संख्या सूत्रांश अनुवृत्त होता है, अव्यय सूत्रांश नहीं। जबकि पूर्व सूत्र में ये दोनों सूत्रांश द्वन्द्वसमास के अवयव है। इसलिए समास के एक होने से यहाँ अर्थाधिकार पक्ष में उसके एकदेश संख्या सूत्रांश की अनुवृत्ति सम्भव न होने के कारण, शब्दाधिकार पक्ष स्वीकृत होता है।
23. Mathmatical Representation of some paninian sutras"-Page 150 Semantic Anuvrtti and formal Anuvrtti-M.D. Pandit
24. 'अधिकार' सूत्र का एक प्रकार है जिसके द्वारा विषय का प्रारम्भ होता है। जिसके अन्दर अभीष्ट सूत्रांशो का अनुवर्तन होता रहता है। अधिकार के अन्दर होने वाली अनुवृत्ति सूत्रों को संगणकीय क्रम में बांधे रखती है इसलिए अनुवृत्ति एवं अधिकार अष्टाध्यायी के दो महत्वपूर्ण अंग हैं-

    "It is well known to vaiyakarna's that the arrangement of the Asta is mainly based upon the devies anuvrtti and adhikar." Two methods of Interpreting panini-Page 55 S.D.Joshi JPU-H.S.23, Pune 1966
25. ''कश्चिदेकदेशस्थ: सर्व शास्त्रमभिज्वलयति यथा प्रदीप: सुप्रज्वलित: सर्व वेश्माभिज्वलयति।''

    म: भा. सूत्र.1-1-49
26. ''अपरोऽधिकारो यथा रज्वाऽयसा वा बद्धं काष्ठमनुकृष्यते तद्वनुकृष्यते चकारेण''

    म. भा. सूत्र. 1-1-49
27. ''अपरोधिकार: प्रतियोगं तस्याऽनिर्देशार्थ: इति योगे-योगे उपतिष्ठते।''

    म. भा. सूत्र. 1-1-49

28. जैसे ''इकोगुणवृद्धी'' 1-1-3 (परिभाषा सूत्र) एक स्थान पर रहते हुए, सम्पूर्ण शास्त्र में जहाँ-जहाँ गुण वृद्धि होती है, वहाँ-वहाँ इक के ही स्थान पर ही होती है। जैसे कोई दीपक भवन के कोने में रहते हुए भी सम्पूर्ण भवन को प्रकाशित करता है।
29. छन्दसिपुर्नस्वोरेकवचनम् 1-2-61 सूत्र से 'छन्दसि' एवं एकवचनम् सूत्रांश का 'विशाखयोश्व' 1-2-62 के चकार द्वारा अनुकर्षण कर लिया जाता है।
30. ''आकडारादेका संज्ञा'' इसकी अधिकार गति कडाराः कर्मधारये तक होती है। (2-2-38)
31. अष्टा. 1-4-1
32. अष्टा. 2-2-38
33. अष्टा. 1-4/-3-6
34. अष्टा. 1-4/7-9
35. अष्टा. 1-4-10
36. अष्टा. 1-4/11-12
37. अष्टा. 1-4-13
38. अष्टा. 1-4/14-17
39. अष्टा. 1-4/-18-20
40. अष्टा. 1-4-23
41. अष्टा. 1-4-55
42. अष्टा. 1-4-24-31
43. अष्टा. 1-4-32-41
44. अष्टा. 1-4-42-44
45. अष्टा. 1-4-45
46. अष्टा. 1-4-46-53
47. अष्टा. 1-4-54-55
48. अष्टा. 1-4-56-57
49. अष्टा. 1-4-58-59
50. अष्टा. 1-4-60-79
51. अष्टा. 1-4-80-82
52. अष्टा. 1-4-83
53. अष्टा. 1-4-98
54. अष्टा. 1-4-99
55. अष्टा. 1-4-100
56. अष्टा. 1-4-101-102
57. अष्टा. 1-4-103-104
58. अष्टा. 1-4-105-108
59. अष्टा. 1-4-109
60. अष्टा. 1-4-110
61. अष्टा. 2-1-1
62. अष्टा. 2-1-2
63. अष्टा. 2-1-3
64. अष्टा. 2-1-4
65. अष्टा. 2-1-38
66. अष्टा. 2-1-5-21
67. अष्टा. 2-1-22
68. अष्टा. 2-1-22
69. अष्टा. 2-1-49-72
70. अष्टा. 2-2-23-28
71. अष्टा. 2-2-29
72. अष्टा. 2-2-30-38
73. अष्टा. 2-7-1
74. अष्टा. 2-3-73
75. अष्टा. 2-3-15/2-1-3
76. अष्टा. 2-3-2-12
77. अष्टा. 2-1-13-17
78. अष्टा. 2-1-3
79. अष्टा. 2-3-28-35
80. अष्टा. 2-3-36-45
81. अष्टा. 2-3-46-47
82. अष्टा. 2-3-48
83. अष्टा. 2-3-49
84. अष्टा. 2-3-50-73
85. मूल पाठ जिसमें सभी सूत्रों को एक योगकर पाणिनि ने अपने शिष्यों को पढ़ाया था। सूत्रों का मूल पाठ में रहने के कारण ही सूत्र साकाङ्क्ष हुए।

    वृद्धिरादैजदेङ्गुणः वृद्धिरादैच्+अदेङ्गुणः-वृद्धिः+आदैच्-अदेङ्+गुणः
86. पद पाठ का तात्पर्य सूत्रों का सन्धिपूर्वक पाठ - द्रष्टव्य फुटनोट

87. चर्चा में पद पाठ के द्वारा प्राप्त सूत्रों में एक-एक अक्षर के महत्व को सिद्ध करते हैं।
म. भा. 1-1-50 पृ. 303

88. द्रष्टव्य है कि 'पूर्वसूत्र' से असमानविभक्तिक सूत्रांश का अनुवर्तन होता है, परन्तु यदि इतना होने के पश्चात् भी अर्थ बोध न हो, तो समान विभक्तिक सूत्रांश का अनुवर्तन विशेषण या विधेय के रहने पर ही किया जाता है।

89. इकोयणचि- इकः + यण + अचि+ संहितायाम् 6/1/72+ षष्ठी स्थाने योगा (1-1-49) + तस्मिन्निति निर्दिष्टे पूर्वस्य (1-1-66)/क्ङिति च क्ङिति + च + न + इकोगुणवृद्धी

**मूल ग्रन्थ**

1. अष्टाध्यायी - पाणिनि सम्पादक श्री धर शास्त्री तथा सिद्धेश्वरशास्त्री भण्डारकर ओटियरल रिसर्च इंस्टीट्यूट पूना, 1935 ई.।

2. काशिका - वामन और जयादित्य (भाग 1 से भाग 6) जिनेन्द्र बुद्धि प्रणीत न्यास (काशिका विवरण पञ्जिका) तथा हरदत्तविरचित पदमञ्जरी सहित सम्पादक - स्वामी कारिका प्रसाद शास्त्री तथा पं कालिका प्रसाद शुक्ल प्राच्यभारती प्रकाशन, वाराणसी 1965-67 ई.

3. महाभाष्य - पतञ्जलि (भाग 1-5) कैयट विरचित प्रदीप तथा नागेश विरचित प्रदीपोद्द्योत टीकाओं के सहित सम्पादक- आचार्य वेद व्रत हरियाणा साहित्य संस्थान गुरुकुल झज्जर रोहतक -1961-63 ई.

4. सिद्धान्तकौमुदी - भट्टोजिदीक्षित वासुदेव दीक्षित की बालमनोरमा तथा ज्ञानेन्द्रस्वामी की तत्वबोधिनी टीका के सहित मोती लाल बनारसीदास, बनारस 1961 ई.

**सहायक ग्रन्थ**

1. मिश्र विद्या निवास - भारतीय भाषा शास्त्रीय चिन्तन राजस्थान हिन्दी ग्रन्थ अकादमी जयपुर - 1976 ई.

5. शशिदेव - व्याख्यान प्रक्रिया सरस्वती सुषमा, वाराणसी सम्वत् 2032

**कोशग्रन्थ**

1. न्यायकोश - भीमाचार्य झलकीकर भण्डारकर ओरिएण्टल रिसर्च इंस्टिट्यूट पूना - 1997 (चतुर्थ संस्करण)

**योगेश्वर शुक्ल**
***वरिष्ठ शोध अध्येता, बरकतउल्ला विश्वविद्यालय, भोपाल (मध्य प्रदेश)***



# Elements of Rasādi Dhvani in the Uttararāmacarita

**Daya Shankar Tiwary**

*The dhvani-theory propounded by Ācārya Ānandavardhana (first half of ninth century A.D.) is the climax of the Sahṛdayas in Indian Literary Criticism that covers all the aspects of the creative writings; such as the drama* ***Uttararāmacarita*** *of Bhavabhūti (last quarter of she 7th century A.D. and the first half of 8th Century A.D.) which is Sahṛdayaślāghya and like a luminary star in the field of Sanskrit drama. Dhvani is responsible for bringing beauty and aesthetic appeal in the creative writings. For this point of view, the revelation of Vastu-dhvani., Alaṅkāra-dhvani and Rasa-dhvani can be easily felt by the Sahṛdayas after pondering in the Uttararāmacarita. Among his three plays the* ***Uttararāmacarita*** *is universally accepted as best creative genius. Bhavabhūti is unrivalled in the treatment of tender human feelings i.e. pathos (Karuṇa). My view of writing research paper is going to be determined on Bhavabhūti's drama Uttararāmacarita mainly on the basis of* ***Rasādi dhvani (Asaṁlakṣyakramavyaṅgya dhvani)*** *with its divisions and sub-divisions so to find out how for Ānandavardhana's theory is applicable to his composition.*

The concept of Dhvani has been derived from **'Sphoṭa'** of Grammarians. As Ānandavardhana says-

''प्रथमे हि विद्वांसो वैयाकरणाः व्याकरणमूलत्वात् सर्वविद्यानां,
ते च श्रूयमाणेषु वर्णेषु ध्वनिरिति व्यवहरन्ति।''[1]

Ānandavardhana describes about the aesthetic charm deriving from poetry. He compares the poetic sense 'Pratīyamānārtha' with the beauty of a lady and states that both of them are suggestive but not denotative or indicative.

प्रतीयमानं पुनरन्यदेव वस्त्वस्ति वाणीषु महाकवीनाम्।
यत्तत् प्रसिद्धावयवातिरिक्तं विभाति लावण्यमिवाङ्गनासु।।[2]

Ānandavardhana calls dhvani as the soul of poetry-काव्यस्यात्मा ध्वनिः

Ātmā is a philosophical concept which has been elaborated by Abhinavagupta and its commentators. S.K. De has also analysed this aesthetic concept of Dhvani theory.[3] Ānandavardhana has defined Dhvani-

यत्रार्थः शब्दो वा तमर्थमुपसर्जनीकृतस्वार्थौ।
व्यङ्क्तः काव्यविशेषः स ध्वनिरिति सूरिभिः कथितः।।[4]

Western philosophers and literateures have also accepted the Dhvani in their ways.

They call it 'Astho-Lingua Theory' in which Aesthetic indicates the suggestion i.e. Vyaṅgya. K. Krishnamoorthy has called it **Illumination in flesh.**[5]

Rasādi Dhvani (Asaṁlakṣyakramavyaṅgyadhvani) "Rasa, Bhāva, Rasābhāsa, Bhāvābhāsa, Bhāvaśānti, Bhāvodaya, Bhāvasandhi and Bhāvaśabalatā" has been described in the Uttararāmacarita. Abhinavagupta has accepted विप्रलम्भ शृङ्गार (love in separation) sweeter than सम्भोग शृङ्गार and Karuṇa as the sweetest.[6] P.B. Shelley has also established karuṇa as the sweetest and expressed this in the following stanza--

**"We Look before and after, And pine for what is not,**
**Our sincerest laughter with some pain is fraught**
**Our sweetest songs are those that tell of saddest thoughts".**[7]

Ācārya Bharata has shown three kinds of Karuṇa in his Nātyaśāstra-

धर्मोपघातजश्चैव तथार्थापचयोद्भवः।
तथा शोककृतश्चैव करुणस्त्रिविधः स्मृतः॥[8]

Rama's Karuṇa is 'धर्मोपघातज' Rāma sees that there is negligence of duty from both sides. To punish the innocent people like innocent child and on the other side to abandon the Goddess of chastity Sītā who is in the position of pregnancy. When two dharmas coincide then this is the duty of the follower to observe which dharma is narrow and which is in broader sense. Like Bharat, Vibhīṣaṇa is Rāmayaṇa. Vāsantī rebukes Rāma in the following padya:-

त्वं जीवितं त्वमसि मे हृदयं द्वितीयं त्वं कौमुदी नययोरमृतं त्वमङ्गे।
इत्यादिभिः प्रियशतैरनुरुध्य मुग्धां तामेव शान्तमथवा किमितः परेण॥[9]

"You are my life; you are my second heart; you are moonlight to my eyes; you are nectar to my body" having deceived that simple natured (Sītā) with hundreds of such endearments, you did-Alas! Why need I say more?

Vāsantī falls into a swoon as she says these words. On regaining consciousness, she asks Rāma, why did you commit the unbecoming deed? Rāma replies, "Because the people would not brook her presence!"

Vāsantī then addresses him in the following heart-rending words-

अयि कठोर यशः किल ते प्रियं किमयशो ननु घोरमतः परम्।
किमभवद्विपिने हरिणीदृशः कथय नाथ कथं बत मन्यसे॥[10]

you hard-hearted! Fame is dear unto you, but is there any infamy more dreadful than this? What happened to the deer-eyed (Sītā) in that forest? Tell me my Lord! What do you think? Rama replies, "She must have fallen a prey to carnivorous animals (क्रव्यादिभिरङ्गलतिका नियतं विलुप्ता) And then, being overwhelmed with unbearable grief, he weeps bitterly, Then Tamasā remarks-

पूरोत्पीडे तटाकस्य परीवाहः प्रतिक्रिया।
शोकक्षोभे च हृदयं प्रलापैरेव धार्यते॥[11]

When the tank is threatened by a flood, an overflow is the only remedy. The heart

overwhelmed with grief is sustained only by lamentation. In this third Act, dired distressed jānakī is the image of pathos (karuṇa) which is cleared by seeing her face lovely even with pale and emaciated cheeks and dangling braid of hairs:-

परिपाण्डुदुर्बलकपोलसुन्दरं दधती विलोलकवरीकमाननम्।
करुणस्य मूर्तिरथवा शरीरिणी विरहव्यथेव वनमेति जानकी॥[12]

Therefore, we see that Bhavabhūti has established the Karuṇa as principal (Aṅgī) rasa and the other rasas are aṅga like Śṛiṅgāra, Vīra, Vātsalya etc.-

एको रसः करुण एव निमित्तभेदाद्भिन्नः पृथक्पृथगिवाश्रयते विवर्तान्।
आवर्तबुद्बुद्तरङ्गमयान्विकारानम्भो यथा सलिलमेव हि तत्समस्तम्॥[13]

Several persons are shown to have been grieved by the abandonment of Sītā. For instance, Rāma is grieved for his wife, Janaka and Prithvī for their daughter, Kausalyā for her daughter-in-law, Vāsantī and Ātreyī for their friend and Sumantra for his queen. The same grief or dire distress appears in all these persons, just as though there are different outward forms of water such as whirlpools, bubbles and billows, they are all essentially nothing but water. Bhavabhūti has shown Rāma's Karuṇa like 'Puṭapāka':-

अनिर्भिन्नो गभीरत्वादन्तर्गूढघनव्यथः।
पुटपाकप्रतीकाशो रामस्य करुणो रसः॥[14]

"Though the gravity of his nature the intense mental agony of Rāma is not noticed outwardly. It is like drugs boiling inside a closed pot." While Sītā is still asleep, Rāma puts down her head from his arm and says-'This Rāma has now no purpose left in his life.' The world has lost all its charm for me!

दुःखसंवेदनायैव रामे चैतन्यमागतम्।
मर्मोपघातिभिः प्राणैर्वज्रकीलायितं हृदि॥[15]

This is born only to suffer life-long misery. My life, cutting my vitals, is firmly fixed like an adamantine dart in my heart". So the Aṅgī rasa is Karuṇa and this suggests 'धर्मोपघातज'

**Śriṅgārarasa**

In the first Act, we see both types of Śriṅgāra-(a) Vipralambha (Love in Separation) and (b) Saṁbhoga. In the passages of the first Act where Rāma describes the pleasures he enjoyed in the company of Sītā in the verses as example-

अलसललितमुग्धान्यध्वम्पातखेदा.......
त्वमुरसि मम कृत्वा यत्र निद्रामवाप्ता॥[16]
किमपि किमपि मन्दं मन्दमासत्तियोगा.......
रविदितगतयामा रात्रिरेव व्यरंसीत्॥[17]

Rāma says-

तेन हि निरन्तरमवलम्बस्व मामत्र शयनाय।
जीवयन्निव ससाध्वसश्रम...स्यन्दिचन्द्रमणिहारविभ्रमः॥[18]

Rasa (sentiment) is Saṁbhoga Śriṅgāra while in those others which describe his

grief caused by separation due to Sītā's abduction, the rasa is Vipralambha Śriṅgāra. Natural Śriṅgāra originates from the following verse when Rāma describes the importance of wife in conjugal life.

इयं गेहे लक्ष्मीरियममृतवर्तिनयनयो रसावस्याः स्पर्शो वपुषि बहुलचन्दनरसः।
अयं बाहुः कण्ठे शिशिरमसृणो मौक्तिकसरः किमस्या न प्रेयो? यदि परमसह्यस्तु विरहः॥[19]

**Vīrarasa (Heroic Sentiment):**

IVth Act and Vth Act of the drama are full of Vīrarasa. We also find beautiful expression of Vīrarasadhvani in the battle of Lava and Candraketu in the sixth Act. Angry Kuśa says to destroy the word "Rājā" from this mundane world.

अद्यास्तमेतु भुवनेषु च राजशब्दः।
क्षत्रस्य शस्त्रशिखिनः शममद्य यान्तु॥[20]

It suggests the "Utsāha" (enthusiam) of Kuśa.

**Raudrarasa:**

In the IVth Act, when Janaka gets the news of abandonment of Sītā due to the people of Ayodhyā. He becomes furious to destroy the whole people of Ayodhyā either by his bow or by his curse.

अहो, निर्दयता दुरात्मनां पौराणाम्।
अहो रामभद्रस्य क्षिप्रकारिता
एतद्वैशसवज्रघोरपतनं शश्वन्ममोत्पश्यतः।
क्रोधस्य ज्वलितुं झटित्यवसरश्चापेन शापेन वा॥[21]

**Adbhutarasa (Marvellous):**

In the description of Jṛimbha-ka missiles and in the miraculous emergence of Prithvī and Gaṅgā from the stream of the river in the VIIth Act.

**Bhayānakarasa :**

The description of this rasa is found at only some places of the drama. In the context of Citradarśana, when Sītā looks at the picture of Paraśurāma she thrills of fear- **ससम्भ्रम्, कम्पितास्मि।'**[22] In the II Act, there is the terrible description of frontier forest regions of Janasthāna.

**Hāsyarasa (Humorous)**

The drama which is full of Pathos (Karuṇa), there is no mention of Vidūṣaka (comedian). But, at some rare places we find the suggestion of Hāsya. In the first Act, after entering of Aṣṭāvakra Riṣi the audience laugh at him. Commentator Vīrarāghava has written that entrance of Aṣṭāvakra has shown far humour-

''हास्यानुप्रवेशार्थमष्टावक्रप्रवेशः''[23]

In this I Act, Sītā asks to Lakṣmaṇa- **''वत्स! इयमप्यपरा का?''**[24] this also indicates Hāsyarasa.

**Vātsalyarasa ;**

In many contexts, the poet has described beautiful expression of Vātsalyarasa. The poet has presented natural and sweet suggestion of vātsalya of Sītā by making base (ālambana) of Lava and Kuśa. Sita becomes emotional by remembering Lava and Kuśa and natural milk flows from her breasts. Therefore, Tamasā says that it is true. A child is indeed, the link that connects the hearts of the father and mother.

अन्तःकरणतत्त्वस्य दम्पत्योः स्नेहसंश्रायात्।
आनन्दग्रन्थिरेकोऽयमपत्यमिति पठ्यते।।[25]

**Śāntarasa:**

In the I Act, in Citradarśana having seen picture of keeping "Jaṭā" of Rāma, Lakṣmaṇa says that Ārya has adopted the rule of 'Vānaprastha' in childhood-

पुत्रसंक्रान्तलक्ष्मीकैर्यद्वृद्धेक्ष्वाकुभिर्धृतम्।
धृतं बाल्ये तदार्येण पुण्यमारण्यकव्रतम्।।[26]

In VIth Act, having seen one glimpse of Rāma, Lava says- अहो! पुण्यानुभवदर्शनोऽयं महापुरुषः'[27] Again he says- "विरोधो विश्रान्तः प्रसरति रसो निर्वृतिधनस्तदौद्धत्यं क्वापि व्रजति... यदि वा महार्घस्तीर्थानामिव हि महतां कोऽप्यतिशयः।।"[28]

Here Śānta rasa emerges in the mind of Lava of which root is Rāma and ālambana is Lava. Appearance of great pious is uddīpanavibhāva Thrilling (romance) is anubhāva. Full of Harṣa, Nirveda, Smarana and mati etc are. transitory moods (Saṅcāribhāva) 'Śāma' sthāyībhāva appears in the form of Śāntarasa.

**Bhāva**

Beautiful examples of Bhāvadhvani are seen in Niṣādarāja Guha's description (1.21). Sītā says to Rāma., Remember this banyan tree-namely Śyāma "स्मरति वा तं प्रदेशमार्यपुत्रः[29] then Rāma replies 'अयि, कथं विस्मर्यते?'[30] Sītā reclined her head on Rāma's arm and fell asleep after being tired. Here 'Smriti' bhāvadhvani appears.

In IIIrd Act (3.41) "करपल्लवः स...स्विद्यतः स्विद्यन्।" 'Jaḍatā' bhāva arises.

**Rasābhāsa:**

In the III^rd Act, Addressing Vāsantī Rāma says- 'सखि वासन्ति! पश्य पश्य! कान्तानुवृत्तिचातुर्यमपि शिक्षितं वत्सेन'[31]

On the bank of Godāvrī the young elephant courting his mate, Rāma describes him- लीलोत्खातमृणाल......धृतम्।।[32]

When the mate had eaten the pieces of the lotus stalk which he had sportfully uprooted, he offered her trunkfuls of water perfumed with blooming lotuses; he then gave her a bath with a spray from his trunk, and out of love for her he held over her an umbrella of lotus-leaf with a straight stalk (to protect her from the hot rays of the sun). Here, appears (becomes 'abhāsa') Saṁbhoga Śṛiṅgāra by the example of Karikalabha.

**Bhāvaśānti:**

In the IVth Act Janaka's emotion of anger[33] becomes calm (Śānta) by the statement of Arundhatī- 'राजन्नपत्यं रामस्ते पाल्याश्च कृपणा जना:', This expression lies in twenty fifth no. padya of fourth Act. So, the emergence of anger sentiment changes into love and pity.

**Bhāvodaya:**

In the VIth Act, Lava's anger becomes calm when he looks at Rāma. and by the emergence of deep love 'harṣa' bhāva comes out. विरोधो विश्रान्त: ...... विनय: प्रह्वयति माम्।।[34]

**Bhāvasandhi :**

In the third Act, Sītā says-

किं वा मया प्रसूतया येनैतादृग मम पुत्रकयो-
रीषद्विरलधवल....... न परिचुम्बितमार्यपुत्रेण।।[35]

Here combination of both bhāvas Vātsalya 'sneha' and love to husband 'rati' bhāva appear.

**Bhāvaśabalatā:**

In the Third Act, Tamasā describes blending of various emotions in heart of Sītā-

तटस्थं नैराश्यादपि......... हृदयस्मिन् क्षण इव।।[36]

Apathetic through despair, estranged due to the wrong done to you, eager for reunion after this long continued separation, gracious on account of your (innate) goodness, overwhelmed with grief at the sight of your dear one's anguish; and melting with love-such is, as it were, the condition of your heart at this moment.

Here Viṣāda', 'Krodha', Jaḍata', 'Harṣa' and `Śoka' bhāvas appear together so there is Bhāvaśabalatā.

So, we see that the unfolded hidden plumages in the form of Rasādi Dhvani in Uttararāmacarita throws light in the mind of Sahṛdayas as well as in the mind of common readers, erudite scholars etc.

**References:**

1. Dhavanyāloka :1.13 Vritti
2. Dhvanyāloka; 1.4
3. History of Sanskrit Poetics
4. Dhavanyāloka; 1.13
5. Indian Literary theories, Dhvanyāloka and its Critics
6. सम्भोग शृङ्गारान्मधुरतरोविप्रलम्भ:, ततोऽपिमधुरतम: करुण:, Dhvanyāloka, Page 218
7. P.B. Shelly: To a Skylārk
8. Nāṭyaśāstra, 6.79, Page 760
9. Uttararāmacarita, 3.26
10. Ibid, 3.27

# कालिदास द्वारा वर्णित- काननोदुम्बराणां के अनुसार उदुम्बर का स्वरूप

ज्योत्स्ना निगम

*कालिदास का साहित्य विविध विधाओं का आकर है। इसमें संगीतशास्त्र विविध प्रकार के पशु-पक्षियों, वृक्षों, ऋतुओं एवं फलों तथा पुष्पों आदि से सम्बद्ध प्रचुर सामग्री भी उपलब्ध होती है, परन्तु उनके द्वारा वर्णित स्थलों, पशु-पक्षियों तथा पुष्पों के अभिज्ञान के सम्बन्ध में कहीं कहीं विद्वानों में वैमत्य है। इस शोध-पत्र में कालिदास द्वारा 'मेघदूत' में उल्लिखित 'काकोदुम्बर' नामक फल की पहचान के विषय में भारतीय एवं पाश्चात्य व्याख्याकारों के विषय में भारतीय एवं पाश्चात्य व्याख्याकारों के परस्पर भिन्न मतों के विश्लेषण का प्रयास किया गया है।*

कालिदास ने मेघदूत में मेघ को अलकापुरी का मार्ग बताते समय उज्जयिनी के पश्चात् देवगिरी पर्वत का वर्णन करते समय मेघ को काकोदुम्बर नामक फल को पकाने वाले के रूप में वर्णित किया है–

नीचैर्वास्यत्युपजिगमिषोर्देवपूर्वम् गिरिं ते
शीतो वायुः परिणमयिता काननोदुम्बराणाम्।[1]

उपरोक्त वर्णन से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि कालिदास द्वारा वर्णित उदुम्बर नामक फल के वन मालवा क्षेत्र में बहुतायत से प्राप्त होते होंगे तथा फल वर्षा में पकते हैं। अब प्रश्न उठता है कि वह कौन सा फल है? जिसका उल्लेख महाकवि कालिदास ने किया है। उपर्युक्त अंश की संस्कृत टीका[2] में विद्वानों ने सामान्यतया उसे फल्गु या जन्तुफल कहा है। हिन्दी व्याख्याकारों[3] ने इसे गूलर कहकर पारिभाषित किया है किन्तु अंग्रेजी व्याख्याकार इसे Fig या Wild fig[4] कहकर वर्णित करते हैं।

अपने इस शोधपत्र में मैंने यह स्थापित करने का प्रयास किया है कि कालिदास द्वारा वर्णित उदुम्बर को Fig कहना उचित नहीं है क्योंकि Fig का अर्थ[5] सामान्यतया अंजीर होता है।

यद्यपि यह सत्य है कि Fig और उदुम्बर या गूलर दोनों ही वनस्पति विज्ञान की Ficus प्रजाति के वृक्ष है। Fig को Encyclopedia of Britanica[6] में Ficus carica कहा गया है जबकि उदुम्बर Ficus racemosan के नाम से जाना जाता है। स्पष्ट है कि दोनों ही वृक्षों की प्रजाति एक है। इसी प्रजाति के अन्य वृक्ष है- बरगद, पांखुड, पीपल इत्यादि। इन सभी वृक्षों के बाह्य स्वरूप, आकार, स्थान, पत्ती इत्यादि में पर्याप्त अंतर है।

गूलर पर्णपाती (deciduous tree) है जो उत्तरी भारत में गंगा के पश्चिमी भाग एवं मध्य भारत में बहुतायत से पाया जाता है[7]। वस्तुतः कालिदास जिस उदुम्बर का उल्लेख करते हैं वह यही गूलर है।

इसके विपरीत Fig जो सामान्यतया अंजीर के नाम से जाना जाता है उसका उत्पत्ति स्थल अफगानिस्तान और पर्शिया माना जाता है[8] तथा भारत में यह उत्तर पश्चिमी पंजाब, पश्चिमी हिमालय, सिन्ध, बलूचिस्तान, मुम्बई, मद्रास, बर्मा और अंडमान द्वीप समूह में पाया जाता है किंतु श्री वॉट ने मध्यभारत में इसके पाये जाने का उल्लेख नहीं किया है जो कालिदास को अभीष्ट है जहां उन्होंने उसके वनों का उल्लेख किया है।

अतः स्पष्ट है कि कालिदास द्वारा वर्णित उदुम्बर और Fig के स्वरूप एवं प्राप्ति स्थल में पर्याप्त अंतर है।

साहित्यिक साक्ष्यों का विश्लेषण करने पर भी यह स्पष्ट होता है कि काकोदुम्बर के पर्यायवाची के रूप में फल्गु या जन्तुफल शब्द का प्रयोग ही सामान्यतया किया गया है। अमरकोश काण्ड 2 वनौषधि वर्ग में भी उदुम्बर (काकोदुम्बर) और फल्गु का उल्लेख है-

**काकोदुम्बरिका फल्गुमलपूर्जघनेफला।**

सुश्रुत संहिता में फल्गु शब्द का प्रयोग है-

**विष्टम्भि मधुरं स्निग्धं फल्गुजं तर्पण गुरु।**

चरक संहिता में भी फल्गु का प्रयोग है-

**तर्पणं वृंहणं फल्गु गुरु विष्टम्भि शीतलम्।**

वाग्भट्ट I (सातवीं शती) एवं वाग्भट्ट II (आठवीं या नवीं शती) दोनों ने ही फल्गु का उल्लेख किया है-

**''सौवीरबदराड़ोलफल्गुश्लेष्मातकोभवम्।।**

अष्टांग हृदय पर अरूण दत्त (1220ई.) एवं हेमाद्रि (1260ई.) द्वारा की गई टीकाओं में फल्गु की व्याख्या करते समय कहा गया है-

**''फल्गुः:-काकोदुम्बरिका''**[9]

इसके अतिरिक्त ''धन्वन्तरि निघण्टु'' जो कि अमरकोश से पूर्व का है उसमें भी उदुम्बर एवं काकोदुम्वर का उल्लेख है तथा उनकी विशेषताओं का वर्णन है लेकिन वहां अंजीर का उल्लेख भी नहीं है।

फल्गु, काकोदुम्बर और अंजीर का पर्यायवाची के रूप में सर्वप्रथम उल्लेख हमें वाग्भट्ट के आष्टांगसंग्रह की पं. रामचन्द्र शास्त्री किंजवेडेकर कृत टीका शसविलेख[10] सूत्र स्थान 1940 में मिलता है-

''फल्गुः काकोदुम्बरिका स्वानामख्यातः खरपत्री वृक्षविशेषः (काला उबंर) अत्र केचन फल्गुशब्देन रामोदुम्बरिका फलम् (अंजीर) इत्याहुः।

श्रीरामचन्द्र शास्त्री की उपर्युक्त टीका के संबंध में मेरा ऐसा मानना है कि श्रीरामचन्द्र शास्त्री ने फल्गु शब्द से अंजीर का जो तात्पर्य लिया है वहां उन्होंने केचन् कहकर उसके प्रति अपनी अनास्था ही व्यक्त की है अर्थात् उन्हें उदुम्बर का अंजीर अर्थ अभीष्ट नहीं है।

अंजीर और काकोदुम्वर का साथ साथ उल्लेख 1374 A.D में मंडनपाद ने भी किया है-

अंजीरं मंजुलं मेहं काकोदुम्बरिकाफलम्।
अंजीरं शीतलं स्वादु गुरुपित्ताश्रवातजित्।
तस्मादल्पगुणं ज्ञेयमंजीरं लघु तद्गुणै:।।[11]

उपर्युक्त उदाहरण के संवंध में मेरा यह अभिमत है कि यहां पर मंडनपाद ने अंजीर और काकोदुम्बरिकाफल को पर्यायवाची के रूप में प्रयुक्त नहीं किया है। बल्कि मंडनपाद के अनुसार अंजीर (Fig) तथा काकोदुंबरिका (गुलर) इन दोनों ही वृक्षों से सफेद द्रव निकलता है अत: ये दोनों Ficus प्रजाति के अलग-अलग प्रकार की किस्म है।

श्री पी.के. गोंड[12] ने अनेक साक्ष्यों के द्वारा यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि Fig अंजीर (Ficus Carica) भारत में काफी बाद में आया तथा Fig का अंजीर के रूप में उल्लेख 1374 ई. में मंडनपाद ने किया है। अत: स्पष्ट है कि कालिदास द्वारा वर्णित उदुम्बर गूलर है।

ऐतिहासिक साक्ष्यों से भी मेरा यह मत पुष्ट होता है क्योंकि श्री स्मिथ[13] के अनुसार बिन्दुसार, जो सम्राट अशोक का पिता था उसने कुछ Figs और rasin wine, सीरिया के राजा एण्टियोचस सॉटर से मंगवाये थे। ये Figs साटर द्वारा बिन्दुसार को भेजे गये थे। बिन्दुसार 298 ई. पू. में गद्दी पर बैठा तथा एण्टियोचस सॉटर की 261 ई.पू. में मृत्यु हो गई। अत: स्पष्ट है कि तीसरी शती ई.पू. में Fig बाहर से मंगाया गया था जबकि मेघदूत में कालिदास ने उदुम्बर के वनों (काननोदुम्बराणां) का वर्णन किया है। कालिदास का समय प्रथम शताब्दी ई.पू. ही स्थापित किया गया है। अत: इसकी संभावना अति न्यून है कि Fig (अंजीर) के वनों का उल्लेख कालिदास ने उदुम्बर शब्द से किया हो। वस्तुत: सीरिया से आने वाला Fig अंजीर है जो वहाँ बहुतायत से प्राप्त होता है और कालिदास ने गूलर के वनों का ही वर्णन मेघदूत में किया है।

उपर्युक्त प्रमाणों के आधार पर अंग्रेजी व्याख्याकारों को उदुम्बर की व्याख्या करते समय Fig नही कहना चाहिए बल्कि Gular Tree (A Variety of Ficus tree) ही कहना चाहिये। जिस प्रकार नीम के पेड़ को Neem tree पीपल के पेड़ को Peepal tree कहा जाता है उसी प्रकार गूलर के पेड़ को Gular tree कहना उचित एवं तर्क संगत है।

## सन्दर्भटिप्पणी

1. मेघदूत/पूर्वमेघ 45
2. वनेषूदुम्बराणाम् जन्तुफलानम्' मेघदूत पर सञ्जीवनी टीका, पृ. 106
3. प्रभुदयाल अग्निहोत्री - महाकवि कालिदास सांस्कृतिक अवदान -
4. The Meghduta of Kalidasa- M.R. Kale, Page No.77 &
   Works of Kalidasa-Devadhara Page 15 -
5. English-Hindi Dictionary-Bhargava
6. Encyclopedia of Brianica. Vide Page 228 of Vol. IX of the fourteenth Edn. 1920
7. A manual of Indian Timbers, J.S. Gamble, 1972, Page No. 94

8. Watt.- Dictionary of Economic Products of India.
9. अष्टांग हृदय - हरिशास्त्री पारदकर, N.S. Press, मुम्बई 1939 P.P. 110-111
10. चित्रशाला प्रेस, पूना सूत्र स्थान 1940
11. मदनविनोद निघण्टु, मण्डलपाद, Government MSS Library at the B.O.R.I. Poona No. 110 of 1873-74 folio 21 (फलवर्ग: षष्ठ:)
12. Indian Historical Quarterly Vol XIX PP. 62-65
13. वी. स्मिथ Early History of India (Oxford 1914 Page 147)

**सन्दर्भग्रन्थसूची**

1. मेघदूत, पूर्वमेघ 46, पृ. 106 डॉ. रमाशंकर त्रिपाठी, प्रकाशन केन्द्र, लखनऊ।

**डॉ. ज्योत्स्ना निगम**
***बरकतुल्लाह विश्वविद्यालय, भोपाल***



# कालिदाससाहित्यम्-व्यक्तिविकासः

नीलकण्ठः

भारतीयवाङ्मयं सर्वमपि विज्ञानमयमेवेति विश्वे सर्वस्मिन् विपश्चिद्भिः अङ्गीकृतमेव। "यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत् क्वचित्" इति भगवता व्यासमहर्षिणोक्तं सहस्रेभ्यः वर्षेभ्यः पूर्वम्। अनेन ज्ञायते यत् साधारण-मानवस्य सर्वाङ्गीणविकासाय यद्यदावश्यकं तत्सर्वमत्र निक्षिप्तमिति। तत्रस्थं विज्ञानमवगन्तुं तद्दृष्ट्या विलोकनीयं, नो चेत् न किमपि लभ्यते। तद्ज्ञातुमशक्ताः केवलं तस्मात् अनूदितान् गन्थान् पठित्वा अस्माभिः किमप्यधिगतमिति, आंग्लादिभाषास्विदं वर्तत इति चिन्तयन्ति। तदेव पुनः पाठशालासु कलाशालासु विश्वविद्यालयेषु च छात्रान् बोधयितुं प्रयत्नं कुर्वन्ति जनाः।

अस्तु, इदानीन्तनकाले समाजे जनाः तत्रापि युवानः युवतयश्च भारतीयां संस्कृतिं विस्मृत्य वैदेशिकीं संस्कृतिम्प्रत्यत्यन्तमाकृष्टाः भवन्ति। खाद्यपदार्थेषु वेषभूषादिषु सङ्गीतादिकलासु क्रीडास्पर्धासु सर्वेष्वपि प्रायः आधुनिकतामिच्छन्ति। इयं परिपाटिः अध्ययनाध्यापने च कलुषीकरोति। प्राचीन शिक्षासाम्प्रदायनुसारं छात्रलोकः शास्त्राध्ययनेन साकं जीवनयाने यद्यदावश्यकं तत्सर्वमपि अधिगन्तुं प्रयतते स्म। अध्यापकाश्च छात्राणां सर्वविधं विकासमिच्छन्ति स्म। किन्तु आधुनिकविद्याभ्यासः तथा न प्रचलति। तस्मादेव युवलोकः अधीयमानम् ऐच्छिकं पाठ्यांशं विहाय अन्यांशे किमपि न जानाति। अत एव अध्ययनानन्तरं 'व्यक्तिविकासः' personality development कथं वा भवति, तत् कथं जानीमः, स्वयं विकसिताः कथं भवामः इत्यादिभिः चिन्ताभिः इतस्तत्र परिभ्रमन्ति। पूर्वोक्तप्रकारं बाल्यावस्थातः प्रभृतिकक्षासु नैकविधविज्ञानशास्त्र- सम्बन्धिविषयैस्साकं संस्कृतादिभाषासूपनिबद्धान् नीतिबोधकान् बहून् विषयान् अधिगच्छन्त्यपि, तत्रस्थं मूल्यं, तेषां माहत्म्यमपि अवगन्तुं न पारयन्ति, तदनन्तरकाले जीवने प्रतिदिवसं प्रतिक्षणं चागतान् क्लेशान् स्वबुद्धिबलेन अपाकृत्य सुखं मार्गमनुसर्तुं न शक्नुवन्ति। अत एव तदा 'व्यक्तिविकासः' personality development इति व्याजेन आंग्लभाषया बोध्यमानानि वाक्यानि श्रोतुं, तेन स्वमुद्धर्तुं प्रभवाम इति धिया जनाः, तत्रापि युवानः युवतयश्च तत्तत्संस्थानामभितः परिभ्रमन्ति नैकसहस्ररूप्यकाणि व्ययीकुर्वन्ति च।

किन्तु वैदिकसाहित्ये रामायणे महाभारते पुराणेषु काव्येषु नाटकेषु विभिन्नरचनासु तत्तदितिवृत्तवर्णनेन सह आचारव्यवहारादीनि संस्कृतिः सम्प्रदायः धर्माधर्मौ नीतिः मानवजीवनस्य विकाससम्बन्धिविषयान् बहून् सन्दर्भानुसारं विशेषेणोद्घोषयन्तः प्राचीनाः ऋषयः मुनयः मन्त्रद्रष्टारः महाकवयः सर्वेऽपि लोकान् सर्वथा जागरूकान् कर्तुं प्रायतन्त। यदि मानवः तदवगन्तुं प्रयतते तर्ह्यवश्यं स्वजीवनं सुखं यापयितुं शक्नोति, सुखदुःखे जयाजयादीन् सर्वानपि विनायासमनुभवितुं शक्नोतीत्यत्र न संशयः। एतत् ज्ञातुं भाषाणां साहित्यस्य चाध्ययनमेव परमोपकारि भवतीत्यत्रापि शास्त्रज्ञेषु न विप्रतिपत्तिः। अत एव वैज्ञानिकशास्त्राणाम् अर्थात् भौतिक-रसायनिक-जीवशास्त्र- वृक्षशास्त्र-वाणिज्यशास्त्र-गणांकशास्त्रादीनां नैकेषामध्ययनेन सह छात्रलोकस्य विकासायोपयुक्तानां भाषाणामध्यापनं प्राथमिककक्षातः आरभ्य सर्वेष्वपि विद्यालयेषु सर्वत्राप्यावश्यकमिति प्राचीनकालादेव पालयितारः विद्वांसश्चाभिप्रयन्ति स्म। काव्यस्य रचनैव विश्वस्य श्रेयसे भवतीति लाक्षणिकाः

उदघोषयन्। किन्तु आधुनिकयुगेऽस्मिन् छात्रलोकः तत् कथं वा विनियोक्तुं प्रयतत इतीदृशी चर्चाऽत्राप्रस्तुतैव।

व्यक्तिविकासः इत्यस्मिन् विषये – मानवजीवनस्याशयः, दृढनिश्चयः, कार्यदक्षता, परोपकारिता, धृतिः, क्षमा, सहभावना, स्वकर्तव्यपालना, स्वविहाभ्यासः, जीवनयाने अनुभूयमानानां क्लेशानामपाकरणं, कर्तव्याकर्तव्यानां यथावसरं विचारः, स्वजाड्यस्य निर्मूलनं, दुर्जनानां परिहरणं, सज्जनसंगतौ वाञ्छा, विपदि धैर्यम्, अभ्युदये क्षमा, सदसि वाक्पटुता, युधि विक्रमः, यशसि चाभिरतिः, प्रशान्तचित्तता इत्यादयः बहवः अंशाः वर्तन्ते। एतानेवांशान् आंग्लभाषया बोधयन्तः personality development संस्थासु स्वाश्रितानां जनानां मनोविकासाय प्रयतन्ते पण्डितम्मन्याः।

किन्तु एतत्सर्वमस्माकं वैदिकसाहित्ये, उपनिषत्सु, श्रीमद्रामायणे, महाभारते, ततश्च लौकिकसंस्कृतसाहित्ये अनेकधोपनिबद्धमस्ति। तत्र भर्तृहर्यादिभिः कविभिः रचितेषु सहस्राधिकेषु श्लोकेषु, पञ्चतन्त्रहितोपदेशादिकथाग्रन्थेषु च व्यक्तिविकासोपयोगिविषयः सर्वत्र दृश्यते। अमरशक्तिमहाराजस्य पुत्राणां बुद्धिविकासायैव विष्णुशर्मणा पञ्चतन्त्रं रचितमित्याबालवृद्धाः विदन्त्येव। संस्कृतमहाकाव्यप्रणेतृष्वाद्यः महाकविः कालिदासोऽपि स्वग्रन्थेषु तत्तदितिवृत्तादिवर्णनेन सह यथासन्दर्भं व्यक्तिविकाससम्बन्धिविषयान् बहून् अवेदयत्। कविचक्रवर्तिनः तस्य साहित्यरसवैचित्र्यं, भावौन्नत्यम्, अलंकारवैशिष्ट्यं, भाषासौष्ठवं, पात्रौचित्यं, प्रकृतिवर्णनानैपुण्यं, कथासंयोजना-विधिञ्चाश्रित्य नैके विपश्चितः व्यवृण्वन् विवृण्वन्ति च। कवेस्तस्य ग्रन्थानाम् अध्ययनेन परिशीलनेन नैके नूत्ना अंशाः ज्ञायन्ते। तादृशतत्वानभिज्ञाः अल्पधियः ''कालिदासः केवलं शकुन्तलां, ऊर्वशीं, पार्वतीं, मालविकामेवावर्णयत्, तस्य ग्रन्थेषु श्रृङ्गाररसं विना न किमपि दृश्यते'' इत्यभिप्रयन्ति। तत्तु तादृशानां अलोचनापरिधिं ज्ञापयति। मानवानां जीवनविधिवर्णने वाल्मीकिव्यासयोरनन्तरं कालिदास एव महान् कविरित्यत्र न सन्देहः। अनेके पण्डिताः विमर्शकाश्च अंशममुं विश्लेषितवन्तः। महाकवेस्तस्य ग्रन्थेषु व्यक्तिविकासाय उपयुक्तानाम् अंशानां केषाञ्चन परिशीलनमेवास्य निबन्धस्योद्देशः।

**'वागर्थाविव संपृक्तौ वागर्थ प्रतिपत्तये।**
**जगतः पितरौ वन्दे पार्वतीपरमेश्वरौ।।**

इति श्लोकेन पार्वतीपरमेश्वरयोरर्धनारीश्वरतत्त्वम्, अद्वैतभावं च वर्णयित्वा रघुवंशस्यारम्भे गुरुतुल्येषु वाल्मीकिव्यासादिषु स्वं विनयं प्रकटीकर्तुं श्लोकद्वयमरचयत् कालिदासः।

**क्व सूर्यप्रभवो वंशः क्व चाल्पविषया मतिः।**
**तितीर्षुर्दुस्तरं मोहादुडुपेनास्मि सागरम्।।**
**मन्दः कवियशः प्रार्थी गमिष्याम्युपहास्यताम्।**
**प्रांशुलभ्ये फले लोभादुद्बाहुरिव वामनः।।**[1] इति।

एतयोः साधारणोऽर्थः सर्वविदित एव। किन्तु 'कार्यारम्भात् पूर्वमेव त्वया तस्य महत्त्वमवगन्तव्यं, यदि तत् बृहत्तमं भवति तर्हि अल्पैः प्रयत्नैः साधयितुं न शक्यते, कार्यस्यौन्नत्यमाश्रित्य प्रयत्नेन भवितव्यम्, अनालोचनया कार्यारम्भं कृत्वा असहनेन अशक्तत्त्वाद्वा तन्मध्ये त्यज्यते चेत् अपहास्यता प्राप्यते' इत्यादि विषयान् कालिदासः बोधयति। कालिदासः स्वमुद्दिश्यैवाकथयत् अत्र, तत्र न सन्देहः, परन्तु सः पठितॄनपि जागरितुमत्र प्रायतत। कार्यास्यारम्भे एव तत्परिपूर्णतया साधयितुमुपायानां तत्सम्बन्धिमार्गाणां पर्यवेक्षणमावश्यकम्। नो चेत् क्रियमाणं कार्यं कदाचित् फलवन्न भवति, तेन साधकः शोकतप्तो भवति, मानसिकी चिन्तां प्राप्नोति, कदाचित् रुग्णोऽपि भवति। एतादृशक्लेशानां कृते अवकाशो यथा न भवति साधकेन तथा प्रयतनीयम् इति कालिदासस्याभिप्रायः। एनमेवाभिप्रायं दृढयति–

**सहसा विदधीत न क्रियामविवेकः परमापदां पदं।**
**वृणुते हि विमृश्यकारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव सम्पदः॥**

इत्ययं श्लोक:। सम्यगालोच्य क्रियते चेत् विकास: अनालोचनेन तु विनष्ट:। यदि भवान् भवतां विकासं वाञ्छति तर्हि आलोच्यैव सर्वं कुरु, तेन परमाह्लदं प्राप्नोति इत्येव वदन्ति आधुनिकव्यक्तिविकाससमितय:।

रघुवंशराज्ञां षोडशलक्षणानि कथयन् कालिदास: **'आफलोदयकर्मणाम्'**[2] इति वदति। तत्र तु रघुवंशराजान: स्वमनोभीष्टसिद्धिपर्यन्तं विनालसत्वालोचनम् आरब्धं कर्म कुर्वन्ति स्मेति। अजमहाराजं वर्णयन्नपि पुन: वदति **'न नव: प्रभुराफलोदयात्'**[3] इति। अत्र केवलं रघुवंशराज्ञां चरिताख्यानमिति न चिन्तनीयम्। तेषां राज्ञां पात्राणि आदर्शरूपेण गृहीत्वा तदनुगुणं व्यवहृत्य लोके तादृशीं कीर्तिमाप्तुं प्रयतनीयमिति सन्दर्भोऽयं ज्ञापयति। भर्तृहरिरपि वक्ति खलु-**'न निश्चितार्थात् विरमन्ति धीरा:'**[4] इति। अस्मिन् एव प्रसङ्गे कालिदास: 'यथाकालप्रबोधिनाम्' इत्यादिना रघुवंशराज्ञ: वर्णयति। व्यक्ते: विकासाय सततं जागरूकता अत्यन्तावश्यकी। तदेव वदत्याधुनिका: 'be alert always' इति। यत्र यस्मिन् समये यदावश्यकं भवति तत्साधयितुमपि जागरूकता आवश्यकी। अत्र 'जागरूकता' इत्यस्य 'अवधानता' इत्यपि अर्थ: वक्तुं शक्यते। सूर्यवंशीया: सर्वथा जागरूकतया अवर्तन्त, यदैच्छन् तदलभन्त। अत्रैव दिलीपस्यानवधानत्वम् अथवाऽजागरूकता कीदृशमनर्थं तं प्रत्यकल्पयदिति वर्णयति कालिदास:। अनवधानकारणादेव मार्गे स्थितां कामधेनुं नापश्यत् स:। अध्ययनसमयेऽपि यदि छात्र: अजागरूक: तर्हि तदनर्थायैव भवति। अत: यत्र यस्मिन् काले यदावश्यकं तत्साधयितव्यं, तदेवाकुर्वन् रघुवंशचक्रवर्तिन:। तदेव बोधयति कालिदास: यत् रघुवंशराजान इव काले जागरूका: भवन्तु सर्वे, अभीष्टं साधयन्त्विति।

मानव: सदा सज्जनसङ्गतिमेव वाञ्छति। तेनैवैहिकामुष्मिकं सुखं लब्धुं शक्नोति। भर्तृहरिरपि अवोचत् खलु **'सत्संगति: कथय किं न करोति पुंसाम्'**[5] इति। आत्मन: विकासम् इच्छता जनेन सतां मित्राणां विदुषां सज्जनानां संगति: एव अभिलषणीया। मालविकाग्निमित्रे कालिदास: वदति यत् 'मन्दोऽप्यमन्दतामेति संसर्गेण विपश्चित:'[6] इति। सज्जनस्य पण्डितस्य संसर्गेण कीदृशं प्रयोजनमाप्यते जनैरिति स्पष्टीकरोति स पण्डित:। 'सज्जनविलोकनं हितं हितमेतेषां च भाषितश्रवणम्'[7] इति खलु सुभाषितमुद्घोषयति। सज्जनसङ्गतिरपि व्यक्तिविकासायात्यन्तम् उपयोगिनी।

अपि च जगति मानव: कदाचित् साधारण: असाधारण: च स्यात्। किन्तु सर्वेभ्योऽपि सुखं दुखं च सममेव। कदाचित् स: विजयी कदाचिच्च विनष्टो भवति। विजये गर्विष्ट: अपजये च भग्नाश: न स्यात् अहङ्कारनिर्वेदौ द्वावपि विकासाय प्रतिबन्धकावेव। कालिदास: विक्रमोर्वशीये वदति - **'अनुत्सेक: खलु विक्रमस्यालङ्कार:'**[8] इति। मानव: विजयेन, सम्पदा, उन्नतस्थानप्राप्त्या च गर्विष्ठो भवति। ततु तस्य जनस्य तिरोगमनहेतुर्भवतीति तादृशं जनं न कोऽप्यादरतीत्यपि चावगन्तव्यम्। निरहंकारित्वम् औन्नत्यस्य हेतुर्भवति।

अन्यत्र च विक्रमोर्वशीये एव **'अनिर्वेदप्राप्याणि श्रेयांसि'**[9] इति निगदति कालिदास:। निर्वेदेन श्रेय:प्राप्तिर्न भवतीति तस्याभिप्राय:। अत: मानवस्य विकासाय निर्वेद:, शोक:, निरुत्साह: प्रतिबन्धक एव। तस्मात् तादृशान् सर्वथा दूरे एव परित्यक्तव्यम्। उत्साहेनैव कार्यं फलवद् भवति। अपरत्र शाकुन्तले वदति कालिदास: **''कदापि सत्पुरुषा: शोकवास्तव्या: न भवन्ति''**[10] इति। अत्र दुष्यन्तं विदूषक: प्रोत्साहयति। सत्पुरुषा: न कदापि शोकमग्ना: भवन्तीत्युक्त्वा शोकेनास्माभि: शक्यत इति धीरो भवेति तमनुनयति। आंग्लकक्षासु तदेव वदन्ति जना: इदानीन्तनकाले-"don't get dissappointed and discouraged, put more efforts, don't get into the harmful thoughts" इति।

शाकुन्तले एव कालिदासः अन्यत्र इत्थं ब्रवीति यत् **'न खलु धीमतां कश्चिदविषयो नाम'**[11] इति। धीमतां लोके न किमप्यसाध्यं कार्यं वर्तते इति। अनेनापि ज्ञायते यत् धीमन्तः न कदापि शोकतप्ताः भवन्ति, इतोऽपि अधिकं प्रयत्नेन फलमाप्तुं प्रयतन्ते, तेषां कृते लोके असाध्यं किमपि नास्तीति। अन्योऽपि कश्चन कविः ईदृशमेवाभिप्रायं प्रकटीकरोति–'नास्त्यसाध्यं प्रयत्नवतां' इति। आत्मनः अभिवृद्धिं कांक्षन्तः जनाः सदा प्रयत्नशीलाः भवेयुरित्यस्यार्थः स्पष्ट एव। अत्र विषये कालिदासकृतं दिलीपस्य कर्मनिष्ठतावर्णनमेवात्रोदाहरणमिति ज्ञातव्यमस्माभिः। दिलीपस्तु चक्रवर्ती आसीत्, स्वाभीष्टं साधयितुं सर्वमपि राज्यभोगं परित्यज्य अत्यन्तं विनम्रो भूत्वा गुरुणा वसिष्ठेनोक्तप्रकारं सर्वान् कठिनान् नियमान् अन्वसरत्। चक्रवर्ती अहम्, ईदृशं न करोमि इति नाचिन्तयत् सः। अतः स्वाभीष्टं साधयितुं जनाः सर्वथा प्रयत्नशीलाः, कटिबद्धाश्च स्युरिति अनेनावगन्तव्यं भवति। प्राचीनकाले विद्यामभ्यसितुं जनाः नैकयोजनपरिमितं दूरं यान्ति स्म। भर्तृहरेः 'उद्यमेन हि सिद्ध्यन्ति कार्याणि न मनोरथैः' इति श्लोकः विद्वद्विदित एव।

एवमेव धैर्यवतां लक्षणं वर्णयन् **'विकारहेतौ सति विक्रियन्ते येषां न चेतांसि स एव धीराः'**[12] इति न्यगदत् कालिदासः। इदं तु पार्वतीपतिं परमेश्वरमुद्दिश्योक्तं स्यात्, किन्तु यदा कार्यहानिकराः विघ्नाः सन्त्यपि मनोवैकल्यं नाधिगच्छेज्जनः, तदैव सः धीरो भवितुमर्हतीति महान्तमुपदेशं लोकं प्रति ददौ कालिदासः। 'कृच्छ्रेऽपि न चलन्त्येव धीराणां निश्चलं मनः इत्यादिभिरपि ज्ञायते यत् धीराः कष्टैः अपि न परितप्ताः भवन्ति (courageous are not troubled by difficulties) इति।

अपि च स्वेन क्रियमाणानां कर्मणां विनिर्णयेऽपि मानवाय जागरूकता अत्यन्तावश्यकी। शास्त्रज्ञोऽपि कुलीनोऽपि बलवानपि स्वोपलब्धिं वाञ्छन्तः जनः अन्यैः सुहृद्भिः, गुरुभिः, आप्तैरपि सर्वं विचार्य कार्यं कुर्यादिति प्राचीनकालादेव अनुभवज्ञाः ब्रुवन्ति।

सर्वज्ञोऽहमित्यहङ्कारस्तु नैव कार्यः। यद्यपि 'आत्मबुद्धिः सुखं चैव' इति शास्त्राणि वदन्ति, तथापि अन्येषां सहृदयानाम् अभिप्रायोऽप्यवश्यं श्रोतव्यः, तेनान्यानप्युपायान् यैः स्वकार्यं सुसाध्यं भवति तान्यप्यवगन्तुं शक्यते। कालिदासः मालविकाग्निमित्रे वदति यत् **'सर्वज्ञस्यापि एकाकिनो निर्णयाभ्युपगमा दोषाय'**[13] इति। आधुनिके काले जनः इमं नानुसरति, अन्यान् न श्रुणोति सः। तस्मात् विघ्नैः प्रतिहतो भूत्वा खिद्यति, तत्र साध्विति निगदति कालिदासः। "Before you start, you discuss it with elders and welwishers. So that you may attain your goal easily and can overcome the obstructions, difficulties and afflictions that trouble you" इत्यादि आंग्ले अनूदितं मन्त्रं श्रावयन्ति।

अपि च यदि जनः आत्मनो विकासमभिलपति तर्हि तस्य कृते अन्यदपि मुख्यतमं साधनं वर्तते यत् 'मनो नैर्मल्यं। नैकविधचित्तवृत्तयः मनसः स्वच्छतां निरुन्धन्ति। तदर्थः योगः आवश्यकः इति वदति तत्र भवान् पतञ्जलिः 'योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः' इति। मलोपहतचित्तस्त्वनर्थाय कल्पते। अतः चित्तस्य नैर्मल्यम् आवश्यकम्। कालिदासः अभिज्ञानशाकुन्तले निगदति यत् **''छाया न मूर्च्छति मलोपहतप्रसादे शुद्धे तु दर्पणतले सुलभावकाशा''**[14] इति। यथा धूल्युपहतदर्पणे छाया न दृश्यते तथा चित्ते मलोपहतं भवति चेत् न किमपि श्रूयते दृश्यते अवगम्यते च। कक्ष्यायां स्थिताः छात्राः अध्यापकेन बोध्यमानान् पाठ्यांशान् अवगन्तुं न शक्नुवन्ति इत्यत्र केवलं मनसः निश्चलरहितत्वमेव कारणम्। अतः ये स्वाभिवृद्धिमिच्छन्ति तेऽवश्यं स्वचित्तस्य स्थैर्यमधिगन्तुं प्रयतन्ताम्। चित्तस्य नैर्मल्यं तु योगेनैव शक्यते। "unless you keep your mind pure and free from all other unwanted matters you cannot concentrate upon the studies" इत्यादिभिः आंग्लवाक्यैः जनान् प्रसन्नान् कर्तुं प्रयतन्ते संस्थासु तद्ज्ञाः।

व्यक्तिविकासे अन्यः प्रधानः अंशः वर्तते 'परोपकारिता।' **''अनुद्धताः सत्पुरुषाः समृद्धिभिः**

**स्वभाव एवैष परोपकारिणाम्**''[15] इति ब्रवीति कालिदास: शाकुन्तल नाटके। सत्पुरुषा: सम्पद्भि: कदापि उद्धता: न भवन्ति, किन्तु ते अन्यान् उपकर्तुं प्रयतन्ते। '**यो न ददाति न भुङ्क्ते तस्य तृतीया गतिर्भवति**' इति खलु वक्ति भर्तृहरि:। कालिदास: मेघसन्देशेऽपि वदति यत् '**आपन्नार्तिप्रशमनफला: सम्पदो ह्युत्तमानाम्**[16] इति। उन्नतानां सम्पद: आर्तिजनान् उपाकर्तुं सदा सन्नद्धा: भवन्तीत्यर्थ:। सदा स्वार्थमेव चिन्त्यते चेदपि स्वविकासो न वर्धते। अत: सज्जना: दीनानुपकृत्य लोके प्रतिष्ठां लभन्ते। "You should try to help others, otherwise nobody will care you and loose your prosperities and charm in the society" इत्यादिभि: वाक्यै: जनान् सम्मोहयन्ति आधुनिके काले।

व्यक्तिविकासे 'दृढनिश्चय:' इत्यन्य: प्रधान: अंश:। स्वै: क्रियमाणेषु कार्येषु, विचारे च दृढत्वमावश्यकम्। यदि मानव: दृढनिश्चयो न भवति तर्हि मध्ये एव भग्नकार्यो भवति। कालिदास: कुमारसम्भवे पार्वत्या: दृढनिश्चयत्वं वर्णयन् इत्थं ब्रवीति यत् ''**क ईप्सितार्थस्थिरनिश्चयं मन: पयश्च निम्नाभिमुखं प्रतीपयेत्**''[17] इति। अत्र पार्वती दृढचित्ता आसीत्, तस्मात् तस्या: जनन्यपि उद्यमात् नियन्तुं नाशक्ता। अनेन स्वविकासाय 'दृढनिश्चय:' अत्यावश्यक: इति ज्ञायते। तदेव "You should have a very firm resolve, otherwise you get deviated" इति वदन्ति आंग्लभाषायाम्।

अपि च ''आलस्यं हि मनुष्याणां शरीरस्थो महान् रिपु:'' इति वाक्यं प्रसिद्धमेव लोके। तस्मात् प्रयत्नेन तदलसत्वं नाम रिपु: परित्यक्तव्य:। तेन जीवने कदाचित् अत्यन्तं शीघ्रं क्रियमाणानि कार्यानि यानि भवन्ति तानि झटित्येव कर्तुं शक्नोति जन:। कालिदास: कुमारसम्भवे भणति यत् – '**कार्येष्ववश्यकार्येषु सिद्धयंते क्षिप्रकारिता**'[18] इति। अवश्यं क्रियमाणेषु कार्येषु क्षिप्रकारिता शीघ्रता आवश्यकी। तस्मात् मानवाय अस्मिन् जागरूकता आवश्यकी। कदाचित् सावधनेन क्रियमाणानि कार्याणि भवन्ति। यथा यथा फलवन्ति तथा तथा तान्याचरितव्यानि।

एवं प्रकारेण विचार्यते चेत् मानव: सदा सद्भावनाचित्त:, स्वकर्तव्यनिष्ठ:, जीवनावधिगमोत्सुक:, धैर्यवान्, गुणी, सद्विद्यायामासक्त:, निर्वेदरहित:, संयतेन्द्रिय:, दयावान् सदाचारयुत:, सत्यवाक्, त्यागशील:, परोपकारनिरत:, दृढव्यवसायी, युक्तायुक्तविचक्षण: च भूयात्। तदैव स्वं विकासं प्राप्नोति स:, लोके सर्वैरपि पूजार्हो भवति। पूर्वाचार्यपरम्परामनुसृत्य कालिदासोऽपि महन्ति श्रव्यकाव्यानि दृश्यकाव्यानि व्यरचयत्। तेषु काव्येषु कालानुगुणं शृङ्गारादिरसै:, वैदर्भीरीतिभि:, माधुर्यादिगुणैश्च स: स्वकविताकामिनीं समभूषयत् इत्यत्र रसज्ञा: सहृदयाश्च लोके बहव: प्रमाणम्। अपि चास्य निबन्धस्यादावुक्तप्रकारं मानवजीवनसम्बन्धिविषयान् बहूनत्रोपस्थापयत् स कविराट्। 'एकं सद्विप्रा: बहुधा वदन्ति' इति श्रुत्युनुसारं 'यादृशी भावना यस्य' इत्याभाणकानुसारं च यदि विचार्यते तर्हि महाकवे: साहित्ये नैकविधांशा: अवबोधिता: भवन्तीत्यत्र न सन्देह:। सरस्वती श्रुतिमहती महीयताम्।

**सन्दर्भटिप्पण्य:**

1. रघुवंश: 1/7–8, पृ. 2
2. रघुवंश: 1/2–5, पृ. 1–2
3. रघुवंश: 8/22, पृ. 111
4. भर्तृहरि: धैर्यपद्धति:श्लोक 65, पृ. 26
5. भर्तृहरि: सुजनपद्धति:
6. मन्दोऽप्यमन्दतामेति संसर्गेण विपश्चित:।

पङ्कच्छिद: फलस्येव निकषेणाविलं पय:।। - मालविकाग्निमित्रम् 2/7, पृ. 36

7. सुभाषितरत्नभाण्डागारात्
8. विक्रमोर्वशीयम्
9. विक्रमोर्वशीयम्
10. शाकुन्तलम्
11. शाकुन्तलम्
12. कुमारसम्भवम्1 सर्ग श्लोक 59, पृ. 316
13. मालविकाग्निमित्रम्
14. शाकुन्तलम् VII अङ्के श्लोक 32, पृ. 522
15. शाकुन्तलम् V अङ्के श्लोक 12, पृ. 434
16. मेघदूतम्, पूर्वमेघे श्लोक 53, पृ. 444
17. कुमारसम्भवम् III
18. कुमारसम्भवम् VII 25

## सन्दर्भग्रन्थसूची


1. कालिदासग्रन्थावली, सम्पा. प्रो. रेवाप्रसाद द्विवेदी, प्रका. कालिदास संस्कृत अकादमी, उज्जैन, प्रथम एवं द्वितीय खण्ड, तृतीय संस्करण-2008
2. भर्तृहरि-शतक-त्रयम्, सम्पा. दामोदर धर्मानन्द, प्रका. भारतीय विद्या भवन, बम्बई, प्रथम संस्करण वि.सं. 2015, सिन्धी जैन ग्रन्थमाला ग्रन्थाङ्क-29


डॉ. नीलकण्ठः



# जातकोक्तायु मीमांसा

भारत भूषण मिश्र

*ज्योतिष विज्ञान के साथ ही लोकोपकारक शास्त्र भी है। जीवन के प्रत्येक पक्ष पर ज्योतिष शास्त्र में विचार किया गया है। प्रस्तुत आलेख में जातक ग्रन्थों तथा प्रसिद्ध दैवज्ञों द्वारा जातक की आयु के सम्बन्ध में की गई मीमांसा को इस शोध-पत्र का विषय बनाया गया है। इसमें जातक ग्रन्थों में वर्णित आयुष्य साधन की विविध-विधियों की मीमांसा के आधार पर जातक की आयु निर्धारण तथा ग्रहारिष्ट के कारण होने वाली असामयिक मृत्यु से बचने के उपायों पर विहङ्गम दृष्टिपात किया गया है।*

आज के आधुनिक भाग दौड़ के समय में हर व्यक्ति चाहे वह अमीर हो या गरीब सभी किसी न किसी प्रकार के कष्टादि से युक्त दिखाई पड़ते हैं, जिसमें रोगादि का प्रभाव मुख्य होता है और उनके ऊपर जो जिम्मेदारियाँ हैं उनके विषय में उन्हें अधिक चिन्ता बनी रहती है कि वह अपनी सभी जिम्मेदारियों जैसे--अपना घर बन जाय, लड़के-बच्चों की शादी हो जाय, वे सभी जैसे भी हो अपने-अपने क्षेत्र में व्यवस्थित हो जाय, आदि को अपने समय में पूर्ण करना चाहता है। इस प्रकार की सोच रखने वाले व्यक्तियों के लिए यह आवश्यक है कि वह अपनी आयु के बारे में जाने, जिसके लिए उन्हें दैवज्ञों की शरण में जाना पड़ता है और दैवज्ञ जातक ग्रन्थों में वर्णित आयुष्य साधन की विविध विधियों की मीमांसा करने के बाद जातक के लिए दीर्घायु-मध्यायु एवं अल्पायु का निर्धारण कर उसे कुण्डली के आधार पर बताता है कि उसका जीवन कितने दिनों या वर्षों का है, जिसे जानकर व्यक्ति उसी के अनुरूप समय में अपने संकल्पित कार्यों को सम्पादित करने का प्रयास करता है। यहाँ यह भी ध्यातव्य है कि आयु के रहते हुए भी कभी-कभी जातक की मृत्यु हो जाती है, इसमें कारण ग्रहारिष्ट होता है, जैसे सामान्य जीवन में किसी व्यक्ति को बुखार हो तो पैरासीटामाल दवाई देने से वह व्यक्ति शीघ्र ठीक हो जाता है किन्तु अगर उस व्यक्ति को समय से बुखार की दवा न मिल पायी हो तो कुछ दिन के बाद मलेरिया के रूप में वह परिणत हो जाता है और उसकी भी दवा न हो पाये तो वही बीमारी टायफाईड का स्वरूप धारण कर लेती है और उसकी भी चिकित्सा ठीक से न किया जाय तो शरीर में ऐसी विकृति (इन्फेक्शन) फैल जाती है जिसके कारण व्यक्ति मर भी जाता है ऐसी स्थिति में लोग दैवज्ञ के द्वारा बनाई जन्म कुण्डली में आयु का साक्ष्य देते हैं कि कुण्डली में आयु है तो जातक क्यों मर गया। अतः आयु निर्धारण के साथ-साथ विभिन्न समयों में बदलने वाली ग्रहस्थितियों का भी प्रभाव मानवजीवन में पड़ता है, इसलिए कुण्डली का समय-समय पर विश्लेषण आवश्यक होता है, जिससे अरिष्टादि के योग को समय रहते ठीक करने का उपाय किया जा सके और अकाल मृत्यु से बचा जा सके।

इसके लिए ज्योतिष ही एक मात्र ऐसा साधन है जिसके माध्यम से जीवन में आने वाले सुख-दुःखादि का विश्लेषण होता है और समय रहते कष्टादि की सूचनाएँ प्राप्त हो जाती है, तथा उन

कष्टों से बचने के उपाय पर भी अनायास दैवज्ञ सोचता है। जिससे उसके द्वारा परीक्षित जातक की रक्षा हो सके और उसे लम्बी आयु मिल सके। वृहज्जातक नामक ग्रन्थ में आचार्य वराहमिहिर ने तो मनुष्य की आयु का विश्लेषण करते हुए कुछ जीवों एवं पशुओं की भी आयु का उल्लेख किया है जैसे मनुष्य की 120 वर्ष, घोड़े की 32 वर्ष, गर्दभ एवं ऊंट की 25 वर्ष, भैंस और बैल की आयु 24 वर्ष, कुत्ते की आयु 12 वर्ष, सिंह एवं विडाल की आयु 12 वर्ष तथा भेड़-बकरी-हिरण की आयु का मान 16 वर्ष होता है।[क] यहाँ इस आयु को पूर्णायु की संज्ञा प्राप्त है किन्तु व्यवहार के लिए ग्रहों की स्थितिवश इनका साधन ग्रहानुपात से होता है जैसे-किसी व्यक्ति का जन्म मीन राशि के अन्तिम नवांश में हुआ हो, बुध ग्रह वृष राशि के 25 अंश पर हो एवं शेष ग्रह सूर्य, चन्द्र, मंगल, गुरु, शुक्र और शनि अपने परमोच्च में स्थित हो तो जातक की पूर्णायु होगी।[ख]

ज्योतिष एक लोकोपकारक विद्या है जिसके आधार पर किसी जातक की जन्मकुण्डली का निर्माण होता है। जन्मकुण्डली में जातक के जन्मकालीन ग्रहों की स्थिति दर्शायी जाती है और उसी के आधार पर जातक के शुभाशुभ का आकलन किया जाता है। जन्मांग के द्वादश भावों में से विशेषत: छठे, आठवें एवं बारहवें भाव से जातक की आयु का अनुशीलन सम्भव होता है। भृगु, पराशर आदि ऋषियों तथा वराहमिहिर आदि मनीषियों ने आयु निर्धारण के परिप्रेक्ष्य में प्राय: निसर्गायु, पिण्डायु, लग्नायु, अंशकायु, रश्मिजायु, चक्रायु नक्षत्रायु एवं अष्टकवर्गजायु का विवेचन किया है, जिसमें सूर्य की 20 वर्ष, चन्द्रमा की 1 वर्ष, मंगल की 2 वर्ष, बुध की 9 वर्ष, गुरु की 18 वर्ष, शुक्र की 20 वर्ष एवं शनि की 50 वर्ष निसर्गायु का उल्लेख प्राप्त होता है।[1] इसी प्रकार सूर्यादि ग्रहों की पिण्डायु के विषय में यह विवरण मिलता है कि सूर्य की 19 वर्ष, चन्द्रमा की 25 वर्ष, मंगल की 15 वर्ष, बुध की 12 वर्ष, गुरु की 15 वर्ष, शुक्र की 21 वर्ष एवं शनि की 20 वर्ष आयु होती है।[2]

इसी क्रम में अंशकायु, रश्मिजायु, चक्रायु नक्षत्रायु आदि प्रकारों का भी उल्लेख उपलब्ध है। केन्द्रस्थ ग्रहों की संख्या के आधार पर मानव के दीर्घायु, मध्यायु एवं अल्पायु होने की परिगणना को आचार्य जैमिनि की भी स्वीकृति प्राप्त है। व्यवहार में प्राय: जैमिनि के मत का भी प्रचलन है। जन्मकुण्डली के प्रथमादि भावस्थ ग्रहों के आधार पर भी हम आयु का निर्धारण करते हैं। कई बार नक्षत्रादि के आधार पर भी आयु निर्धारण की व्यवस्था है। यह व्यवस्था 'कालपुरुष' के अवयवों को मनुष्य देह के भीतर आरोपित करते हुए ''कारकनक्षत्र'' की स्थिति के आधार पर लागू होती है। उदाहरणार्थ-कारकनक्षत्र यदि मस्तक में हो तो जातक की आयु 100 वर्ष, मुख में हो तो 80 वर्ष, कन्धों में हो तो 77 वर्ष, दोनों भुजाओं में एवं हृदय और नाभि में हो तो 68 वर्ष, गुह्यस्थान में हो तो 60 वर्ष, दोनों जानु में हो तो 8 वर्ष और दोनों पैर में हो तो 6 वर्ष की होती है।

ज्योतिर्विदों के मत में आयुर्दाय 6 प्रकार का होता है, जिसमें बालारिष्ट 8 वर्ष तक, योगारिष्ट 20 वर्ष तक, अल्पायु 40 वर्ष तक, मध्यायु 40 से 70 वर्ष तक एवं दीर्घायु 70 से 120 वर्ष तक होती है। इसके अलावा दिव्यायु 1000 वर्ष तक मणि, मन्त्र, औषधि, समाधि आदि लौकिक एवं लोकोत्तर प्रक्रियाओं से होकर गुजरने वाले जातकों की क्रमश: देवतायु तथा अमितायु नाम से वर्णित है। इसके सम्बन्ध में वर्ष आदि की कोई सीमा नहीं है। सुप्रसिद्ध ज्योतिषग्रन्थ ''मानसागरी'' के विवरणानुसार लग्न यदि बलवान हो तो अंशायु, सूर्यवली हो तो कर्मज या पिण्डायु एवं चन्द्रमा बली हो तो नैसर्गिक आयु की बलवत्ता होती है अर्थात् इसी के आधार पर फलादेश होना चाहिए। यद्यपि इस सम्बन्ध में सभी आचार्य एकमत नहीं हैं।

जातकपारिजात के विवरणानुसार लग्न में पापग्रह की स्थिति होने या उसके अस्त होने में, शत्रु राशि

में, नीच में, ग्रहों के योग में और व्ययादि भाव में जो आयु हरण का उल्लेख प्राप्त होता है उन सबका अनुशीलन करके ग्रहों अर्थात् सूर्यादि ग्रहों के सहित लग्न की भी आयुर्दायों के योग के समान मनुष्य की स्पष्ट आयु होती है।[3] मन्तव्य यह है कि आयु हरण के अतिरिक्त सूर्यादि ग्रहों की शेष आयुर्दायों के योग में लग्न की भी आयु जोड़ देनी चाहिए। एक अन्य विवरण के अनुसार सूर्यादि नवग्रहों की जो योगतारा, उसके भोगने से बची हुई शेष घटिकादि के समान वह दशायु होती है एवं अष्टकवर्ग से उत्पन्न जो आयु प्राप्त होती है, उसे दैवज्ञ जातक की पूरी आयु मानते हैं।[4] आचार्य वैद्यनाथ के मत में जन्म समय में यदि सूर्य बली हो तो पिण्डायु, चन्द्रमा बली हो तो निसर्गायु, बुध बली हो तो रश्मिजायु, भौम बली हो तो अष्टकवर्गायु, शुक्र बली हो तो जातक की अंशायु ग्रहण करनी चाहिए। साथ ही यहां आचार्य का यह भी अभिमत है कि उपर्युक्त आठों में जो सबसे बली ग्रह हो उसके अनुसार आयु ग्रहण करनी चाहिए तथा बली में यदि साम्यता हो तो उनके योग में उतने से भाग देकर लब्धि के अनुसार जातक की आयु का अनुमान करना चाहिए।[5]

जातकपारिजात के अनुसार इस लोक में जो पापी, लोभी, चोर, देवतादि-निन्दक, मद्य-मांसादि का सेवन करने वाले व्यक्ति होते हैं उनकी अकाल मृत्यु सम्भव होती है[6] एवं जो धर्म-कर्म में निरत, जितेन्द्रिय और पथ्य भोजन करने वाले व्यक्ति होते हैं। उनकी आयु पूर्ण होती है।[7] जातकपारिजातकार का अभिमत है कि अष्टमेश द्वादश या षष्ठभाव में पापग्रह से युक्त हो तो जातक अल्पायु होता है और अष्टमेश बलहीन तथा लग्नेश के साथ हो तब भी जातक की आयु अल्प होती है।[8] साथ ही यह भी विवरण मिलता है कि अष्टमेश यदि अपने स्थान में हो तो जातक दीर्घायु होता है तथा अष्टमभाव में शनि भी दीर्घायु बनाने वाला होता है और लग्नेश एवं अष्टमेश दोनों षष्ठभाव या द्वादशभाव में हो तो भी जातक दीर्घजीवी होता है। दशम, लग्न एवं अष्टम के स्वामी केन्द्र, त्रिकोण या एकादशभाव में प्राप्त हो तब भी जातक दीर्घायु होता है, लेकिन यदि वे शनि के साथ हो तो वह अल्पायु कारक हो जाता है।[9] अनन्तर जातकपारिजात में यह भी वर्णन मिलता है कि दशमेश, अष्टमेश, लग्नेश बली हों और शनि का योग न हो तो जातक चिरायु होता है। इनमें यदि दो अत्यन्त बली हो तो जातक मध्यायु वाला होता है तथा इनमें किसी एक के बली होने पर अल्पायु योग बनता है और इनमें (तीनों में) यदि कोई बली न हो तो जातक की क्षीणायु होती है। यथा-

**कर्मेशरन्ध्रतनुपा बलशालिनश्चेज्जातश्चिरायुरिनिनन्दनयोगहीनाः।**
**द्वावप्यतीव बलिनौ यदि मध्यमायुरेको बली लघुतरायुरनायुरन्यः॥[10]**

बहुशः अष्टमभाव जातक आयु निर्धारण का मूल माना जाता है। अष्टमेश पापग्रह के साथ हो, दुःस्थान में पापग्रह युक्त हो तो जातक अल्पायु होता है, और वहीं यदि शुभग्रह की राशि या शुभग्रह से युक्त या दृष्ट हो तो जातक दीर्घजीवी होता है।[11] लग्नेश-अष्टम में हो या अष्टमेश पापग्रह से युक्त या दृष्ट होकर अस्त हो गया हो अथवा शत्रुगृह में हो तब भी जातक आयुहीन होता है, किन्तु अष्टमेश यदि उच्चराशि में शुभग्रह युत हो, केन्द्र या त्रिकोण में हो अथवा अष्टमेश अष्टम में हो और लग्नेश लग्न में हो तो जातक दीर्घायु होता है।[12] जातक के दीर्घजीवी होने के सम्बन्ध में जातकपारिजात में यह भी विवरण मिलता है कि लग्न से द्वादशभाव का स्वामी अपनी राशि में बली हो तो जातक दीर्घायु और सुखी होता है। यदि लग्नेश और अष्टमेश दोनों बली हो एवं केन्द्रस्थ हो तो भी जातक दीर्घ आयु वाला होता है साथ ही गर्भाधान की लग्न राशि के अष्टमगृह से दशवीं राशि या जन्मलग्न शुक्र-बुध-गुरु से युत या दृष्ट हो तो जातक निरोगी एवं आयुष्य वाला होता है।[13]

केशवीय जातक पद्धति के अनुसार जातक के जन्म समय में कर्क लग्न में चन्द्र-गुरु स्थित हो, बुध एवं शुक्र केन्द्रस्थ हो एवं सूर्यादि शेषग्रह त्रिषडाय में हो तो जातक की पूर्णायु होती है[14], तथा सूर्य-चन्द्र

और लग्न में लग्न यदि अधिक बलवान हो तो ज्योतिर्विदों का अभिमत है कि ऐसी स्थिति में अंशायु ग्रहण करना चाहिए। सूर्य यदि बली हो तो पिण्डायु और चन्द्रमा अधिक बलवान हो तो निसर्गायु का ग्रहण होता है, परन्तु यदि दो ग्रहों के बल में साम्यता हो तो दोनों के द्वारा प्राप्त आयु का आधा ग्रहण करना चाहिए तथा उपर्युक्त तीनों लग्न, सूर्य एवं चन्द्र तुल्य बली हो तो अंशायु, पिण्डायु और निसर्गायु के द्वारा प्राप्त आयु का तृतीयांश ग्रहण करना चाहिए।[15]

ज्योतिषशास्त्रीय ग्रन्थ जैमिनिसूत्र के विवरणानुसार लग्नेश एवं अष्टमेश के आधार पर जातक की आयु का विचार करने का उल्लेख प्राप्त होता है। यदि लग्नेश एवं अष्टमेश दोनों जन्मांग में चरराशि में हो तो दीर्घायु एवं उनमें से एक स्थिर और दूसरा द्विस्वभाव में हो तो भी जातक दीर्घायु वाला होता है।[16] जबकि मध्यायु के सम्बन्ध में आचार्य जैमिनि की यह मान्यता है कि लग्नेश और अष्टमेश यह दोनों यदि द्विस्वभाव राशि में हो या एक चरराशि में और दूसरा स्थिरराशि में हो तो जातक की मध्यायु होती है[17] एवं अल्पायु के सम्बन्ध में उनका मन्तव्य है कि यदि लग्नेश और अष्टमेश दोनों स्थिर राशि में हों अथवा एक चरराशि में तथा दूसरा द्विस्वभाव राशि में हो तो अल्पायु योग बनता है।[18] इसी प्रकार शनि एवं चन्द्रमा से भी आयु का निर्धारण किया जाता है[19] तथा लग्न एवं होरालग्न के द्वारा भी आयु का आनयन होता है[20], किन्तु इन तीनों प्रकार की आनीत आयु में एकवाक्यता न हो तो लग्न एवं होरालग्न के द्वारा प्राप्त आयु का ग्रहण करना चाहिए। जबकि जैमिनिसूत्र एवं पराशरकारिका के विवरणानुसार शनि यदि स्वराशि या उच्च में हो तो कक्ष्या की वृद्धि करता है अर्थात् जो आयु साधन किया है उसमें वर्ष की वृद्धि हो जाती है तथा शनि यदि नीच या शत्रुराशिगत हो तो कक्ष्याह्रास कारक होता है।[21] महर्षिजैमिनि जातक की आयु निर्धारण के सम्बन्ध में यह भी अभिहित करते हैं कि जन्म लग्न एवं सप्तम से जो अष्टम स्थान हो उन दोनों के स्वामियों में जो बली हो वह यदि लग्न से केन्द्र में हो तो दीर्घायु, पणफर में हो तो मध्याहु और आपोक्लिम में हो तो अल्पायु योग कारक होते है।[22]

प्रसिद्ध ज्योतिर्विद आचार्य गणेशदैवज्ञ ने अपने जातकालंकार ग्रन्थ में मानव की आयु के सम्बन्ध में जो गवेषणा प्रस्तुत की है, वह सर्वथा सर्वजन ग्राह्य भी है और सरलतम ढंग से प्रतिपादित भी, उनका मानना है कि जन्म लग्न या चन्द्र से शुभग्रह केन्द्र में हो, गुरु लग्न में और लग्न से अष्टम स्थान ग्रहों से दृष्ट न हो तो मनुष्य की आयु 70 वर्ष की होती है, तथा यदि शुभग्रह अपने मूलत्रिकोण में हो, गुरु उच्चस्थ हो और लग्नेश पूर्णबली हो तो जातक की आयु 80 वर्ष की होती है[23], साथ ही बली बुध केन्द्र में हो और लग्न से अष्टम स्थान ग्रहरहित हो तो जातक की आयु 30 वर्ष की होती है, किन्तु शुभग्रह से दृष्ट अष्टम स्थान हो तो उसकी आयु 40 वर्ष की होगी तथा गुरु अपनी राशि में अथवा अपने द्रेष्काण में हो तो जातक की आयु 27 वर्ष की होती है, जबकि चन्द्रमा कर्क राशि में या लग्नस्थ हो एवं शुभग्रह लग्न से सप्तमभाव में हो तो जातक की आयु 60 वर्ष की तथा शुभग्रह त्रिकोण में हो और कर्क लग्न में गुरु हो तो जातक की आयु 80 वर्ष की होती है।[24] जातकालंकार में यह भी वर्णित मिलता है कि जिस जातक के जन्म-समय में पूर्णबली लग्नेश केन्द्रस्थ हो और उस पर शुभग्रहों की दृष्टि पड़ रही हो तो वह जातक गुण और सम्पत्ति से युक्त होकर दीर्घायु जीवन व्यतीत करने वाला होता है। इसी प्रकार लग्न से केन्द्र में शुभग्रह हो, चन्द्रमा अपने उच्चराशि में हो और बली लग्नेश लग्न में हो तो मनुष्य की आयु 60 वर्ष की होती है।[25] इसके अलावा यह भी अभिहित मिलता है कि अष्टमेश नवमभाव या लग्न में हो और पापदृष्ट लग्नेश अष्टम भाव में हो तो जातक की आयु 24 वर्ष की एवं यदि लग्नेश और अष्टमेश अष्टमभाव में हो तो 27 वर्ष की तथा चन्द्रदृष्ट पापयुत् गुरु लग्न में हो और लग्न से अष्टम में कोई ग्रह न हो तो मनुष्य की आयु 22 वर्ष की होती है।[26] पूर्णायु के सम्बन्ध में आचार्यगणेशदैवज्ञ का मानना है कि जातक के लग्न

एवं चन्द्रस्थान में पापग्रह का योग न हो, गुरु लग्न में हो, अष्टमभाव ग्रहरहित हो तथा बुध केन्द्र में हो तो उसकी आयु 70 वर्ष की, किन्तु शुक्र और गुरु दोनों केन्द्रस्थ हो तो वह शतायु होता है। दीर्घायु जातक के विषय में यह भी वर्णन मिलता है कि उच्चराशि का गुरु लग्न में और शुक्र केन्द्रवर्ती हो तो जातक दीर्घायु सम्पन्न होता है और शनि नवम या लग्न में हो एवं चन्द्रमा द्वादश भाव में हो तो भी जातक की अच्छी आयु होती है।[27] इतना ही नहीं यदि लग्न से केन्द्र या त्रिकोण में पापग्रह का अभाव हो और धनु या मीन लग्न हो तथा शुक्र-गुरु केन्द्र में स्थित हो एवं अष्टम और नवमभाव शुभदृष्ट हों तो जातक दीर्घायु होता है, जबकि लग्न और चन्द्र से अष्टमभाव ग्रहहीन हो तथा शुक्र एवं गुरु बली हो तो जातक पूर्णायु सम्पन्न होता है।[28] इसलिए कहा जा सकता है कि पूर्णायु सम्पन्न जातक की कुण्डली में शुक्र और गुरु का बली होना अनिवार्य भी है और अपरिहार्य भी।

सारावली[29] एवं मानसागरी के विवरणानुसार यदि जातक का लग्न बलवान हो तो अंशायु[30], सूर्यबली हो तो कर्मज[31] (पिण्डायु) आयु तथा चन्द्र बली हो तो उसे नैसर्गिक[32] आयु प्राप्त होती है।[33] यथा-

**अंशोद्भवं लग्नबलात्प्रसाध्यमायुश्च कर्मोद्भवमर्कवीर्यात्।**
**नैसर्गिक चन्द्रबलाधिकत्वादायुर्निरुक्तं हि मया विचार्या।।[34]**

प्रख्यात ज्योतिर्विद् श्रीवलभद्रमिश्र ने अपने महनीय ग्रन्थ "होरारत्न" में जातक को प्राप्त होने वाले विविध प्रकार की आयु के सम्बन्ध में विचार किया है। अल्पायु[35], 20 वर्ष[36], 25 वर्ष[37], 30 वर्ष[38], 32 वर्ष[39], 37 वर्ष[40] एवं 40 वर्ष[41] आदि का पूर्ण विवरण प्रस्तुत करते हुए जातक को प्राप्त होने वाले 100 वर्ष या पूर्णायु के विषय में लिखा है-

**अलिकर्क्युदये लग्ने सूर्ये, पापान्विते विधौ।**
**धनगेहे, गुरुरहिते, केन्द्रे स्याच्छतवर्ष तस्यायुः।।[42]**

अर्थात् यदि जातक के जन्म समय में वृश्चिक या कर्क लग्न में सूर्य, द्वितीयभाव में पापग्रह युक्त चन्द्रमा हो और केन्द्र में गुरु न हो तो उसे 100 वर्ष की आयु प्राप्त होती है। शुक-जातक में जातक को प्राप्त होने वाली दीर्घ, मध्य और अल्प आयु के सम्बन्ध में यह वर्णन मिलता है कि यदि जातक के जन्म काल में लग्न से चतुर्थभाव पर्यन्त कोई भी एक भाव चार या पाँच ग्रहों से युक्त हो तो जातक दीर्घायु, ज्ञानी एवं धनी होता है। इसी प्रकार पञ्चम से अष्टमभाव पर्यन्त किसी भी भाव में चार या पाँच ग्रहों का योग हो तो मध्यायु तथा नवम से द्वादशभाव पर्यन्त किसी एक भाव में यदि चार या पाँच ग्रह हो तो जातक अल्पायु होता है।[43] जबकि वीर जातक में जातक को प्राप्त होने वाले दीर्घायु के सम्बन्ध में विविध प्रकार की मान्यताएं मिलती हैं। यथा-

**लग्नाधिपो बली केन्द्रे न दृष्टः पापखेचरैः।**
**सौम्यैर्दृष्टश्च कुरुते राजानं दीर्घ जीविनम्।।**

**एकांशराशिगा लग्ने यत्र विज्जीवभार्गवाः।**
**धर्मे शनिस्तदा जातो बह्वायुर्भोगसंयुतः।**
**लग्नात् षष्ठाष्टगे चन्द्रे यदि केन्द्रे वृहस्पतिः।।**

**जातो रोगविनिर्मुक्तः शतं वर्षाणि जीवति।**
**मन्दांशकस्था रविभौमजीवा, धर्माश्रिताः कर्मयुता बलाढयाः।।**

**राश्यावसाने हिमगौ विलग्ने युगान्तमायुः श्रियमादधाति।[44]**

महर्षिपराशर के मतानुसार अष्टमेश केन्द्रवर्ती हो तो जातक दीर्घायु होता है तथा अष्टमेश या लग्नेश पापग्रह के साथ अष्टमस्थ हो तो अल्पायु योग बनता है। इस तरह सम्पूर्ण दैवज्ञों के मतों को ध्यान में रखते हुए यह कहा जा सकता है कि अष्टमेश एवं लग्नेशवश या अष्टम एवं लग्न में स्थित शुभाशुभ ग्रहों के आधार पर जातक के दीर्घायु, मध्यायु एवं अल्पायु की विवेचना की जा सकती है। जहाँ तक तन्त्र योगादि प्रक्रियाओं का सम्बन्ध है, कुशल मार्गदर्शन एवं सतत् अभ्यास के द्वारा व्यक्ति अपनी आयु का विस्तार कर सकता है। शास्त्रों के अनुसार सतयुग में मनुष्य रोग रहित और इच्छितफल के भागी तथा 400 वर्ष की आयु वाले होते थे। त्रेतादियुगों में क्रमशः 300 वर्ष, 200 वर्ष एवं कलियुग में 100 वर्ष की आयु का वर्णन मिलता है तथा वेदों, ब्राह्मणों और उपनिषदों में भी 100 वर्ष से अधिक आयु जीने के अनेक प्रमाण उपलब्ध हैं। जैसे-अथर्ववेद में उल्लेख मिलता है कि जो सत्कर्म का आचरण करने वाले कृतवीर्य है उनकी सहस्रायु होती थी।[45] उसी प्रकार तैत्तरीय संहिता में वर्णन मिलता है कि उक्त काल में हजार वर्ष जीने वाले लोग होते थे।[46] ऐतरेय ब्राह्मण के विवरणानुसार जातक शतायु होता था।[47] वहीं शतपथ ब्राह्मण में भी मनुष्य के शतायु होने का उल्लेख मिलता है।[48] ऋग्वेद में ''शतं जीवन्तु शरदः'' के अनुसार मनुष्य सौ शरद् ऋतुओं को देखने वाला होता था।[49] यजुर्वेद के छत्तीसवें अध्याय में वर्णन मिलता है कि मानव शतायु होने के लिए सूर्य देव से प्रार्थना करता है यथा-''जीवेम शरदः शतम्''[50]। उसी प्रकार कठोपनिषद में आख्यान मिलता है कि जीव सौ शरद् ऋतुओं को देखने की कामना करता है।[51] वहीं मनुस्मृतिकार ने नित्य नियमों का पालन करने वाला वेदानुसार आचरण करने वाला, आलस्य आदि दुर्गुणों से रहित व्यक्ति मृत्यु पर विजय प्राप्त कर सकता है[53] ऐसा निर्देश किया है। कहने का आशय यह है कि मनुष्य शास्त्रीय विधि के अनुसार आचरण करके अपने आयु को पुष्ट कर सकता है और अधिक दिनों तक जीवन को सुरक्षित रखने में समर्थ हो सकता है।

### सन्दर्भटिप्पणी

क. समाः षष्टिर्द्विघ्नी मनुजकरिणां पञ्च च निशा,
हयानां द्वात्रिंशत्खरकरभयोः पंचककृतिः।
विरूपा साऽप्यायुर्वृषमहिषयोर्द्वादशशुनां,
स्मृतं छागादीनां दशकसहिताः षट् च परमम्।।

बृहज्जातकम्-पृष्ठ 138-श्लोक-5 आयुर्दायाध्याय-7 व्याख्याकार-श्रीकेदारदत्तजोशी-प्रकाशक- मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी, चतुर्थसंस्करण-1999।

ख. यस्मिन्योगे पूर्णमासुः प्रदिष्टं तस्मिन्प्रोक्तं चक्रवर्तित्वमन्यैः।
प्रत्यक्षोऽयं तेषु दोषः परोऽपि जीवन्त्यायुः पूर्णमर्थैर्विनापि।।

वृहज्जातकम्-पृष्ठ-144 श्लोक-8 आयुर्दायाध्याय-7 व्याख्याकार-श्रीकेदारदत्तजोशी, प्रकाशक-मोतीलाल बनारसी दास, वाराणसी, संस्करणचतुर्थ-सन्-1999

1. नखाः शशी द्वौ नवकं धृतिश्च कृतिः खवाणा रविपूर्णकाणाम्।
इमा निरूक्ताः क्रमशो ग्रहाणां नैसर्गिके ह्यायुषि वर्ष संख्याः।।

(जा.पा.अ. 5 श्लो. 2 पृ. 124) सम्पादक-श्री कपिलेश्वरशास्त्री, चौखम्भा संस्कृत संस्थान वाराणसी, प्रकाशन वर्ष 1992 संस्करण-7।

2. नवेन्दवो बाणयमाः शरक्ष्मा दिवाकराः पञ्चभुवः कुपक्षाः।

नखाश्च भास्वत्प्रमुखग्रहाणां पिण्डायुपोऽब्दा निजतुङ्गगानाम्।। (जा.पा.अ. 5 श्लो. 3, पृ. 124)
सम्पादक-श्री कपिलेश्वरशास्त्री, चौखम्भा संस्कृत संस्थान, वाराणसी, प्रकाशन वर्ष 1992 संस्करण-7

3. क्रूरोदयास्तरिपुनीचखगोपगानां रिःफायमाननवरन्ध्रकलत्रगानाम्।
कृत्वा यथाहरणपट्कमिनादिकानां लग्नायुषा सह युते यदि तुल्यमायुः।
(जा.पा.अ. 5 श्लो. 16 पृ. 130) सम्पादक-श्री कपिलेश्वरशास्त्री, चौखम्भा संस्कृत संस्थान, वाराणसी, प्रकाशन वर्ष 1992 सस्करणं-7

4. आदित्यमुख्यनवखेचरयोगताराभुक्तावशिष्टघटिकाजनिवत्सराद्यम्।
आयुर्दशाजनितमष्टकवर्गजातं यत्प्रोक्तमेव सकलं प्रवदन्ति तज्ज्ञाः।।
(जा.पा.अ. 5 श्लो. 16 पृ. 135) सम्पादक-श्री कपिलेश्वरशास्त्री, चौखम्भा संस्कृत संस्थान, वाराणसी, प्रकाशन वर्ष 1992 सस्करणं-7

5. पैण्डयं भानौ निसर्गप्रभवमुडुपतौ रश्मिजं सोमपुत्रे, भौमे भिन्नाष्टवर्गोदितमसुरगुरौ कालचक्रोद्भवायुः।
देवाचार्ये दशायुर्दिनकरतनये सामुदायं बलिष्ठे, लग्ने यद्यंशकायुर्भवति बलयुते चाहुराचार्यमुख्याः।।
(जा.पा.अ. 5 श्लो. 33 पृ. 136) सम्पादक-श्री कपिलेश्वरशास्त्री, चौखम्भा संस्कृत संस्थान, वाराणसी, प्रकाशन वर्ष 1992 सस्करणं-7

6. ये पापलुब्धाश्चोराश्च देवब्राह्मणनिन्दकाः।
सर्वाशिनश्च ये तेषामकालमरणं नृणाम्।।
(जा.पा.अ. 5 श्लो. 36 पृ. 138) सम्पादक-श्री कपिलेश्वरशास्त्री, चौखम्भा संस्कृत संस्थान, वाराणसी, प्रकाशन वर्ष 1992 सस्करणं-7

7. ये धर्ममार्गनिरता द्विजदेवभक्ता ये पथ्यभोजनरता विजितेन्द्रियाश्च।
ये मानवादधृतिसत्कुलशीलसीमास्तेषामिदं कथितमायुरूदारधीभिः।।
(जा.पा.अ. 5 श्लो. 35 पृ. 138) सम्पादक-श्री कपिलेश्वरशास्त्री, चौखम्भा संस्कृत संस्थान, वाराणसी, प्रकाशन वर्ष 1992 सस्करणं-7

8. अल्पायुर्व्ययगेऽथवा रिपुगते पापान्विते रन्ध्रपे।
लग्नेशेन युते तु तत्र विवले जातोऽल्पजीवीनरः।।
(जा.पा.अ.14 श्लो. 48 पृ. 435) सम्पादक-श्री कपिलेश्वरशास्त्री, चौखम्भा संस्कृत संस्थान, वाराणसी, प्रकाशन वर्ष 1992 सस्करण-7

9. स्वस्थे रन्ध्रपतौ चिरायुरूदयच्छिद्राधिपौ षष्ठगौ, रिष्फस्थो यदि वा समेति मनुजो जातश्चिरायुर्बलम्।
व्यापारोदयरन्ध्रराशिपतयः केन्द्रत्रिकोणायगा, दीर्घायुबिवलाः सभानुतनया यद्यल्पमायुर्वदेत्।।
(जा.पा.अ. 14 श्लो. 49 पृ. 435) सम्पादक-श्री कपिलेश्वरशास्त्री, चौखम्भा संस्कृत संस्थान. वाराणसी, प्रकाशन वर्ष 1992 सस्करणं-7

10. जा.पा.अ. 14 श्लो. 50 पृ. 436, सम्पादक-श्री कपिलेश्वरशास्त्री, चौखम्भा संस्कृत संस्थान, वाराणसी, प्रकाशन वर्ष 1992 सस्करणं-7

11. रन्ध्राधिपे पापगृहोपयाते दुःस्थानगे पापयुतेऽल्पमायुः।
शुभान्विते शोभनराशियुक्ते शुभेक्षिते रन्ध्रगेत चिरायुः।। (जा.पा.अ. 14 श्लो. 51 पृ. 436) सम्पादक-श्री कपिलेश्वरशास्त्री, चौखम्भा संस्कृत संस्थान, वाराणसी, प्रकाशन वर्ष 1992 सस्करणं-7

12. नाशस्थे तनुपेऽथवा निधनपे पापेन युक्तेक्षिते, मूढेऽदृश्यगतेऽथवा रिपुगृहे जातो गतायुर्भवेत्।
दीर्घायुर्निजतुङ्गगे शुभयुते केन्द्रत्रिकोणेऽथवा, रन्ध्रे रन्ध्रपतौ चिरायुरूदयं यातो विलग्नाधिपे।
(जा.पा.अ. 14 श्लो. 52 पृ. 436) सम्पादक-श्री कपिलेश्वरशास्त्री, चौखम्भा संस्कृत संस्थान, वाराणसी, प्रकाशन वर्ष 1992 सस्करणं-7

13. लग्नादन्त्यगृहाधिपे बलवति स्वर्क्षे चिरायु: सुखी, लग्नेशो यदि रन्ध्रपश्च बलिनौ केन्द्रस्थितौ चेत्तथा।
आधानोदयराशितोऽष्टमगृहान्मेषूरणं जन्मभं, शुक्रज्ञामरवन्दितेक्षितयुतं यद्यायुरारोग्यभाक्।।
(जा.पा.अ. 14 श्लो. 53 पृ. 437) सम्पादक-श्री कपिलेश्वरशास्त्री, चौखम्भा संस्कृत संस्थान, वाराणसी, प्रकाशन वर्ष 1992 सस्करणं-7

14. कर्कीन्द्विज्ययुतोदये बुधसितौ केन्द्रे त्र्यरीशेतरै-रायुर्विद्धयमितं हि योगजमिहान्यत्रोच्यतेऽथोन्मितम्।
त्र्यल्पाश्चेत्किरणा: सरूपकिरणाङ्घ्रिश्चेत्त्रयोर्ध्वा विभू-गोऽर्ध चैष्टिकतुङ्गसम्भवगुणौ तद्घातमूलं स्फुट:।।
(केशवीय जातकम् पृ. 136 श्लो. 16 ) सम्पादक-आचार्य चन्द्रमा पाण्डेय, प्रकाशक-वाराणसेय संस्कृत संस्थान जगतगंज वाराणसी, द्वितीय संस्करण-सन्-1989

15. अंशायुश्च तनाविनेऽधिकबले पैण्ड् निसर्ग विधौ-स्याच्चेत्तुल्यवलं द्वयोर्युतिदलं तज्जायुषोश्चेत्त्रय:।
त्र्यायुंषि त्रिवलैर्निहत्य च युतिर्वीर्यैक्यहृद्वा त्रिजा-युर्युत्यास्त्रिवलोऽथ जैवमुदितं चेद्धीनवीर्यास्त्रय:।।
(केशवीय ज़ातकम् पृ. 161 श्लो. 25) सम्पादक-आचार्य चन्द्रमा पाण्डेय, प्रकाशक-वाराणसेय संस्कृत संस्थान जगतगंज वाराणसी, द्वितीय संस्करण-सन्-1989

16. प्रथमयोरूत्तरयोर्वादीर्घम्। जैमिनिसूत्रम् अध्याय 2 पाद 1 सूत्र 2, व्याख्याकार श्री अच्युतानन्द झा, चौखम्भा संस्कृत सीरीज आफिस वाराणसी, पाचवाँ संस्करण, सन्-2008

17. प्रथमद्वितीययोरन्त्ययोर्वा मध्यम्।। जैमिनिसूत्रम् अध्याय 2 पाद 1 सूत्र 3, व्याख्याकार श्री अच्युतानन्द झा, चौखम्भा संस्कृत सीरीज आफिस वाराणसी, पाचवाँ संस्करण, सन्-2008

18. मध्ययोराद्यन्तयोर्वा हीनम्। जैमिनिसूत्रम् अध्याय 2 पाद 1 सूत्र 4, व्याख्याकार श्री अच्युतानन्द झा, चौखम्भा संस्कृत सीरीज आफिस वाराणसी, पाचवाँ संस्करण, सन्-2008

19. एवं मन्दचन्द्राभ्याम्।। जैमिनिसूत्रम् अध्याय 2 पाद 1 सूत्र 5, व्याख्याकार श्री अच्युतानन्द झा, चौखम्भा संस्कृत सीरीज आफिस वाराणसी, पाचवाँ संस्करण, सन्-2008

20. पितृकालतश्च। जैमिनिसूत्रम् अध्याय 2 पाद 1 सूत्र 6, व्याख्याकार श्री अच्युतानन्द झा, चौखम्भा संस्कृत सीरीज आफिस वाराणसी, पाचवाँ संस्करण, सन्-2008

21. शनौ योगहेतौ कक्ष्याह्रास:।। जैमिनिसूत्रम् अध्याय 2 पाद 1 सूत्र 10, व्याख्याकार श्री अच्युतानन्द झा, चौखम्भा संस्कृत सीरीज आफिस वाराणसी, पाचवाँ संस्करण, सन्-2008
स्वर्क्षतुंगादिगुणिमिर्युक्तो मार्त्तण्डवंशज:। कक्ष्यावृद्धिकरो विप्र विभागेनायुवृद्धिकृत।।
अत्यल्पायुर्भवेदल्पमल्पान्मध्यं प्रजायते। मध्यमाज्जायते दीर्घ कक्ष्यावृद्धेश्च लक्षणम्।।
एवं नीचारिग: सौरि: पापदृष्टिसमन्वित:। कक्ष्याह्रासकृते विप्र त्रिभागेनायुहानिकृत।। (जै.सू.पृ.143)

22. पितृलाभरोगेशप्राणिनि कण्टकादिस्थे स्वतश्चैवं त्रिधा।। जैमिनिसूत्रम् अध्याय 2 पाद 1 सूत्र 19, व्याख्याकार श्री अच्युतानन्द झा, चौखम्भा संस्कृत सीरीज आफिस वाराणसी, पाचवाँ संस्करण, सन्-2008

23. सौम्या: केन्द्रालयस्था वपुषि सुरगुरौ लग्नतो वा सुधांशो-
रायुर्युक्तं न दृष्टं न च गगनगतै: सप्ततिर्वत्सराणाम्।

याता मूलत्रिकोण शुभगगनचराः स्वीयतुङ्गे सुरेज्ये,

लग्नाधीशोऽतिवीर्ये गगनवसुसमातुल्यमायुर्नराणाम्।।

(जातकालंकार पृ. 74 श्लो. 3) व्याख्याकार श्री लषणलाल झा प्रकाशक- कृष्णदास आकादमी वाराणसी, द्वितीय संस्करण सन् 1984-ग्रन्थ सीरीजसंख्या-56।

24. सौम्ये केन्द्रेऽतिवीर्ये यदि निधनपदं खेटहीनं समाःस्युः,

स्त्रिंशत्सौम्येक्षितं चेद् गगनहिमकरैः संयुतोऽथ स्वभे चेत्।

स्वत्र्यंशे चामरेज्ये मुनिनयनमितं, स्वर्क्षगे लग्नगे वा,

चन्द्रे द्यूने शुभश्चेद् गगनरसमितं कोणगाः सौम्यखेटाः।।

(जातकालंकार पृ. 74 श्लो. 3) व्याख्याकार श्री लषणलाल झा प्रकाशक- कृष्णदास आकादमी वाराणसी, द्वितीय संस्करण सन् 1984-ग्रन्थ सीरीजसंख्या-56।

25. लग्नाधीशोऽतिवीर्यो यदि शुभविहगैरीक्षितः केन्द्रयातै-

र्दद्यादायुः सुदीर्घं गुणगुणसहितं श्रीयुतं मानवानाम्।

सौम्याः केन्द्रालयस्था जनुषि च रजनीनायके स्वीयतुङ्गे-

वीर्याढये लग्ननाथे वपुषि च शरदां षष्टिरायुर्नराणाम्।।

(जातकालंकार पृ. 73 श्लो. 2) व्याख्याकार श्री लषणलाल झा प्रकाशक- कृष्णदास आकादमी वाराणसी, द्वितीय संस्करण सन् 1984-ग्रन्थ सीरीजसंख्या-56।

26. कीटे लग्ने सुरेज्ये यदि भवति तदा खाष्टतुल्यं लयेशो

धर्मेऽङ्गे चाङ्गनाथे निधनभवनगेक्रूरदृष्टेऽब्धिहस्ताः।

लग्नाधीशाष्टनाथौ लयभवनगतौ सप्तविंशद्विलग्ने

क्रूरेज्यौ चन्द्रदृष्टो यदि निधनगतः कश्चनास्ते द्विपक्षाः।।

(जातकालंकार पृ. 75 श्लो. 5) व्याख्याकार श्री लषणलाल झा प्रकाशक- कृष्णदास आकादमी वाराणसी, द्वितीय संस्करण सन् 1984-ग्रन्थ सीरीजसंख्या-56।

27. लग्नेन्दू क्रूरहीनौ वपुषि सुरगुरौ रन्ध्रभं खेटहीनं,

केन्द्रे सौम्ये खशैलाः, सितविबुधगुरु स्याच्छतं केन्द्रगौ चेत्।

वागीशे कर्कलग्ने शतमिह भृगुजे केन्द्रगेऽथार्कसूनौ,

धर्माङ्गस्थे सुधांशौ व्ययभवनगते हायनानां शतं स्यात्।।

(जातकालंकार पृ. 76 श्लो. 6) व्याख्याकार श्री लषणलाल झा प्रकाशक- कृष्णदास आकादमी वाराणसी, द्वितीय संस्करण सन् 1984-ग्रन्थ सीरीजसंख्या-56।

28. धीकेन्द्रायनवस्था यदि खलखचरा नो गुरोर्भे विलग्ने,

केन्द्रे काव्ये गुरौ वा शुभमपि निधनं सौम्यदृष्टं शतं स्यात्।

लग्नादिन्दोर्न खेटा यदि निधनगता वीर्यभाजौ सितेज्यौ,

पूर्णायुः स्वीयराशौ शुभगगनचराः षष्टिरङ्गाच्चगेऽब्जे।।

(जातकालंकार पृ. 76 श्लो. 7) व्याख्याकार श्री लषणलाल झा प्रकाशक- कृष्णदास आकादमी वाराणसी, द्वितीय संस्करण सन् 1984-ग्रन्थ सीरीजसंख्या-56।

